भगवन्त, भगवान, विष्णु, विश्वम्भर, ब्रह्म, चक्रमनि, चक्रभरने, पीताम्बर धारी, गोपीनाथ रघुराय, सारंगधर, सॉवल, श्याम, अकाल, पुरुष वासुदेव मोहन, अच्युत ।

इन नामों में कुछ तो परमात्मा की सर्व व्यापकता को प्रकट करने वाले हैं—जैसे कि, अगम अगोचर, अपरम्पार, पारब्रह्म, अलख, निरजन, निरंकार आदि कुछ उनकी दयालुता के बोधक हैं जैसे दीनदयाल, कृपानिधान, दातार, बचावनहार, पालनहार, मिरजनहार। कुछ नाम भक्तों ने उसके प्र अपना अगाध प्रेम जताने के लिये रख लिये हैं। यथा पीउ (परमपिता) प्रीतम, मीत आदि। बाकी वे नाम हैं जो हिन्दुओं के अवतारों के थे,किन्तु व्यवहार में परमात्मा को याद करने के लिये ही बरते जाते रहे हैं। यथा:-विष्णु, नारायण, नरहरि, राम, कृष्ण, रघुनाथ, जगन्नाथ, दामोदर मुरारे, गोपाल, गिरधर, गोवर्धनधारी आदि आदि। कुछ नाम ईश्वर सम्बन्धी मुसलमानों द्वारा पुकारे जाने वाले भी है। उदाहरण स्वरूप -खुदा, मालिक, अलाहि, करीम, रहीम आदि, इन नामों का प्रचलन उस समय के आम पंजाबियों में हो गया था।

गुरु ग्रंथ साहिब में ईश्वर के समस्त नामों में सबसे अधिक प्रयोग 'हरि' का हुआ है। बहुत कम पृष्ठ हैं। जिनमें हरि का नाम न आया हो और अनेकों पृष्ठों की लाइन की लाइन 'हरिजीउ' से ओत प्रोत हैं।

'वाहि गुरु' नाम ग्रंथ वाणी में कहीं नहीं है। वैसे यह सिखों में प्रयोग खूब होता है। वास्तव में तो यह एक उल्लासपूर्ण नारा है ठीक वैसा ही जैसा कि "जय हो भगवन्" "धन्य हो परमात्मा" अथवा "सुभान अल्लाह" और "वन्डर फुल गौड" हैं।

*वह कैसा है?* यह सिद्ध हो जाने अथवा मान लेने पर कि परमात्मा "है" सदैव से यह प्रश्न उठता रहा है कि फिर वह है कैसा? इस सम्बन्ध में उपनिषदों ने कहा है —

"वह सूक्ष्म से सूक्ष्म और महान् से महान् है।"

अणो रणीयानम् महतो महीयानम्—कठोपनिषद्

"वह एक से अनेक हुआ है? यह संसार उसकी अनेकता का ही रूप है।

एकोऽहम् बहुस्यामि प्रजायेय । वेदान्त । तदैक्षत बहुस्याम प्रजायेति—छान्दोग्य

"उसका कोई स्थूल रूप (शरीर) नहीं। किन्तु वह देखता है, चलता है और सुनता है।"[1]

1 अपाणि पादो जवनो गृहीता।—श्वेताश्वेतरो०

"वह सबमें व्याप्त है और सबसे अलग भी है।"

बिनु पद चले सुने बिनु काना—रामायण

आसीनो दूर व्रजति शयानो याति सर्वत ।—कठोपनिषद्

"वह जाना नहीं जाता अपितु महसूस (अनुभव) किया जाता है।"

नैव वाचा तत्त्वभावे प्रसीददति—कठोपनिषद्

गुरु महानुभावों ने इन्हीं बातों पर इस प्रकार प्रकाश डाला है :—

"बीज बीज देखउ बहु प्रकारा। फल पाके ते एकोंकारा।

घटक बीज महि रवि रहिउ, जाके तीन लोक विस्तार।" (गौडी बावन)

अर्थात्—वह महान् इतना है कि तीनों लोकों में उसका विस्तार है और सूक्ष्म इतना है कि बीज मे भी समाया हुआ है। यही क्यों वह तो—

"सागर में महि बूँद बूँद महि सागर। (रामकली महला १)

की भांति सूक्ष्म होते हुए महान् में और महान् होते हुए सूक्ष्म में व्याप्त है।

एकसु ते सब रूप हहि रंगा।

पवणु पाणि वैसंतरु सभि सहलंगा।

भिन्न भिन्न वेखै हरि प्रभु रंगा।

एक अचरज एको है सोई।

गुरमुखि विचारे विरला कोई—(गौडी गुआरो महला ३ अष्ट)

अर्थात्—वह एक है उसीसे यह रंग बिरंगा संसार है। पवन, पानी और अग्नि जो भी दिखाई देते है सब उसी (एक) प्रभु के रंग हैं।

"करण कारण एकु ओही जिनि कीआ आकार।" (श्रीराग महला ५)

वही करता है। तत्व भी वही है।

एको एकु आपि इकु एकै एकै है सगला पासारे।

जपि जपि होए सगल साध जन एकु नामु धिआइ बहुतु उधारे।

अनिक विसथार एक ते भए।—(सुखमनी)—आसा महला ५

वह केवल एक है उस एक ने अपने एकाकी पन से एक एक करके इतना सारा वि॰ दिया है।

वह एक है और एक से अनेक हो गया है। (आपहि एक आपहि अनेक) —सुखमनी।

३— रूप न रेखा मिति नहीं कीमत सबद भेद पतियाइया (राग मारू सोलहे महला १)

तिस रूप न रेखा वरन न कोई गुरमति आप बुझावणिया (राग माझ महला ३)

तिस रूप न रेखिया घट घट देखिया गुर मुख अलख लखावणिया। (राग महला ४ अष्टपदी)

अर्थात्—उसका कोई भी न तो रूप (स्थूल) है और न रंग और वरण।

"सहस तव नैन नन नैन हहि तोहि कउ सहस नना एकु तोही।

सहस पद विमल नन एक पद गंध बिनु सहस तव गंध इव चलत मोही।" (राग धना श्री महला

अर्थात्—अनेत्री होते हुए भी तेरे सहस्त्र नेत्र है। बिना पाँव वाला होते हुए भी तेरे ९ है। निर्गन्ध होते हुए भी हजार नासिकाओं से सूंघने वाला है।

४—नाना रूप धरे धरे बहु रंगी सभते रहे निआरा।—राग बिहागड़ा म॰ ९

सो अंतरि सो बाहरि अनंत। घटि घटि बिआपि रहा भगवंत॥

धरनि माहि आकास पइआल। सरब लोक पूरन प्रतपाल॥—सुखमनी

अर्थात्—वह अनन्त परमात्मा बाहर भीतर सब जगह व्याप्त है। पृथ्वी, आकाश औ लोक पाताल आदि हैं—उन सब मे वह घट घट वासी प्रभु समाया हुआ है। और भी.—

नगर महि आप बाहरि फुनि आपन,

प्रभु मेरे को सगल बसेरा।

अपनी माया आप पसारी आप ही देखन हारा।

नाना रूप धरे बहु रंगी सभते रहे निआरा॥

सभ तै नेर सभते दूरि। राग बिहागड़ा महला ९

नानक आपि अलिपत रहिआ भरि पूर। (सुखमनी)

"कथना कथी न आवै तोटि। कथि कथि कथी कोटि कोटि।"

उसका कितना ही बखान करो उसका छोर नहीं आ सकता। करोड़ों ही उसका बखान करते थक गये हैं।

बोल अबोल मधि है सोई। जस उहु है तस लखै न कोई। (गौडी बावन अखरी)

वह शब्द और निःशब्द के बीच मे है और जैसा वह है उसे कोई देख नहीं सकता। ८०।८०

काहे रे बन खोजन जाई।

सरब निवासी सदा अलेपा तोही संगि समाई।

पुहप मधि जिउ बास बसतु है मुकर माहि जैसे छाई।

तैसे ही हरि बसे निरन्तर घट ही खोजहु भाई।—(महला ९)

ईश्वर है और वह सर्व व्यापक है। वही इस संसार मे पसरा हुआ है। उसी ने इस ससार बनाया है। यह जान लेने के पश्चात् यह जानना भी आवश्यक है कि 'गु

*सगुण निर्गुण*

उसके सगुण निर्गुण होने के सम्बन्ध मे क्या विचार रखता है? क्योंकि 'गुर भारत मे उस समय फैला जब कि यहाँ ईश्वर को सगुण और निर्गुण दो भेदों विभक्त किया जा चुका था। कुछ एक सम्प्रदाय सगुणोपासक और कुछ निर्गुणोपासक बन चुके थे।

'गुरु ग्रन्थ' साहब के समग्र अध्ययन से जो नतीजा निकलता है उसके आधार पर यही पड़ता है कि गुरु लोग सगुण और निर्गुण दोनों ही रूपों को मानते थे। हालाकि अधिक झुकाव उन निर्गुण की ओर था। जैसा कि नीचे दिये हुए इन पदों से पता चलता है —

"अनेक रग निरगुन एक रगा। आपै जलु आपहि तरगा

आप ही मन्दरु आपहि देवा। आपहि पुजारी आपहि सेवा।

खोजत खोजत दरसन चाहे। भांति भांति बन अवगाहे।

निरगुण सरगुण हरि हरि मेरा कोई है जीउ आणि मिलावै जीउ।—(माझ म० ५)

निरगुनीआर इआनिआ सो प्रभु सदा समालि।

जिनि कीआ तिसु चीति रखु नानक निबही नालि॥—गोडी सुखमनी म० ५ श्लोक ४

इतु निरगुनु गुनु कछू न बूझै।

बखसि लेहु तउ नानक सीझै—सुखमनी अष्टपदी

निरगुनीआरे की बेनती देहु दासु हरि राइआे। राग गोडी माझ महला ५

काम क्रोध लोभि मोहि मनु लीनो निरगुण के दातारे।—रागगौडी पूरबी म० ५

राखु पिता प्रभु मेरे। मोहि निरगुन सभगुन तेरे। गौडी म० ५

निरगुण सरगुण आपे सांई। राग माझ अष्टपदी महला ३

तू निरगुण सरगुण सुख दाता। तू निरवाण सरगुण रसिया रगराता॥ माझ महला ५

तूं आदि पुरखु अपरम्पारु करता जी तुधु जे वड अवर न कोई।

तूं जुगु जुगु एको सदा सदा तूं एके जी तूं निहचलु किरता सोई।

तुधु आपे भावै सोई वरतै जी तू आपे करहि सो होई। राग आसा म० ४

तू दरिआउ सभ ही तुझ ही माहि । तुझ बिन दूजा कोई नाहि ।
जीअ जत सभि तेरा खेलु । राग आसा महला ४
सहस घटा महि एक अकासु । घट फूटे ते ओही प्रगासु । (गूजरी महला ५)
बाजीगर डक बजाई । सभ खलक तमाशे आई ॥
बाजीगर स्वांग सकेला । अपने रंग रवै अकेला—राग सोरठ कबीर बाणी
बाजीगरि जैसे बाजी पाई । नाना रूप भेख दिखलाई ।
सागु उतरि थंमिउ पासारा । तब एको एकंकारा ।—सूही महला ५
पचलु सुपनै ही उरझाइओ । इतनी बूझ नाहू पलना बिना भ्रमओ सगि माइओ । देवगधारी
इहि परपचु कीआ प्रभ सुआमी, सभु जग जीवनु जुगता ।
जिउ सललै सलल उठहि बहुलहरी, मिलि सललै सलल समाने—नट म० ४
मेरे प्रभि साचै इकु खेलु रचाया, कोइ न किस ही जेहा उपाइआ—मारू महला तीन३
ब्रह्म दीसै ब्रह्म सुणिऐ, ब्रह्मो ब्रह्म बखाणिए ।
आतम पसारा करण हारा, ब्रह्म भिन्न न जाणिए ।

'गुरु मत' का यह मध्य मार्ग है। उन्होंने निर्गुण और सगुण दोनों विचार धाराओं के बीच वैसा ही एक मार्ग निश्चित कर दिया। जैसा कि द्वैत और अद्वैत के बीच विशिष्टाद्वैत का मार्ग है। मे तो गुरु लोग निर्गुण के गुण-गायक थे। किन्तु वे सगुण की भी अवहेलना करना नहीं चाह। इस प्रकार हम उनके मत को "एक विशिष्ट प्रकार का निर्गुण-पन्थ" कह सकते हैं।

श्री रामनुज के शिष्य सम्प्रदायों के सगुण ब्रह्म और गुरुओं के सगुण ईश्वर मे एक भेद यह है कि उनका ब्रह्म अवतार लेकर भगतों, सन्तों, देवताओं और गौ-ब्राह्मण की हित-साधना करता और गुरुओं का हरि अपने भक्तों को आत्म-दर्शन से तृप्त करता है और उनके लिए अपने अतुल से सारी नियामतें बख्श देता है।

जिन जिन धर्मों और सम्प्रदायों ने ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार किया है। उन उन ने ईश्वर की विशिष्टता महानता के सम्बन्ध मे अपनी अपनी रुचि के अनुसार अनेक ख्याल जाहिर किये हैं। गुरु महानुभावों ने उसकी महानता को निम्न प्रकार व्यक्त किया है:

(१) वह एक है और केवल एक है। दूसरा जो भी कुछ देखने मे आता है वह उसी का अथवा खेल है। माया (प्रकृति) उसका कौतुहल और जीव उसका वैसा ही एक अंश है जैसा कि अ...

सभि गुण तेरे मै नाही कोइ । विणु गुण कीते भगति न होइ । जपु जी पौड़ी २१
निरकार आकार आपो निरगुन सरगुन एक । एकहि एक बखानने नानक एक अनेक—गौड़ी बावन

नोट—भाई काहनसिंह ने निरगुण का अर्थ विना गुण वाला किया है। जो हमारी सम्मति में उचित नहीं, त्मक पक्ष में निर्गुण के अर्थ होते हैं प्रकृतिजन्य अथवा जीवोपम धर्म (जन्म, मरण, उत्पत्ति, लय से रहित। गुरुओं की दृष्टि में परमात्मा जन्म, मरण, उत्पत्ति, लय के प्रपचों से रहित होने के कारण गुण और सृष्टि का कर्ता, पोषक और विनाशक होने के कारण सगुन है। वे पौराणिक की भांति स अर्थ सगुण और निराकार का अर्थ निरगुण नहीं लेते थे।

घटाकाश होता है। और इसकी उपमा उन्होने बाजीगर के खेल से दी है। उनका यह मत बहुत दूर वेदान्त से मिलता है। वेदान्त जिस प्रकार संसार को स्वप्न मानता है। उसी भांति गुरु महानुभाव मानते हैं। जीव और प्रकृति (माया) का वे नाम तो लेते हैं किन्तु उनकी दृष्टि में इसकी महत्ता नहीं जब केवल (एक मात्र) ईश्वर ही है तो वह सब कुछ है। और उस सब कुछ की जितनी भी अभि- व्यक्ति गुरु महानुभाव कर सकते थे। उतनी उन्होंने की है। इस अभिव्यक्ति में केवल ईश्वर ही दिख देता है और सब कुछ उसी के नीचे दब जाता है। यथा—

२—वह आज से नहीं बीच से भी नहीं। युगों के आरम्भ के आदि से है। सृष्टि के आदि से है सदैव से है और सदैव रहेगा।

३. वह करता पुरुष है। कर्ता भी सम्पूर्ण सत्ता सम्पन्न।

४—वह निरभय है। क्योंकि उसका प्रतिद्विन्दी कोई नहीं।

५—उसका किसी से भी वैर नहीं। क्योंकि सभी उसी के आश्रित है। कोई स्वतत्र नहीं।

६. वह अकाल है काल की परिधियों से वधा हुआ नहीं बल्कि काल का नियंता है।

७. वह किसी से पैदा हुआ नहीं है अपितु स्वयम्भू है।

८—वह सभी जीवों का दाता है। जो कुछ पदार्थ हैं उनका पैदा करने वाला वही है।

९—उसके पास अतुल भंडार है। कितना ही वह उसमें से दे। घट नहीं सकते।

१०—चाँद, तारे सूरज, पृथ्वी, हवा और पानी सभी उसके हुक्म में हैं।

११—उसकी रचनाओं का छोर नहीं है। उसमें असख्य ब्रह्मण्ड और असख्य आकास पाताल

गुरुओं का ईश्वर तो इतना महान है किन्तु ईश्वर के साथ से ही चली आ रही प्रकृति औ जीवों की क्या स्थिति है यह जानना भी आवश्यक है।

*जीव, प्रकृति*

साख्यों, बौद्धों, जैनों और बार्हिस्पत्यों के अनुसार तो प्रकृति ही सब कुछ है किन्तु गुरुओंने प्रकृ को कोई अधिक महत्व नहीं दिया। न उसके विकास, पर। आध्यात्मिक वर्णन में जो कुछ उनके कथन में प्रकृति (माया) के सम्बन्ध मे आ गया है उसमें से यत्र, तत्र फैले हुए कुछ उद्धरण यहाँ देते है—

*प्रकृति क्या है ?*

कुदरति दिसै कुदरति सुणीऐ कुदरति भउ सुख सारु।
कुदति पाताली आकासी कुदरति सरब आकार ॥
कुदरति वेद पुराण कतेबा कुदरति सरब वीचार।
कुदरति खाणा पीणा पैन्हणु कुदरति सरब पिआरु ॥
कुदरति जाती जिनसी रगी कुदरति जीअ जहान।
कुदरति नेकीआ कुदरति बदीआ कुदरति मानु अभिमानु ॥
कुदरति पउण पाणी बैसतरु कुदरति धरती खाकु।
सभ तेरी कुदरति तू कादिर, करता पाकी नाई पाकु।
नानक हुकमै अंदरि वेखै वरतै ताको ताकु ॥ आसा महला १

अर्थात्—यह जो दृश्य और श्रवणीय तथा सांसारिक सुखों के पदार्थ हैं सब प्रकृति है। आका. पाताल सर्व प्रकार के स्थूल रूप प्रकृति है। वेद, पुराण और कुरान आदि ग्रथों मे जो ज्ञान है वह प्रकृति है। खाने, पीने और पहनने के समस्त पदार्थ प्रकृति हैं। जाति, वस्तु, रग और जहान भर के जीव जन्तु प्रकृति हैं। नेकी, बदी, मान, अभिमान, पवन, पानी, अग्नि, धरती और अणु परिमाणु सब प्रकृति हैं।

लेकिन यह जो प्रकृति के नाम से अभिहित होते है। सब हे प्रभु तेरी ही माया है। इस तू ही है।[१] जो कि पवित्रतम् पवित्र है। नानक कहते हैं यह तेरे ही अनुशासन मे संचालित है और तू ही इसको देखता तथा निरीक्षण करता रहता है।

तुधु आप जगतु उपाइकै आपु खेल रचाइआ।
त्रै गुण आपि सिरजिआ माइआ मोहु वधाइआ॥[२]

(राग सोरठ महला ३ ६)

अर्थात्—हे प्रभु तैने आप ही आप (बिना किसी की सहायता के) इस जगत को बन लिए एक खेल की रचना की है। त्रिगुणात्मक माया का सृजन करके तैने ही मोह ममता की वृद्धि

तू करण कारण समरथु हहि करते मै तुझ बिनु अवर न कोई।
तुधु आपे सिसटि सिरजीआ आपे फुनि गोई। (श्लोक महला ३ पौडी २९)

अर्थात्—हे, भगवन् तुम्ही इस सृष्टि की रचना मे कारण और तुम्ही करता हो, तुम सृष्टि को रचते हो और आप ही उसकी प्रलय करते हो।

केते जुग वरते गुबारै। ताडी लाई अपर अपारै।
धधूकारि निरालम बैठा ना तदि धधु पसारा हे।
*प्रलय समय* जुग छतीह तिनै वरताए जिउ तिसु भाणा तिवै चलाए।
तिसहि सरीकु न दीसै कोई आपे अपर पसारा हे।
गुपते बूझहु जुग चतुआरे घटि घटि वरतै उदर मझारे।
जुग जुग एका एकी वरतै कोई बूझै गुरु, विचारा हे।

अर्थात्—जब प्रलय हो जाती है तो प्रलय उत्पत्ति के बीच के समय मे वह परमात्मा त... जाता है। उस दशा मे जो कि गुबार (धुंध) पूर्ण होती है। कितने ही युग बीत जाते हैं। उस धुंध वह निरावलंब (ठाली) बैठा रहता है और उस धुंध से पसारा (रचना) नहीं करता। इस रि छत्तीस युग बीत जाते हैं। फिर जो कुछ उसे भाता है उसी भांति सचालित होता है। उसके ... कोई साझीदार तो है नहीं। आप ही अपना फैलाव कर लेता है। चारों युगो के कहां रहने के गु को पूछो तो उसका उत्तर यह है कि यह उस घट घट वासी प्रभु के उदर मे रहते हैं। प्रत्येक युग में ही एक व्याप्त है। उस सम्बन्ध की पूरी जानकारी तो कोई विचार शील गुरु ही जानता है।

यह प्रश्न सदैव से उठता रहा है कि प्रलय काल मे वह सारा पसारा अर्थात् माया और रहे कहा? रहते कहा है? इसका उत्तर गुरुओं ने जो दिया है वह यह है—

सुंने अलख अपार निरालमु सुंने ताडी लाइदा। मारु महला १

१. माया ह्येषा मया सृष्टा यन्मा पश्यसि नारद।

कृष्ण नारद वाद (महाभारत शान्ति पर्व ३३९...

अर्थात्—हे नारद तुम जिसे देख रहे हो, यह माया मेरी ही उत्पन्न की हुई है।

२. त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत। गीता अध्याय ७ श्लोक १३

अर्थात्—यह सारा जगत मुझ (वासुदेव) ने त्रिगुणात्मक माया से बनाया है।

अर्थात्—उस प्रभु ने शून्य मे तारी लगाई।

प्रलयकाल मे वह प्रभु शून्य मे तारी (समाधि) लगा कर रहा तो फिर वह शून्य क्या है? इस सम्बन्ध मे गुरु कहते हैं—

*शून्य क्या है?*

सु न कला अपरवरिधारी। आपि निरालमु अपर अपारी।
आपे कुदरति करि करि देखे सु नहु सु न उपाइदा॥
पउण पाणी सुने ते साजे। सृसटि उपाइ काया गड़ राजे।

अर्थात्—अपार कला वाली शून्य वह स्वयम् निरावलंब परमात्मा ही है। वह शून्य से पैदा करके अपनी कुदरति को आप ही देखता है। पवन पानी आदि महातत्वों को वह शून्य से ही रचता है। और सृष्टि का सृजन करके उसके शरीर गढ़ मे (स्वयम ही) विराजता है।

सु नहु धरति अकासु उपाय विनु थमा राखे सचु कल पाए।
त्रिभवण साजि मेखुली माइआ आपि उपाइ खपाइदा।
सु नहु खाणी सु नहु वाणी। सु नहु उपजी सु नि समाणी।
उतभुज चलतु कीआ सिरि करतै विसमादु सवदि दिखाइदा। (मारूमहला १)

अर्थात्—शून्य से पृथ्वी और आकाश को उत्पन्न किया जो कि विना खभों के टिके हुए हैं। तीनों भुवनों को माया मेखुली से सजाया है। प्रकृति लय और उत्पत्ति भी शून्य से उपज कर शून्य मे ही समा जाती हैं। अडज, स्वेदज और उद्भिज जीवों को शून्य से पैदा करके आश्चर्यजनक काम उस प्रभु ने किया है।

परन्तु यह सब वास्तविक कुछ नहीं वाजीगर का खेल भर है। कारण कि "कीता वेखै साहिव आपणा कुदरति करै किचारो। कुदरति वीचारे धारण धारे जिन कीआ सो जाणे। आपे वेखे आपे बूझै आपे हुकमु पछाणे। जिमि कुछ कीआ सोई जाणै ताका रूप अपारो। न ... कसनो रोईए वाजी हैं यह ससारो।"

(बडहस महिला १ दखणी)

प्रकृति ( कुदरति ) अथवा माया सम्बन्धी इस वर्णन का सार यही है कि गुरुमत मे माया अकाल पुरुप के उस पसारे अथवा खेल का नाम है जिसे वह मर्जी से फैलाता है और अपनी मर्जी से ही समेट लेता है। वास्तव मे प्रकृति का स्वतन्त्र कोई अस्तित्व नहीं।

सभि तेरी कुदरति करतां पाकि नाई पाकु। आसा महला १

यही वात गीताकार ने भी कही है और वेदान्ती भी यही समझते हैं कि प्रकृति परमेश्वर से ही उत्पन्न हुई है। "प्रकृतिं स्वामविष्ठाय" ( गीता अध्याय ४ श्लोक ६ ) अर्थात् प्रकृति अधिष्ठाता मैं ( परमेश्वर ) हूँ।

प्रकृति अथवा माया के वर्णन के वाद अब हम यह देखते हैं कि जीव के सम्बन्ध मे गुरुओं का मत क्या है? मारू महला १ मे गुरु नानक कहते हैं—

"पंच ततु मिलि काइआ कीनी। तिस महि राम रतन लै चीनी।
आतम रामु रामु है आतम हरि पाइऐ सवदि वीचारा हे।" ७

अर्थात्—पाच तत्वों को मिलाकर शरीर की रचना की। और फिर उस शरीर में रामरतन (जीव) की स्थापना कर दी। आत्मा (जीव) राम (ईश्वर) है और राम (ईश्वर) आत्मा (जीव) है। जो शब्दों के रहस्य को जानते हैं वे ईश्वर को प्राप्त होते हैं।

"नउ घर थापे थापन हारे । दसवा वासा अलख अपारे ।—मारू महला १

अर्थात्—इस शरीर में उस स्थापन कर्त्ता ने नौ घरों की स्थापना की और दसवां . अपने अथवा आत्मा के निवास के लिये ।

जीआं अंदरि जुगति समाइ रहिओ निरालमु राइआ ।
जग तिसुकी छाइआ जिस बापु न माइआ ॥ मारू महला १

अर्थात्—वह निरावलम्ब प्रभु युक्ति पूर्वक जीवों के अंदर समा रहा है । और यह ज प्रभु की छाया (रचना) है जिसके न माँ है और न पिता ।

इन्हीं वातों को गुरु अमरदास जी ने रामकली राग (आनंद) में इस प्रकार कहा है:—

ऐ शरीरा मेरिआ हरि तुम महि जोति रखी ता तू जग महि आइया ।
हरि जोति रखी तुध विच ता तू जग महि आया ।
हरि आपे माता आपे पिता जिनि जिउ उपाइ जगतु दिखाइआ
गुरु परसादी बूझिआ ता चलतु होआ चलतु नदरी आइआ ।
कहै नानक सृसटि का मूलु रचिआ जोति राखी ता तू जग महि आइआ

अर्थात्—ऐ ! मेरे शरीर तुझ में परम पिता परमात्मा ने प्रकाश किया है तब तू इस . सका है । तेरे में प्रभु ने प्रकाश रखा है तब इस जगत में आया है । प्रभु के न कोई मां है और न स्वयम ही मां है स्वयम ही पिता । ऐसे नकुल (अकुल) प्रभु ने जीव की उत्पत्ति करके संसार का किया है ।

गुरु के प्रसाद (आशीष) से मैं यह समझ सका हू कि यह शरीर चलने वाला अथवा होगया है और चलता हुआ नजर आता है । ऐ मेरे शरीर सृष्टि के मूल और रचनाकर्त्ता प्रभु ने अन्दर प्रकाश स्थापित किया है तब तू इस संसार में आ पाया है।

गुरु अर्जुन देव कहते है । उस प्रभु की सृष्टि मे असंख्य जीव है । जो चौरासी लाख मे फैले हुए है । उनमे मनुष्य को प्रभु ने श्रेष्ठता दी है । यथा —

"लख चौरासीह जोनि सबाई । माणस कहि प्रभि दीई वडिआई ।
इसु पउडी ते जो नर चूके । सो आइ जाइ दुखु पाइदा ।"

—मारू सोलहे

इस सम्बन्ध मे सब मिलाकर गुरुओं का यही मत है कि अंश रूप से परमात्मा ही ज ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार कि आग से चिनगारिया, जल से तरगे और मिट्टी से कण[1] पृथक है ईश्वर से जीव पृथक होकर अनेकों योनियों (चोलों) मे चले जाते हैं और फिर उसी परमात्मा मे हो जातें है।

१—जैसे एक आग ते कनूका कोट आग उठे निआरे निआरे हुइके फेरि आग में मिलाहिगे ।
जैसे एक धूरते अनेक धूर धूरत हैं, धूर का कनूका फेरि धूर ही समाहिगे ।
जैसे एक नद ते तरग कोट उपजत है पान के तरंग सबै पान ही कराहिगे ।
तैसे विश्व रूप ते अभूत भूत प्रगट होइ ताही के उपज सब ताही में समाहिगे ।
—(अकाल उस्तुति १७—२)

ऊपर के इन वाक्यों से हमें यह तो पता चल गया कि जीव ईश्वर का अंश है और जीव विभिन्न चोलों को धारण करता है उनका निर्माण पांच तत्वों से परमात्मा द्वारा होता है।

गुरुमत मे प्रकृति की कोई स्वतन्त्र स्थिति न होने के कारण जीव की स्थिति भी अधिक मायने में नहीं है। ( वैसे उनका यह कथन बहुत अंशों में वेदान्त से मिलता जुलता है क्योंकि वह पूर्ण रूपेण ईश्वराधीन है। जैसा कि नीचे की इन वाणियो से पता चलेगा।

*जीव की स्थिति क्या है ?*

"वसतु माहि लै वसत गडाई। ताहु भिन्न ना कहना जाई। (सुखमनी)

अर्थात्—एक ही वस्तु से कोई दूसरी वस्तु बनाई जाय तो वह भिन्न नहीं कही जा सकती उदाहरणार्थ सोने से हार बनवालो, करधनी, कड़े और छाप, छल्ले कुछ बनवालो नाम तो इनके अलग अलग अवश्य पुकारे जायेंगे किन्तु उनमे जो पदार्थ हैं वह तो सोना ही कहा जायगा। आकृतियो की विभिन्नता से उसके मूल रूप में कोई अन्तर नहीं पड़ता।

जिउ जल महि जल आई खटाना। तिउ जोती सन जोति समाना।

मिट गये गवन पाई बिसराम—

अर्थात—जिस प्रकार जल, जल मे आकर एक हो जाता है त्यों ही यह (सूक्ष्म) प्रकाश वाला जीव (महान्) प्रकाश (परमात्मा) मे विलीन हो जाता है।

कारण कि—

"ब्रह्म महि जन जन महि पार ब्रह्म

ओति पोति रविआ रूप रंग। —सुखमनी

ब्रह्म मे जीव है और जीवों में ब्रह्म है वह सभी रूपों और रंगों अर्थात आकार प्रकार वाले जीवों मे रमा हुआ है।

जीव जब परमात्मा का ही अंश है तो उसमें उसके कुछ तो गुण होने ही चाहिये। इस सम्बन्ध मे गुरु महानुभावों का कहना है।

*अजर-अमर*

"ना जिउ मरै न डूबै तरै। जिनि किछु कीआ सो किछु करै।"[1] —राग गौडी महला १

मरणहार यह जीअरा नाहीं —राग गौडी महला ५

ना जिउ मरै न कबहू छीजै।" राग वडहंस महला ५

अर्थात—वह अजर अमर है। साथ ही एक रस अथवा सम है न घटता है न बढ़ता है।

अपने पिता की भांति वह जीव अजर और अमर तो है किन्तु अधिकार इसके कुछ नहीं हैं। यह जो कुछ करता है वे कर्म भी इसकी निजी प्रेरणा के नहीं होते।

*अधिकार* कहा है—

"मारै राखै एको आपि। मानुख के किछु नाही हाथि।

तिसका हुकमु बूझि सुख होई। तिसका नामु रखु कंठ परोइ।"—'सुखमनी'

अर्थात्—जैसे वह प्रभु रखेगा चाहे मारकर ( दुख से ) चाहे रक्षा (सुख) मे वैसे ही रहना

१—नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावक (गीता)

पड़ेगा। (इसमें) मनुष्य का कुछ वश नहीं।

तिसके हुक्म ( रजागुस ) को समझ लेने से सुख होता है इसलिए इसमें नाम को पंड

अर्थात् एक क्षण भी नाम लेना मत भूलो।

गुरु अर्जुनदेव ने अपनी उस बात को और भी अधिक स्पष्ट किया है।

वे कहते हैं :—

"आगिआकारी बपुरा जीउ जो तिसु भावै सोई थीउ।
कबहू ऊची नीच महि बसै। कबहू सोग हरख रंगि हँसै।
कबहू निंद चिंद बिउहार। कबहू ऊभ अकास पइआर॥
कबहू वेता ब्रह्म बीचार। नानक आप मिलावण हार॥
कबहू निरति करै बहु भांति। कबहू सोइ रहै दिन राति॥
कबहू महा क्रोध बिकराल। कबहू सरब की होति रवार॥
कबहू होइ बहै बड राजा। कबहू भेखारी नीच का साजा॥
कबहू अपकीरति महि आवै। कबहू भला भला कहावै।
जिउ प्रभु राखै तितिही रहै। गुर प्रसादि नानक सचु कहै।

× × × ×

कबहू कीट हसति पतग होइ जीआ। अनिक जोनि भ्रमै भ्रमीआ।
नाना रूप जिउ स्वागी दिखावै। जिउ प्रभु भावै तिवै नचावै॥ (सुखमनी)

अर्थात्—जीव तो बेचारा आज्ञाकारी है। उस प्रभु को जो कुछ भाता है वही होता है।

जीव तो कभी ऊँच और कभी नीच बन जाता है। कभी शोक में आकुल होता है। क
की रंगीनी से हँसता है।

कभी निंदनीय और कभी चिन्तनीय दशा में पहुँच जाता है। कभी उच्च आकाश
कभी पाताल में जा पहुँचता है।

कभी (ब्रह्म) सम्बन्धी विचारों का वेत्ता बन जाता है (किन्तु) इन संयोगों का मिलाने व
प्रभु ही है।

कभी अनेक भांति के नृत्य (नाच रंग) करता है। कभी रात और दिन सोने में ही बिता
कभी अत्यन्त क्रोध से भयानक बन बैठता है। कभी उस सर्वेश्वर को ( शीतल) जोति
बन जाता है।

कभी राजा महाराजा हुआ फिरता है। कभी भिखारी होकर नीच वेश वाला बन जाता
कभी ऐसे काम करने लगता है जिससे उसका अपयश फैल जाता है और कभी ऐसे मार्ग
निकलता है कि चारों ओर से भला ही भला कहा जाता है।

लेकिन सच तो यह है कि (इन कामों में वह स्वयम कुछ नहीं) जैसे प्रभु उसे रखते ह
ही रहता है।

जब जीव की यह स्थिति है। उसके हाथ में कुछ भी नहीं। कतई तौर पर वह ईश्वराधीन है वह क्या करे ? कैसे रहे ? जिससे कि उसका जीवन सुख और शांति पूर्वक ~

*सुख शांति और मोक्ष* हो जावे और अंत में आवागमन के चक्कर से छूट कर उस परमानन्द को प्र करले जो मोक्ष कहलाता है।

इसके लिये गुरुओं ने जो उपाय बताये हैं। वे निम्न प्रकार हैं :—

(१) जीव अहम् (हउमे) को छोड़ दे और वह पूर्णतः अपने को गोविन्दार्पण करदे। अर्थात् भाव बनाले "हे प्रभु मेरा तो सब कुछ तूही है।

(२) दूसरों की निंदा स्तुति से अपने को अलग करले।

(३) साधु (अच्छे) लोगों की संगति में रहे।

(४) ऐसे गुरु की शिक्षाओं पर चले जो सतगुरु अर्थात् परमात्मा को पहचानता हो।

(५) संसार में इस भांति रहे जिस भांति कमल जल में रहता है।

(६) चोरी, झूठ, पर स्त्री गमन, लोभ, मोह का परित्याग करदे।

(७) मन को अच्छे मार्ग और हरि चरणों में प्रेरित करे।

(८) ऐसे धंधे करे जो पर पीड़क न हों, और न ईश्वरीय मार्ग में बाधा डालने वाले हो।

(९) माया से विमुक्त होने का बराबर प्रयत्न करे।

(१०) सत्य ज्ञान को अवश्य प्राप्त करे। क्योंकि ज्ञान ईश्वर-मिलन के लिये आवश्यक है।

(११) जीवन के समस्त कामों से ऊपर भक्ति को समझे और सब प्रकार के प्रपंचों को छोड़ हरि~ बनने का यत्न करे।

संभव है गुरुओं ने इससे भी अधिक कोई और उपाय जीव के कल्याण के लिये—उसके कर्त~ सम्बन्धी बताये हों। किन्तु हम जितना समझ सके हैं। यह तालिका उसी के अनुसार ही है।

साधारण भाषा में अहम् का अर्थ "मैं ही हूँ" ऐसा होता है। इस अहम् को सिख साहित्य 'हउमे' कह कर याद किया गया है।

*अहम्* अहम् से मनुष्य को बहुत हानि उठानी पड़ती है। यह सभी जानते हैं किन्तु ~ लोग पाप और पुण्य में भेद नहीं करते। स्वर्ग और नर्क के अस्तित्व को स्वीकार न~ करते। ईश्वर को ठाली दिमाग की उपज बताते हैं वे अहम् पर ही जीते हैं। ईश्वर के भक्त अहम् ~ अपने प्रियतम से मिलने में दीवार मानते हैं। यही कारण है कि समस्त सन्त सम्प्रदाय अहम् के विरोध रहे हैं। सिख धर्म के संस्थापकों ने अहम् की काफी भर्त्सना की है। वे कहते हैं —

"हउ विचि आइआ, हउ विचि गइआ।
हउ विचि जम्मिआ, हउ विचि मुआ।
हउ विचि दित्ता, हउ विचि लइआ।
हउ विचि खटिआ, हउ विचि गइआ।

× × ×

हउ विचि मूरख, हउ विचि सिआणा।
मोख मुकति की, सार न जाणा।

हउ विचि माइआ, हउ विचि छाइआ।
हउमे करि करि जत उपाइआ।" —सलोक

अर्थात्—अहम् के कारण ही आवागमन है। अहम् से ही जन्मना और मौत है। सब प्रकार के लेन देन हैं और अहम् मे ही मिलन विछुरन है।

× × ×

अहम् में मूर्ख है और सियानप भी है किन्तु संसारी बन्धनों से छुटकारा पाकर करने का सार (तत्व) अहम् मे नहीं है। अहम् मे माया तो है ही किन्तु छाया अर्थात् थोथी वस्तु

× × ×

"अन्तरि अलखु न जाई लखिआ विचि पडदा हउमै पाई।"
माइआ मोह सभो जगु सोइआ इहु भरमु कतहु किउ जाई॥
—राग गौडी पूरबी

अर्थात्—अहम् का ऐसा पर्दा पड़ा हुआ है कि अन्तर मे बैठे प्रभु भी अलख हो रहे अहम् से पैदा होने वाले माया मोह मे सारा जगत सोया हुआ है। यह भ्रम कैसे मिटे ?

हउमै मैला इहु ससारा। नित तीरथि नावै न जाइ अहकारा।
बिनु गुरु भेटे जमु करै खआरा।
सो जनु साचा जि हउमै मारै, गुर कै सबदि पच सहारे।
आपि तरै सगले कुल तारे। गौडी महला ३

अर्थात्—यह संसार अहम् से मलीन हो रहा है। नित तीर्थों मे स्नान करने से भी (अहकार) नहीं जाता है। यदि इसे छुडाने वाला कोई सतगुरु नहीं मिला तो जिन्दगी विगाड़ देगा।

वही सच्चा मनुष्य है जो 'अहम्' को मार देता है। गुरु उपदेशो से काम, क्रोध, मोह, पाच शत्रुओं का विनाश कर देता है। ऐसा मनुष्य स्वय तो (इस भव से) पार हो ही जाता है अपने समस्त कुटुम्ब का निस्तार भी कर देता है।

'त्रैगुण मेटं चौथे चितु लाइआ। नानक हउमै मारि ब्रह्म मिलाइआ।" राग गौडी महला

अर्थात्—अहम् को मारने का एक उपाय है। माया के तीनो गुणों (सत, रज तम से चौथी अवस्था (उन्मन अथवा उदासीन वृत्ति) मे चित का लगाना। अहम् के मरने से ब्रह्म हो जायगी।

× × ×

हउमै वडा गुवार, है हउमै विचि बुझि न सके कोई।
हउमै विचि भगति न होवई, हुकमु न बूझिआ जाइ।
हउमै विचि जीउ बधु है, नामु न बसै मन आइ। —बडहस

अर्थात्—अहम मे बड़ा गुबार है, अहम् के होते हुए कोई (सत्य) को नहीं समझ सकता न 'अहम्' के होते हुए भक्ति हो सकती है। और न ईश्वरीय आदेश को समझा जा सकता है।

'अहम्' जीव के लिये बन्धन है। इसके होते हुए परमात्मा का नाम भी मन मे अ बसता। क्योंकि —

हउमै नावै नालि विरोधु है, दुइ न वसहि इक ठाइ ।
हउमै विचि सेवा न होवइ, ता मनु विरथा जाइ ।"

अर्थात्—'अहम्' और राम नाम मे विरोध है । दोनों एक स्थान पर नहीं रह सकते कारण कि 'अहम्' वाले मनुष्य से सेवा नहीं हो सकती उसका मन व्यर्थ बातों मे फँसा रहता है ।

साराश यह कि विना 'अहम्' (अहकार) के छोड़े जीव ईश्वर को नहीं प्राप्त कर सकता है ।

लेकिन अहम् छूट कैसे ? यह एक बडा टेढ़ा प्रश्न है । उपनिषदों और स्वयं गुरुओ ने 'अहम्' छोडने के जो साधन बताये है । उनमे संसार से विरक्ति और प्रभु के प्रति अनुरक्ति पैदा होना मुख्य हैं किन्तु संसार से विरक्ति और प्रभु से अनुरक्ति विना इस ज्ञान के तो नहीं हो सकती कि ससार और ॰ को समझा जाय । बस, इस समझने का नाम ही आध्यात्मिक ज्ञान है । आध्यात्मिक अथवा ब्रह्म ज्ञान सम्बन्ध मे गुरुओं का मत इस प्रकार है—

"ब्रह्म गिआनी सदा निरलेप । जैसे जल महि कमल अलेप ।
ब्रह्म गिआनी सदा निरदोख । जैसे सूरु सरब कउ सोख ॥
ब्रह्म गिआनी क दृसटि समानि । जैसे राज रक कउ तुलि लागै पवान ।

× × ×

ब्रह्म गिआनी निरमल ते निरमला । जैसे मैलु न लागै जला ॥
ब्रह्म गिआनी कै मनि होइ प्रगास । जैसे धर ऊपर आकासु ।
ब्रह्म गिआनी कै मित्र शत्रु समानि । ब्रह्म गिआनी कै नाहीं अभिमान ।

× × ×

ब्रह्म गिआनी सदासद जागत । ब्रह्म गिआनी अह बुधि तिआगत ।
ब्रह्म गिआनी कै मनि परमानन्द । ब्रह्म गिआनी कै घरि सदा आनद ॥
ब्रह्म गिआनी ब्रह्म का वेता । ब्रह्म गिआनी एक सगि हेता ।
ब्रह्म गिआनी कै होइ अचिंन । ब्रह्म गिआनी का निरमल मत । सुखमनी

× × ×

अर्थात्—ब्रह्म ज्ञानी सव तरह की वासनाओं से उसी प्रकार निरलिप्त रहता है जिस प्रकार कि कमल जल मे रहते हुए पानी से भीगा हुआ नहीं होता ।

जैसे सूर्य्य सर्व रसों का सोखने वाला होते हुए भी निर्दोप है उसी भाति ब्रह्म ज्ञानी (गृहस्थ-धर्म का पालन करते हुए भी) निर्दोप है कारण कि वह अपने कर्त्तव्य को पूरा करता है उनमे आसक्त नहीं होता ।

जिस प्रकार कि पवन गरीव,-अमीर सभी को समान रूप से लगता है उसी प्रकार ब्रह्मज्ञानी सवको समान दृष्टि से देखता है (क्योंकि वह सव मे ही परमात्मा का प्रकाश देखता है) ।

× × × ×

ब्रह्म ज्ञानी उसी भाति निर्मल से निर्मल है । जिस प्रकार (वहता हुआ) जल निर्मल रहता है ।

जिस भाति पृथ्वी के ऊपर आकाश प्रकाशमान है उसी भाति ब्रह्म ज्ञानी के हृदय मे प्रकाश होता है ।

ब्रह्म ज्ञानी अपनी ओर से न किसी से शत्रुता रखते है और न मित्रता और यदि शत्रुता मित्रता करे तो वे न तो शत्रुता करने वाले से कुपित होते है और मित्रता करने वाले है। क्योंकि ब्रह्म ज्ञानी मान, अभिमान की परिध से बाहर होते है।

× × ×

ब्रह्म ज्ञानी को जागृत अवस्था प्राप्त हो जाती है। उनका 'अहम्' भी छूट जाता है।

ब्रह्म ज्ञानी ब्रह्म (आत्म) ज्ञान का जानकार अथवा व्याख्याता हो जाता है क्योंकि ब्रह्म हेत (ध्यान) एक प्रभु से ही लगा रहता है।

ब्रह्म ज्ञानी का मन निर्मल हो जाता है और वह चिन्ताओं मे छुटकारा पा जाता है।

आगे गुरु अर्जुनदेव ने यहाँ तक कह दिया कि—"ब्रह्म गिआनी मुकति जुगति जीअ ब्रह्म गिआनी पूरन पुरखु विधाता" है। वेदान्त का भी यही मत है और इसीका प्रतिपादन गुरु ने इन शब्दों मे किया था। "जिनी आत्म चिनिआ परमात्म सोई।[1] अर्थात् जिन्होंने आत्मा को जान लिया वह परमात्मा ही है।

किन्तु ब्रह्म ज्ञान ऐसी चीज तो नहीं कि चाहा और हो गया। इस सम्बन्ध मे सत ने कहा था—"विनु गुरु हो कि ज्ञान, ज्ञानकि होय वैराग विनु। गावहिं वेद पुराण सुख कि भगति विनु।" अर्थात् ज्ञान गुरु के विना नहीं हो सकता और विना (ब्रह्म) ज्ञान का होना सम्भव नहीं। ब्रह्म ज्ञान की प्राप्ति के लिए पहले मिलना आवश्यक है। सतगुरु ही होता है जो इस संसार के माया मोहों (वैराग) करा सकता है और वैराग के उत्पन्न होते ही जीव अपने को पहचानने लगता है। मे इसी हेतु सतगुरु की महिमा इन शब्दों मे गाई है।

*गुरु की आवश्यकता*

जो सौ चंदा उगवहि, सूरज चढहि हजार।
ऐत चानण होंदिआ गुरु विन घोर अन्धार। (वार आशा महला २)

अर्थात्—अनेक सूर्य्य चन्द्रों के प्रकाश से भी हृदय का अन्धेरा दूर नहीं हो सकता। शिक्षा ही से दूर होगा। किन्तु —

"सत पुरख जिन जानिआ सतगुर तिसका नाउ।
तिसके सग सिख उधरै नानक हरि गुन गाउ॥" (सुखमनी)

अर्थात्—सच्चा गुरु वह है जो सत्य पुरुष (परमात्मा) को जानता है। उसके संसर्ग से का उद्धार हो सकता है। और

"जिसु मिलिए होइ अनदु, सो सत गुरु कहिए।
मन की दुविधा बिनसि जाइ हरि परम पद लहिए।" गौडी महला ४

अर्थात्—जिसके मिलने से प्रसन्नता प्राप्त हो, मन की दुविधा मिट जाय। हरि च लग जाय वह सत गुरु है।

दुविधा अथवा सशय' जहाँ मनुष्य की उन्नति मे वाधक हैं वहाँ उनके रहते परमात्मा भी सच्ची निष्ठा नहीं हो सकती। इसलिये पांचवे पातशाह गुरु अर्जुन देव ने कहा था:—

१. आसा राग अष्ट पदी महला ७

ऐसा कोई जि दुविधा मारि भगावै । इसहि मारि राज योग कमावै । रहाउ--
जो इसु मारै तिस कउ भउ नाहि । जो इसु मारे सो नाभि समाहि ।
जो इसु मारै तिसकी त्रिसना बुझै । जो इसु मारे सु दरगह सिझै ।
जो इसु मारे सो धनवन्ता । जो इसु मारे सो पतिवन्ता ।
जो इसु मारे सोइ जती । जो इसु मारे तिसु होवै गती ।"—गोडी महला ५

अर्थात्—कोई ऐसा है जो इस दुविधा (सशय) को मार भगावे क्योंकि इसके मारने से । योग की कमाई हो सकती है । इसके मारने से तृष्णा बुझ सकती है । इसका मारने वाला ही सच्चा व और लाजवन्त है । इसका मारने वाला ही जती है । इसके मारने वाले को ही सुगति प्राप्त हो सकती

भगवान श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा था--"हे अर्जुन तू समस्त सशयों[1] (दुविधाओं) को छो. मेरी बात पर विश्वास कर । यही बात गुरुओं ने जन जन से कही कि ससार के दुखों से छुटकारा ने लिये, चौरासी के चक्कर से बचने के लिये, जम के दण्ड से विमुक्त होने के लिये, नर्क य तन बचाव के लिये सत गुरुओं की शरण में आओ । यथा —

"बलिहारी गुरुदेव चरन ।
जाके सग पारब्रह्म धिआइऐ, उपदेश हमारी गति करन ।
दूख रोग भै सगल बिनासै, जो आवै हरि सत सरन ।
आप जपै अवरहि नाम जपावै, वड समरथ तारन तरन ॥--सारग महला ५

× × × ×

काटे कसट पूरे गुरु देव । सेवक कउ दीनी अपनी सेव ॥
मिट गई चित पुनी मन आसा । करी दइआ सतगुर गुण तासा ॥
दुख नाठे सुख आइ समाए । ढील न परी जा गुरु फुरमाए । –गौडी महला ५

× × × ×

गुरु का वचन सदा अविनासी । गुरु कै बचनि कटी जम फासी
गुरु का वचन जीअ कै सगि । गुरु कै वचनि रचै राम कै रगि

+ × × ×

गुरु कै वचनि नरकि न पवै । गुरु कै बचनि रसना अमृतु रवै ॥ —गोडी गुआरेरी महला

× × × ×

सतिगुरु सिख के वधन काटे । गुर का सिखु विकार ते हार्टै ।
सति गुरु सिख कउ नाम धन देइ । गुर का सिख वडि भागी हे : —सुखमनी

× × × ×

मेरे मन गुर जे वडु अवरु न कोई । दूजा थाउ न को सुझै गुरु मेले सचु सोइ ।
सगल पदारथ तिसु मिले जिनि गुरु डिट्ठा जाइ । — रहाउ
गुरु चरणी जिनि मनु लगा से वड भागी माइ ।—श्री राग महला ५
गुरु मुखि नाद गुर मुखि वेद, गुर मुखि रहा समाई
गुरु ईसरु गुर गोरख वरमा. गुरु पारवती माई—अपुजी

१. 'संशयात्मा विनश्यति ।

अर्थात्—गुरुदेव के चरनों को बलिहारी है।

जिनके पास बैठकर पारब्रह्म पिता को स्मरण करने का अवसर प्राप्त हुआ है। गुरुदेव ~ हमारी सुगति करने वाला है। जो भी कोई इन हरि के सन्तों की शरन मे आता है उसके भय, रोग सब मिटा देते है। ये संत ( गुरु ) आप हरि का नाम जपते है और दूसरों को जपाते हैं। निस्तार करने मे यह बडे समरत्थ हैं।

× × × ×

पूरे गुरू ने अपनी सेवा देकर मेरे समस्त कष्ट दूर कर दिये है। सतगुरु के दया करने मनोकामनाये पूरी हो गई है और चिंता मिट गई है। दुख नष्ट हो गये हैं और सुखो की प्राप्ति है। गुरु ने जो भी फरमाइश की उस सेवा मे मैंने ढील नहीं की है।

× × × ×

गुरु का वचन सदैव सत्य है। गुरु के वचन (आशीर्वाद) से जम का फंदा भी कट गया का वचन जीवनदायी और राम के रंग से भरा हुआ है।

× × × ×

गुरु वचनों पर चलने वाला नरक से बच जाता है, गुरु वाणी मे अमृत बरसता है।

× × × ×

सच्चा गुरु अपने शिष्य के बंधनों को काट देता है। और शिष्य समस्त विकारों को ९।१ है। सच्चा गुरु अपने शिष्य को हरिनाम रूपी महाधन देता है। वह शिष्य बडभागी है [ सके गुरू प्राप्त है।

× + \ ×

मेरे मन में तो गुरू से बड़ा कोई नहीं है। दूसरा मार्ग मुझे तो कोई सूझता नहीं। गुरु ने मार्ग पर डाल दिया है वह सच्चा मार्ग है। उसको सभी पदार्थों—की प्राप्ति हो गई जिसने गुरु लिया हे। वास्तव मे तो वे बड़भागी हैं जिनका मन गुरु चरणों मे लग गया है।

ईश्वर प्राप्ति के दोनों साधन नाद (शब्द) और वेद (ज्ञान) गुरु वचनों में है। गुरु ही ना। आदि कर्ता शिव और गोरखनाथ है तथा वेद का प्रथम व्याख्याता ब्रह्मा भी गुरु ही है पारबती सरस्वती मां भी गुरु हैं जो कि क्रमश नाद और वेद की प्रथम श्रोता हैं।[1]

गुरदेव माता गुरदेव पिता गुरदेव सुआमी परमेसुरा।
गुरदेव सखा अगिआन भजनु गुरदेव बधिप सहोदरा।
गुरदेव दाता हरिनामु उपदेसै, गुरदेव मतु निरोधरा।
गुरदेव साति सति बुद्धि मूरति गुरदेव पारस परसपरा।
गुरदेव तीरथु अमृत सरोवरु गुर गिआन मज्जनु अपरपरा।
गुरदेव करता सभि पाप हरता गुरदेव पतित पवित करा।

अर्थात्—गुरु माता है और पिता है। स्वामी है और ईश्वर है। गुरु ही अज्ञान का दूर वाला मित्र है। गुरु कुटुम्बी जन और मा जाया भाई है।

१. कहा जाता है कि निर्जन कैलास में जब शिवजी ने नाद किया तो वहा उसको सुनने वाली अकेली पारवती थी। और वेदो का प्रथम व्याख्यान भी सरस्वती देवी ने सुना था।

गुरु हरिनाम का उपदेश करने वाला (भक्ति) का दाता है। गुरु ही चित्त की वृत्तियों के ि करने वाला मत्र है। गुरु शांति, सद्बुद्धि की मूर्ति और स्पर्श से ही लोहे को सोना बनाने ा पारस है।

गुरु तीर्थों में अमृतसर है मन के मार्जन (शुद्धि) के लिये अगाध ज्ञान है।

गुरु ही पापों का हरने वाला कर्त्ता पुरुष है। गुरु ही गिरे हुए लोगों को पवित्र करने वाला है।

— गौडी बावन अखरी महला

× × × ×

अब प्रश्न यह होता है कि गुरु इतना समरथ और महान् क्यों होता है? इसका उत्तर यह है गुरु (१) ईश्वर की भक्ति करता है। (२) गुरु ईश्वर मिलन की साधना में अपने को खपा देता है (३) गुरु को ईश्वर के सिवा कुछ सूझता ही नहीं। वह उसके लिये बिना जल की मछली, ५०७ प्रीतम की प्रिया और बिछडे चातक की चकवी की भांति तडपता है। इस तरह गुरु पूरा हरिजन है सगुण की उपासना करने से वह भक्त है। आत्मज्ञान की साधना में सलग्न रहने से साध है और निर्गु को पा लेने की तड़प से संत है।

गुरुमत के प्रवर्त्तकों ने इन तीनों ही प्रकार के हरिजनों को आदर दिया है और कहा है ि साधुओं की सगति करो, भक्त जनों से हरिकीर्तन सुनो और संतों की शरण में जाओ। गुरु ग्रन्थ साह में स्थान स्थान पर भक्त, साध और संतों की महत्ता पर प्रकाश डाला गया है। यथा —

'चरन साध के धोइ धोइ पीउ। अपि साध कउ अपना जीउ॥
साध की धूरि करहु इसनानु। साध उपरि जाइये कुरबानु॥
साध सेवा वडभागी पाईए। साध सगि हरि कीरतनु गाइए।
अनिक विघन ते साधू राखै। हरि गुन गाइ अमृत रस चाखै।" — सुखमनी

अर्थात् साधु के चरनों को धो-धो कर पीना चाहिये। अपना प्राण भी उसके अर्पण कर दे चाहिए। साधु की चरण रज भी पवित्र है। उसके ऊपर कुर्बान रहना चाहिये। साधु की सेवा बड़े भ से मिलती है। उसके साथ मिलकर हरि कीर्तन करना चाहिये। साधु अनेकों विघ्न बाधाओं से बच वाला है वह हरिगुण गाकर अमृत रस का आस्वादन करता है।

× × × ×

सुनि हरि कथा उतारी मैलु। महा पुनीत भये सुख सैलु।
वडै भाग पाइआ साध सगु। पारब्रह्म सिउ लागो रगु। गौडी गुआरेरी महला ५

× × × ×

तेरी महिमा तू है जाणहि। अपाणा आपु तू आपि पछाणहि।
हउ बलिहारी सतन तेरे। जिनि कामु, क्रोध लोभु पीठा जीउ।
तू निरवैर सत तेरे निरमल। जिन देखे सभ उतरहि कलमल॥ माझ महला ५

× × × ×

सतन की महिमा कवन वखानहु। अगाधि बोधि किछु मिति नही जानउ॥
पारब्रह्म मोहि कृपा कीजै। धूरि सतन की नानक दीजै॥ —गौडी गुआरेरी महला ५

× × × ×

जेते माइआ रग रस बिनसि जाहि खिन माहि ।
भगत रते तेरे नाम सिउ सुख भुंचहि सभ ठाइ ।—आसावरी महला ५
चल चित्त वित्त भ्रमाभ्रम जगु मोह मगन हित ।
थिरु नामु भगत दिडमती गुर वाकि सवद रत ।। —गूजरी महला १ घरू
आपि नचाए सो भगतु कहीऐ आपरणा पिआरु आपि लाए ।
आपे गावै आपि सुणावै इसु मनु अन्धे कउ मारगि पाए ।।—गूजरी महला
जो तुध भावहि सेई नाचहि जिन गुरमुखि सवदि लिव लाए ।
से भगत से ततु गिआनी जिन कउ हुकम मनाए ।। —गूजरी महला ३
सफलु जनमु भगतां कीता । गुर सेवा आपि लाए ।
सवदे राते सहजै माते अनदिनु हरि गुण गाए । —सोरठि महला ३

अर्थात्—परमात्मा की महत्ता को परमात्मा ही जानता है। और वह स्वयम क्या है वह (परमात्मा) स्वयम् ही जानता है। मैं तो बलिहारी उसके संतो की हूँ, जिन्होंने काम, क्रोध, को पछाड़ दिया है

हे ! भगवन तू जहॉ निरवैर है। वहां तेरे सत निर्मल है। जिनके दर्शन से सब दु जाते हैं।

× × × ×

संतों की महिमा को कौन वर्णन कर सकता है। वे अथाह हैं उनका बोध ( जानकारी) उनकी गम्भीरता की कुछ भी सीमा तो नहीं जान पाया हूँ।

× × × ×

संसार मे माया द्वारा दिखाई देने वाले जितने भी रस रंग है वे क्षण भंगुर हैं किन्तु हे .. तेरे भक्तजन सभी जगह सुख भोगते है ।

× × × ×

अनस्थिर वृत्ति वाला मन मोह मे मगन होकर संसार मे भ्रमाया है किन्तु भक्त जन :र नाम को जो स्थिर है दृढ़ता के साथ पकडे हुए है। और गुरु के उपदेशों में तल्लीन है।

परमात्मा संसार को नचाता है किन्तु भगत वह है जो अपने प्यार को परमात्मा मे स्वयम परमात्मा को नचाये।

भगत परमात्मा का ही गायन करता है उसे ही सुनाने को गाता है, और यह जो अंधा इसको सही मार्ग पर डाल देता है।

ईश्वर को जैसा अच्छा लगता है वैसा ही नाच नाचता है। जिन गुरुमुखों ( शिष्यों ) मे ध्यान लगाया हुआ है वही भगत हैं। वही तत्वज्ञानी है जिन्होंने परमात्मा को मना लिया है अनुकूल कर लिया है ।

गुरु सेवा मे अपने को लगाने वाले भगतों का जीवन सफल हो गया है। वे शब्द मे रंगे सहजि मे मगन है और रात दिन ईश्वर का गुण गान करते है।

'गुरुमत' के संस्थापकों का दृढ़ विश्वास था कि जो मनुष्य किसी अच्छे गुरु के उ' अनुसार चलता है। साधु सगति मे रहता है। भगतों के साथ मिलकर हरि चर्चा करता है। संतों बैठकर ईश्वर का चिन्तन करता है। वह अवश्य ही इस भव सागर से पार हो जायगा।

वास्तविक बात यह है कि जिस प्रकार के लोगों मे हम बैठते हैं। उनके आचरणों का ह प्रभाव पडता है। हमारा मन आजाद अवश्य है किन्तु श्रवणों से जो सुना जाता है। आँखों से जो जाता है, जिह्वा से जो चखा जाता है त्वचा से जो स्पर्श किया जाता है। नासा से जो सूंघा ज ता। उसका हमारे मन पर असर न पड़ता हो ऐसी बात नहीं है। श्रवणों से हम यदि किसी का विलाप हमारे मन में दया एवं करुणा उत्पन्न होगी। शृंगार रस के गाने सुनें तो मन मे विषय वासना होगी। जिह्वा से हम स्वादिष्ट पदार्थ खावे तो मन मे मधुरता आयेगी और सड़े गले खावे तो व्याकुलता पैदा होगी। त्वचा से हम यदि रेशम अथवा स्त्री केश जैसी कोमल वस्तुओं को छुऐ तो गुदगुदाहट पैदा होगी और बिजली के तार को छू ले तो मन धडकने लगेगा। फूलों को सूंघने से ताजगी आती है और दुर्गन्ध से मन मे मिचलाहट पैदा होती है। सुन्दर वस्तुओं को देखकर चित्त होता है और भयानक वस्तुओं को देखकर सिकुडता है। तात्पर्य यह है कि इन्द्रियों की स्थितियो का मन प्रभाव पड़ता है। अतः मन को अच्छे रास्ते पर लाने के लिये हरिनाम, हरिस्मरण, हरि जाप हरि और हरि दर्शन की लालसा पैदा करने का संत धर्म मे यह सर्वोत्तम साधन समझा जाता था कि की समस्त प्रवृत्तियों को हरि मे केन्द्रित कर दो और यह सतगुरु, संत, साधु और भगत जन ही कर थे अत प्रत्येक संत सम्प्रदाय ने इसी साधन पर जोर दिया और चू कि सिख गुरु सत ही थे अत भी इसी साधन को मनुष्य के कल्याण का आधार माना।

मनुष्य के उत्थान और पतन का मुख्य कर्त्ता सदैव से और सभी मत मतान्तरों मे 'मन' गया है। अतः किसी ने उसे मारने की शिक्षा दी है। किसी ने वश मे करने की और किसी ने उसके को मोड़ देने की। किसी ने यह भी कहा है कि मन दो हैं। एक बाह्य वृत्तियों वाला और एक अन्तर्वृ वाला। बाह्य वृत्तियों वाले मन को नष्ट करदो और अन्त वृत्तियों वाले मन को जगा दो।

बात सब की एक है। कहने के तरीके भिन्न-भिन्न अवश्य हैं। यहां हम मन के सम्बन्ध मे मे प्रचलित कुछ मत उद्धृत करते हैं।

"मानस प्राणिनामेव सर्व कर्मककारणम्।
मनोनुरूप वाक्यं च वाक्येन प्रस्फुटं मन।"—नारद पचरात्र १-७-१८

अर्थात्—मन ही लोगो के सर्व कर्मों का एक मात्र कारण है। जैसा मन होता है। वैसी ही चीत निकलती है और बातचीत से मन प्रगट होता है।

"मनो पुब्बङ्गमा धम्मा मनो सेट्ठा मनोमया।
मनसाचे पदुट्ठेन भासति वा करोति वा।
त तो न दुक्ख मन्वेति चक वा वहतो पद॥'—धम्मपद

अर्थात्—सभी धर्म पहले मनमे उत्पन्न होते हैं। मन ही मुख्य है। वे मनोमय हैं। जब मलिन मन से बोलता व कार्य करता है। तब दुख उसके पीछे वैसे ही हो लेता है, जैसे (गाड़ी के पहिए बैल के पैरों के पीछे हो लेते हैं। और मन साचे पसन्नेन भासति वा करोति वा। ततो नं मन्वेति छाया व अन्त पाविनी।" अर्थात् जब आदमी प्रसन्न मन से बोलता व कार्य करता है तो उसके पीछे छाया की भांति हो लेते हैं।

"न त माता पिता कयिरा अञ्ञे वापिच ञातिका।
सम्मापणि हित चितम् सेय्य सोनं ततो करे।" धम्म पद

अर्थात्—मन तभी उपदेश को समझता है, जब वह निश्चिन्त हो जाता है। और निश्चिंत होता है जो चित को अचित से अलग कर देता है।

मन मेरो गज जिहवा मेरी काती। मपि मपि काटौं जम की फांसी—नामदेव

अर्थात्—मेरा मन गज है और जिह्वा कैंची है। मन रूपी गज से नाप कर जिह्वा रूपी से मैं जम के फन्दे को काट रहा हूँ। भाव यह कि मैं मन का उपयोग अपने पाप निवारण मे कर रहा

× × × ×

"कबिरा मनहि गयन्द है, आंकुस दै-दै राखु।
विष की वेली परिहरी, अमृत का फल चाखु॥
मन के हारे हार है, मन के जीते जीत।
कह कबीर पिउ पाइये, मनही की परतीत॥
मन गयद मानै नहीं, चले सुरति के साथ।
दीन महावत क्या करै, अंकुश नाही हाथ॥
मन कु जर महमत है, फिरता गहर गंभीर।
दोहरी तिहरी चौहरी, डारहु प्रेम, जजीर॥"—'कबीर'

अर्थात्—मन हाथी रूप है। इसे अंकुश के द्वारा मन चाहे मार्ग पर चलने से रोको। विपय ९ विप वेलि को उखाड़ कर फेंक दो और अमृत फल को चाखो। स्वाद लो।

"मन से हार जाने पर ( जीव की ) हार है और मन को जीत लेने पर जीत क्योकि ँय ( परमात्मा ) तभी मिलेगा जब हमें मन पर विश्वास हो जायगा।

हस्ती रुपी मन ( सहज ही ) नहीं मानता, सुरति के साथ दौड़ा फिरता है। जिस महावत हाथ मे अंकुश नहीं है वह गरीब इसे कैसे वश मे कर सकेगा।

मन मस्त हाथी है। वह गह्वर वनों में फिरता है। उसका इलाज यही है कि प्रेम रूपी दुह तिहरी और चौहरी जंजीरों से उसे जकड़ दिया जाय। क्योंकि यदि उसे मारा जायगा तो टुकड़े टुकड़े हो जायगा।[1]

चल मन, हरि चटसाल पढाउं।
गुरु की साठि ग्यान का अच्छर, बिसरै तौ सहजि समाधि लगाऊं।
प्रेम की पाटी सुरति की लेखनि, ररौ ममौ लिखि आंक लखाऊ॥
इहि विधि मुक्त भये सनकादिक, रिदै विचार-प्रकाश दिखाऊ॥
कागद कँवल, मसि कर निर्मल, बिन रसना निस दिन गुन गाऊ।
कहि रैदास, राम भजु भाई, सत साखि दे वहुरि न आऊ।"—रैदास भगत

अर्थात्—मन चल तुझे भगवान् की पाठशाला मे पढ़ा दूं। उस पाठशाला मे छड़ी ( ७८६ बच्चों को पीटने का बेत ) गुरु रूप है। ज्ञान रूप अक्षर हैं। इस पढ़ाई को तू भूलेगा तो मैं सम लगाकर तुझे ठीक करूं गा। अर्थात् हिलने डुलने नहीं दूंगा।

उस पाठशाला में प्रेमरूप पाटी ( तख्ती ) है और सुरति रूपी लेखनी (कलम) है। इस पट्टी पर मैं तुझे रा और म (राम) अक्षर लिख कर दिखाऊंगा। सनक आदि मुनीश्वर इसी विधि से सांसारिक

1 कबीर मारों मन कु, टूक-टूक ह्वै जाय।

घर घर पड़ पंड पंडित थके, सिध समाधि लगाइ।
इहु मन वसि न आवही, थके करम कमाइ।
भेख धारी भेख करि थके, अठसठ तीरथ नाइ।
मन की सार न जाणनी हउमैं भरम भुलाइ।
गुर परसादी भउ पइआ वड़ भाग वसिआ मन आइ।
भै पइए मन वसि होआ, हउमैं सबद जलाइ।"—वार सोरठ महला ३

अर्थात्—स्वतंत्र हुए मन का जीतना कठिन है। क्योंकि वह दूसरे ही मार्ग को ग्रहण कर है। (और जिसका मन ऐसा हो गया है) तिसे स्वप्न मे भी सुख नहीं है। दुःख ही दु ख की वृद्धि है।

पंडित पढ़ते पढ़ते थक गये और सिद्ध समाधि लगाते लगाते, यह मन वश मे ही आता है। अनेकों वेशों वाले सम्प्रदायी वेश धरि धरि के थक गये। और तीर्थों मे जाने वाले तीर्थ की यात्रा करके थक गये।

वास्तव में बात यह है कि यह लोग 'अहम्' के भ्रम में भूले हुए हैं। इसलिये मन के सार नहीं जान सके।

गुरु के प्रसाद से मेरा सौभाग्य है कि भयभीत हुआ मन वश मे आ गया है, कारण कि 'अहम्' को जला दिया है।

× × × ×

"गुरु मुख करणी कार कमावै। ता इस मन की सोझी पावै।
मन मैमत मैगल सिक दारा। गुरु अकुस मार जीवालण हारा॥
मन असाध साधे जन कोई, अचर चरै ता निरमल होई।
गुरु मुख इहु मन लइआ सवार, हउमैं विचहु तजै विकार।"—धनाश्री महला ३

अर्थात्—मन की गति पर वही काबू पा सकता है। जो गुरुमुख होकर गुरु के बताये हुए कर्मों को करता है। मन मद मस्त हाथी के समान है। गुरु (मन्त्र) अंकुश है। जिसके मारने से इसे होश में जा सकता है।

इस असाध्य मन को वही सभाल सकेगा जिसका गुरु के बताये आचरणों पर चलने से मन निर्मल हो गया है।

"मन कुचर काइआ उदिआने, गुर अकुस सचु सबदु नीसानै।"
—राग गौड़ी अष्टपदी महला १

अर्थात्—यह शरीर तो उद्यान (गह्वर वन) है। इसमें विचरने वाला मन मस्त हाथी जैसा है। इसे वश में लाने के लिये गुरु (मंत्र) अंकुश और सत्य उपदेश निशाने हैं।

"साधो इहु मनु गहयो न जाई।
चचल त्रिसना सगि बसत है, याते थिर न रहाई॥"—गौडी महला ९

अर्थात—संतजनो! यह मन पकड़ में नहीं आ रहा है। कारण चचल तृष्णा साथ में बसी हुई है। वही इसे स्थिर नहीं रहने देती है। भाव यह कि मनको स्थिर करनेके लिये तृष्णाको छोड़ना पड़ेगा।

"मन हठ करम कमावदे नित नित होइ खुआर।
अंतर साति न आवई ना सच लगै पिआर॥"—श्रीराग अष्टपदी महला ३

अर्थात्—ओ ! मन हठ करके जो तू (अकर्म) कर्म कर रहा है। इससे तो नित खराब ही तेरे इन कामों से न तो अन्त' करण मे शांति आ रही है और न उस सत्य सरूप परमात्मा मे प्यार ही लग रहा है।

"काइआ नगर इकु बालक बसिआ, खिन पल थिर न रहाई।
अनेक उपाव जतन कर थाके, बारंबार भ्रमाई ॥"—बसंत अष्टपदी महला ४

अर्थात्—शरीर रूपी नगर मे मन रूपी एक चंचल बालक बसता है (यह इतना नट कि) जो क्षण भर भी स्थिर नहीं रहता है। अनेक उपाय और यत्न किये गये हैं किन्तु यह बार जाता है।

"मन खुट रह, तेरा नहीं विसासु, तू महा उदमादा।
खर का पैखर तउ छूटै जउ ऊपर लादा ॥—विलावल महला ५

अर्थात्—अरे मन बंधा रह तेरा विश्वास नहीं है। क्योंकि तू बड़ा उपद्रवी है। ( गधे के पैरों का रस्सा तब खोला जाता है जब उस पर बोझा लाद दिया जाता है। भाव यह । संयम मे रखने मे ही हित है।

"इह मनु आरसी कोई गुरमुख वेखे, मोरचा न लागै जा हउमै सोखै ॥"माझ अष्टपदी

अर्थात्—यह मन दर्पण है, जो कोई गुरुमुख हैं वही इसे देखते है। इस पर जंग न चढ़ इसलिये इसके 'अहम्'को सुखा देना चाहिये। भाव यह है कि जैसा मन होगा वैसा ही तन होगा दर्पण मे जिस भांति चेहरा अच्छा दिखाई देता है। वैसे ही स्वच्छ मन वाले की शारीरिक अच्छी होती हैं।

"मनि जीते जगु जीत ॥ जपु

अर्थात्—मन को जीत लेने में ही मनुष्य की सच्ची जीत है।

× × × ×

सिख गुरुओं ने जहाँ अपने मन को वश मे करने का उपदेश दिया है। वहाँ यह भी कहा मन मुख लोग अर्थात् निगुरे भवसागर से पार नहीं हो सकते।

हरिरग कउ लोचै सभ कोई, गुरमुख रग चलूणा होई।
*मनमुख* मनमुख मुगध नर कोरा होई, जे सउ लोचै रंग न होवे कोई ॥—सूही महला ४

अर्थात्—सब कोई हरि रंग (हरि नाम के रंग) को पसन्द करते है और यह रंग गुरुमुख चढ़ता है कि टिकाऊ रहता है। सार यह कि गुरु ऐसे (हरि प्रेम रंग मे रग देता है जो सहज छूटता। मन मुख मनुष्य बेरग होता है। क्योंकि जो सब रगों को देखता है उसे कोई भी लगता।

"मन की मति तिआगहु हरिजन ऐहा बात कठंनी।
अनदिन हरि हरि नाम धिआवहु गुरु सतगुरु की मति लेनी।"—बिलावल महला ४

अर्थात्—हरिजनो ! मन मुख पने को छोड़ दो और रात दिन गुरु अर्थवा सतगुरु की लेकर हरिनाम का स्मरण करो।

"माइआ मोहु गुबार है, तिसदा न दिस्सै उरवारु न पारु।
मनमुख अगिआनि महा दुख पाइदे डुब्बे हरिनामु बिसारि।"—सलोक महला ३

अर्थात्—माया मोह का जो गुबार है। उसका कोई ओर छोर नहीं दिखाई देता। मनमु जो मूर्ख हैं वह यहाँ दु ख पाते हैं और हरिनाम को त्याग देने के कारण उस गुबार (भँवर) मे डू जाते हैं।

"मन मुख करम कमावणे, जिउ दोहागणि तनि सीगारु।
सेजै कंतु न आवही नित नित होइ खुआरु।
पिर का महलु न पावही ना दीसै घरु बारु।"—श्री राग महला ३

अर्थात्—मनमुख का काम ऐसा है जैसे दोहागिनी स्त्री का शृंगार। क्योंकि वह नित नि शृंगार करके दु.खी होती है। कारण कि उसकी सेज पर उसका पति नहीं आता है। वह न तो पति महल (अटारी) को पा सकती है और न उसे घर बार ही दीखता है। और जो :—

"गुरमुखि सदा सुहागणी पिरु राखिआ उरधारि।
मिठा बोलहि निवि चलहि सेजै रवै भतारु॥"—श्री राग महला ३

अर्थात्—गुरुमुख जो हैं वह सदा सुहागिन की भांति हैं। क्योंकि उसका पति उन्हे हृदय में ध रण किये रहता है। वह मीठा बोलती है। विनम्र होकर व्यवहार करती है। उसका पति उसकी सेज पर पौढ़ कर उसकी तृप्ति करता है।

भाव यह है कि जो लोग अपने मन के मुताबिक चलते हैं। उन्हे ईश्वर नहीं मिल सकता। ई.. तो उन्हीं लोगों को मिलेगा जो सतगुरुओं के बताए मार्ग पर चलते हैं अर्थात् हरि कीर्तन और हरि स्मरण में जिनका मन लगा हुआ है।

सिख गुरुओं के कथनानुसार गुरुमुख लोगों के लिये यहाँ भी शाति है क्योंकि वह गुरु उपदेशों से माया मोह के फंदे से छूट जाता है और अपने 'अहम्' को त्याग कर प्रभु में अपने को रमा लेता है। और उनका परलोक भी सुधर जाता है क्योंकि वह हरि रूप ही हो जाते हैं।

मनमुख गुरुओं की दृष्टि मे नदी किनारे का वृक्ष है।

गुरु मत में अधिक से अधिक जिस बात पर बल दिया गया है 'हरि नाम' का स्मरण है। म गु बड़ा इसलिये है कि वह हृदय को 'हरि आवास' बनाने लायक बनाता है। भगत बड़ा इसलिये है कि वह हरि दर्शनों का प्यासा है और गुरु बड़ा इसलिये है कि मनमुखों को हरि की ओर लगाकर उनके हृदय को शुद्ध बनाता है। सारांश कि यह सब इसलिये बड़े हैं कि उनका लक्ष्य 'हरिनाम' है। सिख गुरुओं का कोई वाक्य कोई उपदेश ऐसा नहीं जिसमे हरि और 'हरिनाम' का जिक्र न आता हो। उनकी दृष्टि मे जप, तप, संयम, वेद, पुराण और शास्त्र सब सार हीन हैं यदि वे हरि को बताने मिलाने और उसके प्रति प्रेम पैदा करने मे असमर्थ हैं। इसलिये जहाँ उन्होंने 'हरि स्मरण' की बार बार शिक्षा दी है और हरि स्मरण को ही मनुष्य का मुख्य कर्त्तव्य बताया है वहाँ उन्होंने नाम की महिमा पर भी बहुत कहा है। यथा.—

*नाम महिमा*

"नाम के धारे सगले जन्त। नाम के धारे खंड ब्रह्मण्ड॥
नाम के धारे सिमृत वेद पुरान। नाम के धारे सुनन गिआन घिआन।
नाम के धारे आगास पाताल। नाम के धारे सगल आकार॥
नाम के धारे पुरिआ सभ भवन। नाम कै संगि उधरे सुनि स्रवन।
करि किरपा जिसु आपनै नामि लाए। नानक चउ पद महि सो जन गति पाये। सुखमनी।

अर्थात्—सब जीव जन्तु नाम के ही आधार पर है। सारे ब्रह्मांड भी नाम पर आश्रित हैं स्मृति, वेद और पुराणों का आधार भी (हरि) नाम ही है। श्रवण मनन और ध्यान भी नाम का ह किया जाता है। आकाश, पाताल और सभी साकार वस्तुओं का धारण करने वाला वह नाम रूप ० नगर और नगरों के घर सभी नामाधार हैं। नाम के धारण करने और श्रवण से अनेकों का उद्धार ० गया है।

कृपा करिके ईश्वर ने जिन्हें अपने नाम स्मरण में लगा लिया है। वह आदमी चौथी १.५ (तुरीय) को प्राप्त होकर सुगति पा जायेंगे।

महान् भक्त तुलसीदास ने भी हरि नाम की खूब प्रशंसा की है उन्होने कहा है राम से राम नाम कहीं बड़ा है। क्योंकि राम ने तो एक अहिल्या का ही उद्धार किया था। राम के नाम ने अजामिल, गीध आदि अनेको पापियों को निस्तार दिया।

नाम के चमत्कारो की प्रशंसा मे गुरु लोगो ने कहा है "हथ कंगन को आरसी क्या"? ५ पुराना इतिहास उठाकर देख लो 'नाम स्मरण' से कितनों का कल्याण हो गया है।

"सुणि साखी मन जपि पिआर। अजामिलु उधरिआ कहि एक बार।
बालमीकै होआ साध संगु। ध्रू कउ मिलिआ हरि निसंग।,
तेरिआ संता जाचउ चरन रेन। ले मसतकि लावउ करि किरपा देन। १।
गनि का उधरी हरि कहै तोत। गजइन्द्र धिआइओ हरि कीओ मोख। । रहाउ।
विप्र सुदामे दालदु भंज। रे मन तू भी भजु गोविन्द।
बधिकु उधारिओ खमि प्रहार। कुबिजा उधरी अंगुसट धार।
बिदुर उधारिआ दासत भाइ। रे मन तू भी हरि धिआइ ॥
प्रहलाद रखी हरि पैज आप। बसत्र छीनत द्रोपती रखी लाज।
जिनि जिनि सेविआ अंतवार। रे मन सेवि तू परहि पार।
धन्नै सेविआ बाल बुधि। त्रिलोचन गुरि मिलि भई सिधि।
बेणी कउ गुरि किओ प्रगासु। रे मन तू भी होइ दासु।
जैदेव तिआगिओ अहंमेव। नाइ उधरिओ सैनु सेव।
मनु डीगि न डोलै कहूं जाइ। मन तू भी तरसहि सरणि पाइ।
जिह अनुग्रह ठाकुरि किओ आपि। से तै लीन्हे भगत राखि।
तिनका गुण अवगुण न विचारिओ कोइ। इह विधि देखि मनु लगा सेव।
कबीरि धिआइओ इक रंग। नाम देव हरि जीउ बसहि संगि।
रविदास धिआए प्रभ अनूप। गुरु नानक देव गोविन्द रूप। बसंत महला ५ घरु १

अर्थात्—अरे मन इन घटनाओं (साखियों) को सुन कर प्रभु का प्यार के साथ स्मरण अजामिल तो एक बार के उच्चारण से ही तर गया।

बाल्मीक को साधुओं के सत्संग से (हरिनाम) का बोध हो गया और फिर उसने (हरि स्मरण अपना उद्धार कर लिया। और ध्रुव को तो परमात्मा (सच्चे प्रेम के कारण) बिना ही किसी मिल गये।

गोतम की त्रिया (अहिल्या) चरण रज के मस्तक पर लगते ही तर गई।

गणिका अपने तोते को राम नाम पढ़ाने से ही पाप निवृत्त हो गई और स्वर्ग को चली गई और गजेन्द्र ने ग्राह (मगर) से पकड़े जाने पर जब हरि नाम स्मरण किया तो उसे भगवान ने ऐन मौ॰ पर ग्राह से मुक्त कर दिया।

अरे मन तू भी परमात्मा का भजन कर, देख उसने सुदामा जैसे दरिद्र ब्राह्मण के दुख दूर ॰ उसका बेड़ा पार कर दिया।

वधिक का उद्धार खंभ के प्रहार से कर दिया। कंस की दासी कुब्जा का उद्धार पैर के अगूठे के पैर से दबाकर कर दिया।

महात्मा विदुर को उसके दास भाव की भगति से प्रसन्न होकर उद्धार दिया। अरे मन तू ॰ अपने उद्धार के लिये हरि स्मरण कर।

प्रहलाद की पैज (हरि नाम न छोडने की जिद) को अहंकारी हरिणाकुश को जिसने कि रात दिन घर बाहर और देव दानव तथा मनुष्य किसी से भी न मरने के वरदान हासिल कर लिये थे—मार कर रक्खा। और द्रोपदी की—दुष्ट दु शासन द्वारा वस्त्र हरण करके नंगी होने से बचाकर लाज की रक्षा की। जिस जिसने भी हरिनाम को याद किया चाहे अत समय मे ही सही उनका उद्धार हुआ। अरे मन तू भी हरि स्मरण कर जिससे तेरा बेड़ा पार हो जाय।

धन्ना भगत ने बाल बुद्धि से उसे याद किया तो उसकी बालहट को पूरा किया और त्रिलोचन को गुरु को मिलने पर उनके बताये मार्ग से सिद्धि हुई।

वेणी भगत के हृदय मे गुरु ने राम नाम का प्रकाश किया अरे मन तू भी भगवान का सेवक बन जा।

जयदेव ने हरि दर्शन के लिये अहँकार को छोड़ दिया। हरि भगत के कारण सेना नाई का उद्धार हो गया। मन तू भी डिगै मत हरि शरण मे जाने से तू भी तर जायेगा।

उस प्रभु ने जिस पर भी दृष्टि की, उसका ही निस्तार कर दिया उसने किसी के गुण अवगुणों का खयाल नहीं किया इसी भरोसे पर तू भी उसकी शरण मे जा।

कबीर ने उसकी उपासना केवल एक रंग (निगुण भाव) से की। नामदेव उसे (मूर्ति रूप) में माथ रखता रहा। रैदास ने उसका भजन विचित्र रूप को सामने रख कर किया और गुरु नानक देव ने गोविन्द रूप से। तू भी उसे भज। वर्ना तो—

"कण विना जैसे थोथर तुखा। नाय विहून सूने से मुखा।
नाम विना नाही मुखि भागु। भरते विहून कहा सोहाग॥
नाम विसारि लगं अन सुआइ। ताकी आस न पूजं काहि।
मनु रे नामु जपं सुख होइ। गुर पूरा सालाहिए सहज मिले प्रभु सोइ।

अर्थात्—अन्न के दोनों के विना जैसे तुख (सिट्टे) थोथे (व्यर्थ) हैं। उसी प्रकार विना (हरि) नाम के मुँह थोथा है। हरि नाम से खाली मुँह उसी भाति निरभाग है जैसे कि विना भरतार के स्त्री सुहाग व्यर्थ है। जो हरि नाम को छोड़ कर दूसरे मजे लेते हैं। उनकी इच्छाये पूरी नहीं होती हैं। इसलिए हे मन! सुख तो हरि नाम के जपने से ही मिलेगा। उस पूरे गुरु की सराहना करनी चाहिए जिससे कि प्रभु का मिलना सरल हो जाता है।

ईश्वर प्राप्ति के लिये जहाँ भक्ति का होना आवश्यक है वहाँ भक्ति के तरीको की जानकारी भी

आवश्यक है। भारतीय भक्ति परम्परा में भक्ति-प्रदर्शन के नौ प्रकार बताए गये हैं। जो नवधा-भक्ति नाम से अभिहित होते हैं। 'ग्रन्थ साहब' का अनुशीलन करने से हम इस ि

*भक्ति के प्रकार* पर पहुँचे हैं कि सिख गुरुओं ने मानव कल्याण के लिये नवों प्रकार की भक्ति को नाया है। वे नौ प्रकार श्रवण अर्थात् १–ईश्वरके नाम और गुणों का सुनना २–क ईश्वर के नाम और गुणों का गायन। ३—स्मरण—ईश्वर के नाम और गुणों का जप। ४—सेवन अपने मन से ईश्वर की सेवा तथा उसमें प्रीत करना ५—अर्चन—आत्मा को परमात्मा का समीपी सम कर उसके संग रहने की भावना। ६—वन्दना—परमात्मा को महान् समझ कर (उसके सामने) वि होना। ७—सेवक भाव—ईश्वर को अपने तन मन और सर्वस्व का मालिक समझ कर उसकी इच्छा अनुकूल चलने का प्रयत्न करना। ८—मित्र भाव—यह समझना कि मेरा सबसे बड़ा सच्चा हितैषी ई है जो सुख, दु.ख और आपत्ति सम्पत्ति में सदा मेरा सहायक है। ६—आत्म समर्पण—यह भक्ति है जि में मनुष्य यह समझ लेता है कि मैं कुछ नहीं। न मेरे करने से कुछ होने का है। परमात्मा जैसे खे मैं रहूँगा और उसकी शरण में रहने में ही मेरा कल्याण है।

'ग्रन्थ साहब' मे इन नवों प्रकार की भक्ति के सम्बन्ध में इस प्रकार प्रकाश डाला गया है।

"सुणिऐ पडि पडि पावहि मान। सुणिऐ लागहि सहुजि धिआनु।
*श्रवण* सुणिऐ अंधे पावहि राहु। सुणिऐ हाथ होवै असगाहु।
नानक भगता सदा विगासु। सुणिऐ दूख पाप का नासु। —जपु जी

अर्थात्—सुनने और फिर सुने हुए को पढ़ने से उसके मान (परिमाण) का पता चलता अर्थात ईश्वर सम्बन्धी ज्ञान प्राप्त होता है।

उसके सम्बन्ध मे सुनने से सहज ध्यान मे मन लग जाता है।

ईश्वर मार्ग के सम्बन्ध में जो अन्धे हैं अर्थात् जिन्हे ईश्वर के सम्बन्ध में कुछ भी पता नहीं वे उसके गुणों को सुनकर राह पर चल निकलते हैं। सुनने से ही अगम्य पदार्थ ( ईश्वर प्रेम ) लगता है।

ईश्वर के सम्बन्ध मे सुनने से भक्तों का सदैव विकास होता है। दुःख और पापों का नाश हरिगुण सुनने से होता है।

"ऐसा कीरतनु करि मन मेरे। ईहा ऊहा जो काम तेरै।रहाउ।
जासु जपत भउ अपदा जाय। धावत मनुआ आवै ठाइ।—गौडी महला ५

\+ \+ \+ \+

*कीर्तन* "राति न विहावी साकतां, जिन्हा विसरै नाउ।
राती दिनस सुहेलिया, नानक हरि गुण गाउ॥—सलोक म० ५

\+ \+ \+

हरि कीरति साधु संगति है सिर करमन के करमा।
तेरे सेवक इह रग माता।
भयउ कृपालु दीन दुख भंजन हरि हरि कीरतन इहु मन राता।—सोरठ महला ५

\+ \+ \+ \+

"भली सुहावी छापरी जासहि गुन गाए ।
कित ही कास न धवलहर जित हरि विसराए ।"—सूही महला ५

\+ \+ \+ \+

"हउ बलिहारी जो प्रभु धिआवत । जलनि बुझै हरि हरि गुन गावत ।"—बिलावल म०

\+ \+ \+ \+

"मनूआ नाचै भगति द्रिडाए । गुर कै सबद मन मनै मिलाए ।
सचा ताल पूरे माइआ मोह चुकाए । सबदे निरत करावणिआ ।"—माझ महला ३ अ

अर्थात्—मेरे मन ऐसा कीर्तन कर जो इस लोक और उस लोक दोनों मे तेरे काम आवे। जिसके जपने से भव ( संसार ) की आपदा चली जाय और दौड़ता हुआ मन ठिकाने पर आजाय।

\+ \+ \+ \+

"अरे शाक्त रात को व्यर्थ मत गँवावे। उसके नाम को छोड़ने से—और इन अकृत्यो को से—तेरा जन्म व्यर्थ ही जायगा इसलिये रात दिन तू हरि गुण का सुहेला गा।

\+ \+ \+ \+

साधु सगति और हरि कीर्तन सब कर्मों मे सिरमौर ( श्रेष्ठ ) है। प्रभु के सेवक इसी रंग मे अपने को रगते है। इनको भगवान की दया से हरि कीर्तन ही अच्छा लगता है।

\+ \+ \+ \+

उन महलों से जहाँ कि मनुष्य ईश्वर के गुण-गान को भूल जाता है वह झोंपड़ी अच्छी है जहाँ हरि कीर्तन होता है।

\+ \+ \+ \+

'मैं उन लोगों पर निछावर हूं। जो भगवान का ध्यान करते हैं। क्योंकि हृदय की जलन तो हरि के गुणों का कीर्तन करने से ही शांत होती है।

\+ \+ \+ \+

"भक्ति में मन का दृढ़ होना ही सच्चा नाच है। गुरु के शब्दों का मन मे मिलान कर लेना सच्चा संगीत है और माया मोह का छोड़ देना सच्ची लय ( ताल ) है। शब्द ही सच्चा नृत्यकार है।

\+ \+ \+ \+

"प्रभु कै सिमरन गरभ न वसै । प्रभु कै सिमरन दूख जम नसै ।।
प्रभु कै सिमरनि काल परहरै । प्रभु कै सिमरन दुस्मन टरै ।।
प्रभु सिमरत कछु विघन न लागै । प्रभु कै सिमरन अनुदिन जागै ।।—गौडी सुखमनी महला ५

स्मरण

"सो सुरता सो बैसनो सो गिआनी धनवत ।
सो सूरा कुलवत सोइ जिन भजिआ भगवत ।।
खत्री ब्रहमण सूद वैस उधरै सिमर चंडाल ।
जिन जानिउ प्रभु आपना नानक तिसहि रवाल ।।—गौडी थिती महला ५
जाकै सिमरन होइ अनंदा, बिनसै जनम मरन भै दुखी ।
चार पदारथ नवनिधि पावहि, बहुरि न तिरसना भुखी ।—सोरठ महला ५
सचि सिमरिऐ होवै परगासु । ताते बिखिआ महि रहै उदासु ।—धनाश्री म० १ घरु दूजा

अर्थात्—प्रभु के स्मरण से मनुष्य गर्भवास के कष्टों से छुटकारा पा जाता है अर्थात् वह ॰ और मरण के चक्कर से छूट जाता है। और प्रभु के स्मरण से यम-यातनाओं के दुःख भी नष्ट जाते हैं।

प्रभु के स्मरण से मृत्यु भी छोड देती है। अर्थात सहज ही नहीं आती। और दुश्मन का भय प्रभु स्मरण से टल जाता है।

प्रभु-स्मरण से हानि कुछ भी नहीं होती। अपितु जो प्रभु का स्मरण करता है वह सदैव ज ॰। रहता है।

\+ \+ \+ \+

वही श्रोता अथवा वेदज्ञ है। वही वैष्णव, ज्ञानी और सच्चा धनी है और शूरवीर कुलीन भी वही है—जिसने कि भगवान का भजन किया है। उस परम पिता परमेश्वर को स्मरण से क्षत्रिय, ब्राह्मण, वैश्य, और शूद्र–यहा तक कि चंडाल भी उद्धर गये है।

जिन्होंने प्रभु के साथ अपनापन जोड़ लिया है नानक तिन पर बलिहार है।

\+ \+ \+

उसके स्मरण से आनन्द प्राप्त होता है और जन्म मरण के भय और कष्ट नष्ट होते हैं। यही उसके स्मरण से जीवन के जो परम लक्ष्य—अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष नाम के चार पदार्थ हैं वे और प्रकार की निधियां प्राप्त होती हैं और तृष्णा की भी भूख मिट जाती है। ऐसा है हरि स्मरण।

\+ \+ \+

( वास्तविक बात तो यह है कि ) उस सत्य स्वरूप के स्मरण से हृदय का अन्धकार दूर हो है और निर्मल ज्ञान का प्रकाश हो जाता है। हृदय मे ज्ञान का प्रकाश होने से मनुष्य विषय-व॰ ॰ ओं ओर से उदासीन हो जाता है और विषय-वासनाओं से जहाँ हृदय खाली हुआ, वहीं उसका स ॰ते कल्याण है। *कारणकि*

"कलि महि राम नामु सारु।" ( धनाश्री महला १ घरु ३ )

अर्थात्—कलियुग मे हरि नाम ही सार है।

साकार प्रभु की सेवा करने वालो ने मन्दिरों और मठो मे उसके अनेक नामों पर मूर्तियां ॰ करली है किन्तु जो निराकार के उपासक है। वे परमात्मा की सेवा कैसे करें। उसका विधान समस्त नि॰ सन्तों ने यह बताया है कि उसकी मानसिक सेवा करो। इस सम्बन्ध मे सिख गुरुओं ने जो कुछ ॰ उसका थोड़ा सा अंश इस प्रकार है:—

"तुझ बिन कौन हमारा, मेरे प्रीतम प्राण अधारा।
अतर की विधि तुमही जानी, तुमही सजन सुहेले।
सेवन   सरब सुखा मैं तुझते पाए, मेरे ठाकुर अगह अतोले।
बरन न साकिउ तुमरे रगा, गुण निधान सुख दाते।
अगम अगोचर प्रभु अविनासी' पूरे गुरते जाते।"—गौडी महला ५
"हम मल मल धोवहि पाव गुरु के जो हरि हरि कथा सुनावै।—गौडी महला ४
"सतगुरु की सेवा गाखडी, सिर दीजै आप गवाइ।
सबद मिलहि ता हरि मिलै, सेवा पवै सभ थाइ॥—श्री राग म० ३

"जेते जीअ तेते सभि तेरे, विणु सेवा फल किसै नहीं।"—आसा महला १

ऐसी सेवकु सेवा करै, जिसका जीउ तिसु आगै धरै।—धनाश्री महला १ घरु दूजा

अर्थात्—ओ, मेरे प्राणों के आधार प्रियतम ( परमात्मा ) तेरे विना हमारा कौन है ? मेरे अन्त करण में जो कुछ है उसे तुम भली प्रकार जानते हो। क्योंकि —

"तू मेरा पिता तू है मेरा माता, तू मेरा बधुप तू मेरा भ्राता।

तू मेरा सभनी थाई, ताभउ केहा काडा जीउ।[1]

ओ, मेरे अथाह और अतोल ठाकुर सारे सुख मैंने तुझ से ही पाये हैं।

ओ ! गुण निधान और सुखदाता ! मैं तुम्हारी विचित्राओं का वर्णन कैसे कर सकता हूँ क्योंकि तुम अगम अगोचर हो। हे अविनाशी ! तुम्हे पूरे गुरु के द्वारा ही जाना जा सकता है।

× × ×

हम उस गुरु के पैरों को मल कर धोते है जो ईश्वर की कथा का वर्णन हमसे करता है।

× × ×

सतगुरु की सेवा अति कठिन है। किन्तु फिर भी अपने को गॅवा कर और सिर देकर भी उसकी सेवा करनी चाहिए। जब अनहद शब्द का घोष ब्रह्माण्ड में होने लगे तो समझ लो हरि मिल गये और सेवा तो सब स्थानों पर प्राप्त की जा सकती है।

× × ×

इस ससार मे जितने भी जीव हैं। वे सब है परमात्मा तेरे ही हैं। विना सेवा के इन सब का जन्म निष्फल है अर्थात् सेवा अनिवार्य है।

× × ×

हमारी समझ मे उस निरंकार की सेवक ऐसी सेवा करे कि कहदे कि हे प्रभु यह तेरा जीव तेरे आगे है।

जो सेवक यह कह देगा कि 'साहब भावै सो परवाणु।' उसके लिये यह निश्चय है "सो सेवकु दरगाह पावै माणु।" अर्थात् वह सेवक ईश्वर की दरगाह मे सन्मान पावेगा।

प्रचलित अर्थों मे अर्चन का अर्थ पूजा लिया जाता है। और पूजा का अर्थ मूर्ति पूजन समझा जाता है। मूर्तियों पर लोग फूल, चावल, सुपारी, हल्दी, तिलक आदि चढ़ाते हैं। इन्हीं रिवाजो को देखते हुए संत रैदास ने कहा था:—

"दूध तो बछरे थनहु बिटारिउ। फूल भॅवर जल मीन विगारिउ।

अर्चन × × ×

मैलागिरि बेरे है भुइ अगा। बिख अमिरत बसहि इक सगा।

धूप दीप नईवेदहि बासा। कैसे पूज करै तेरी दासा।"

अर्थात्—दूध तो बछड़े ने थन में ही जूठा कर दिया। फूल को भौरे ने जूठा कर दिया। मलयगिरि पर चन्दन के वृक्षों से सांप लिपटे हुए हैं जिससे चन्दन की अमृतमयी सुगन्धि में सांपों की श्वास-प्रश्वांस का विप मिल गया है। धूप और नैवेद्य बासी हैं। ताजा नहीं। यह तेरा दास फिर किससे तेरी पूजा करै।"

१. तुमेव माता च पिता तुमेव। तुमेव बन्धुश्च सखा तुमेव (भागवत)

किन्तु धूप, दीप, नैवेद्य तथा दूध और फल फूलों से तो साकार पंथी पूजा अर्चन करते थे। नि
कार पंथी अपने प्रभु की पूजा कैसे करें ? इसके लिये सिख गुरुओं ने कहा—

"आतमादेउ पूजिए, बिनु सतगुर बूझ न पाइ।"—वार श्रीराग महला ३
तेरा नाम करी चानणाठीआ जे मन उरसा होइ।
करणी कुगु जे रलै, घट अन्तर पूजा होइ। —गूजरी महला १

अर्थात्—आत्मदेव की जो कि घट भीतर है पूजा करो। किन्तु इस पूजा की विधि सतगु
समझाये बिना समझ में नहीं आ सकती।

× × ×

हे प्रभु ! तेरे नाम की तो चन्दन वटी बनाई जाय और अपने मन को (मनुष्य) बनावे
फिर सुकृत्यों की केसर मिला कर घिसे। इस प्रकार की जो पूजा है वह अन्तःकरण मे ही हो सकती है
उस पूजा और अर्चना की तो सिख गुरुओं ने भर्त्सना ही की है। जो मन्दिर और मठों में
लोग करते हैं। जैसा कि इस एक पद से ही प्रकट हो जायगा।

"मन बेकारी वेड़िया वेकारा करम कमाइ।
दूजै भाइ अगिआनी पूजदे दरगहि मिलै सजाइ। —वार श्रीराग महला ३

अर्थात्—मन तो बिना काम के लम्पट हो गया है। जो व्यर्थ के कर्मों में उलझा हुआ
परमात्मा को मूर्तियों मे पूजना द्वैत भाव है जो अज्ञानियों का काम है। इन अज्ञानियों को ईश्वर
दरगाह में सजा मिलेगी।

कालान्तर मे कुछ हेर फेर के साथ यह पूजा पद्धति सिखों मे 'ग्रंथ साहिब' के प्रति अगाध
के रूप में प्रस्फुटित हुई।

बंदना हरि बंदना गुण गावहु गोपाल राइ। —रहाउ॥
बडै भागि भेटे गुर देवा। कोटि पराध मिटे हरि सेवा।
वन्दना चरन कमल जाका मन रापै। सोग अगनि तिसु जन न विआपै।—धनाश्री
नमस्कार ताकउ लखवार। इहु मनु दीजै ताकउ वारि।
सिमरनि ताकै मिटहि सन्ताप। होई अनन्दु न बिआपहि ताप॥—भैरव महला ५
सुभ दिवस आए गहि कंठ लाए प्रभ ऊँच अगम अपारे।
बिनवंति नानक सफलु सभु किछु प्रभु मिले अति पिआरे॥—बिहागड़ा महला ५
निवि निवि पाइ लगउ गुर अपुने आतम रामु निहारिआ।
करत बिचारु हिरदै हरि रविआ हरदै देखि बिचारिआ।—आसा महला १

अर्थात्—हरि का बन्दन करो। एक बार नहीं अनेकों बार हरि की बन्दना करो।
गुणों का गायन करो। (इस प्रकार का उपदेश देने वाले) गुरुदेव का मिलन बड़े भाग्य से हुआ
परमात्मा की सेवा से करोड़ों अपराध मिट जाते हैं। जिस मनुष्य का मन प्रभु के चरण कमलों
जाता है। उसे चिन्तारूपी अग्नि नहीं जलाती।

उस प्रभु के लिये लाखों वार नमस्कार है। जिसके स्मरण से समस्त संताप (कष्ट) मिट जा
तथा आनन्द की प्राप्ति हो जाती है और दैहिक, दैविक तथा भौतिक नाम के तीनों प्रकार के जो ताप
पास नहीं आते। इस मन को उस प्रभु पर निछावर कर दो।

+ + +

यह प्रथम दिन का आगमन है जो उस महान् और अगम अपार प्रभु ने मेरे को कंठ से लगा लिया है। नानक अति नम्रता से उस प्रभु की वन्दना करते हैं क्योंकि सब कुछ प्यारे प्रभु के मिलने से सफल हो गया।

\+ + +

अपने गुरु के पैरों की झुककर वन्दना करो। जिनके उपदेश से अपने आपको पहचानने में समर्थ हुए। यह हृदय मे विचार करके देख लिया है कि परमात्मा हृदय मे ही रम रहा है।

\+ + +

*सेवक-भाव*

तिसु सेवक कै हउ बलिहारी जो अपने प्रभ भावै।
तिसकी सोइ सुणी मनु हरिआ तिसु नानक परसण जावै।—आसा महला ५

ठाकुर का सेवक आगिआकारी। ठाकुर का सेवक सदा पूजारी।
ठाकुर के सेवक कै मन परतीति। ठाकुर के सेवक की निरमल रीति।
ठाकुर कउ सेवक जानै सगि। प्रभ का सेवक नाम कै रंगि।—सुखमनी

अर्थात्—उस सेवक की हम बलिहार जाते हैं जो अपने प्रभु को अच्छा लगता है। हमने उसकी यश ( गंध ) सुनी है। तिसका स्पर्श (आलिंगन) करने जाने को नानक का मन चाहता है।

\+ + +

ठाकुर के सेवक मे कुछ अद्भुत गुण होते है। वह अपने को ठाकुर का आज्ञाकारी समझता है। सदा ही वह उसी की पूजा करता है। उसके मन मे अपने प्रभु का अगाध विश्वास होता है। उसके समस्त रीतिया शुद्ध पवित्र हो जाती हैं। क्योंकि वह कोई पाप नहीं करता कारण कि वह अपने प्रभु को सदैव अपने इर्द गिर्द समझता है और वह समस्त झगड़ों और सोच-विचारों को छोड़कर प्रभु के रंग में रंग जाता है।

\+ + +

जब सेवक इस प्रकार अपने को अपने प्रभु की सेवा मे अर्पण कर देता है तो—

"सेवक कउ प्रभ पालन हारा। सेवक की राखै निरकारा।"

× × ×

"अपने जन का परदा ढाकै, अपने सेवक की सर पर राखै।
अपने दास कउ देइ वडाई, अपने सेवक कउ नाँव जपाई।
अपने सेवक की आप पति राखै। ताकी गति मित कोउ न लाखै।"—सुखमनी

अर्थात्—प्रभु भी अपने सेवक का पालनहार बन जाता है। और निरंकार होते हुए भी उसकी बात, जिद अथवा पैज को रखता है।

\+ + +

वह अपने सेवक की पुरानी बुराइयों पर परदा डालता है। और उसके सिर की पगड़ी की रक्षा करता है। ( एक अर्थ यह भी है कि उस की बात को ऊंची रखता है) ।

अपने सेवक से नाम का जाप कराकर उसकी कीर्ति को फैलाता है। (लोग कहने लगते हैं अमुक व्यक्ति तो बडा भारी भगत है )

मन मुख सेती दोसती थोड़ड़िआ दिन चार।
मित्र-भाव इस परीती तुटदी बिलम न होवई, इहु दोसती चलन विकार।—वार वडहंस
मनमुख सउ करि दोसती सुख कि पुछै मित।
गुरमुख सउ करि दोसती सतगुर सिउ लाइ चित।
जमण मरण का मूल कटीए ता सुख होवी मित।—सलोक वारां ते वधीक ५
मिलिआ होइ न वीछड़े जे मिलिआ होई।—सूही महला १
मिलिऐ मिलिआ ना मिलै, मिलै मिलिआ जो होइ।
अन्तर आतमै जो मिलै, मिलिआ कहिऐ सोइ।—वार सूही महला २
अपना मीतु सुआमी गाइऐ।
आस न अवर काहू की कीजै—सुखदाता प्रभु धिआइऐ।—सारग महला ५
तू मेरे मीत सखा हरि प्रान।
मनु धनु जीउ पिंडु सभ तुमरा इहु तनु सीतो तुमरै धान।—सारग महला ५
हरि सा मीतु नाही मै कोई। जिनि तनु मनु दीआ सुरति समोई।—मारु
कोउ है मेरो साजनु मीतु। हरिनाम सुनावै नीत।
बिनसै दुख बिपरीति। सभ अरपउ मनु तनु चीतु।—नट पडताल महला ५

अर्थात्—ऐसे लोगों से—जिनका मन काबू में नहीं है अर्थात् भ्रष्ट आचरण वाले हैं—
निभने वाली नहीं होती। चार छः दिन में ही टूट जाती है। और ऐसी मित्रता का चलना भी वे-

\+ × ×

मनमुखों से दोस्ती करके कोई सुख चाहे वह मूर्ख है। दोस्ती तो गुरुमुखों से करनी चाहिये जो सदाचार के रास्ते पर चल रहे हों। और सतगुरु परमात्मा में चित्त लगाना चाहिये जिससे मरण की व्याधियां मिट जाय और सुख शांति मिले।

× × ×

सच्चा मेली (मित्र) मिलने पर कभी बिछुड़ता नहीं। और ऐसा मेली (मित्र) तो ही है।

\+ + +

मिलने वाले अनेकों मिलते हैं किन्तु सच्चे मिलने वाले तो मिलते नहीं। सच्चा मेली ( तो वह है जो अन्त: करण (आत्मा) में समा जाता है। (ऐसा मेली तो परमात्मा ही है)

× × ×

आपका जो वास्तविक मित्र अर्थात (परमात्मा) है। उसी का गुण-गान करो और किसी दू- आस मत लगाओ।

\+ + +

हे प्राणाधार भगवान् तू ही मेरा सच्चा सखा और मित्र है। मेरा यह तन, मन, धन और सब कुछ तेरा ही है। यह मेरा शरीर पृथ्वी जैसा है। मेरे इस शरीर में अपने प्रेम रूपी हल ( से आप भक्ति रूपी धान बीजिए।

\+ + +

हरि सरीखा मेरा कोई मित्र नहीं है जिसने इस शरीर में सुरति (सुबुद्धि) का संयोग

को रचा है। जिससे कि हम उसका चिन्तन कर सकते है ।

\+ + +

कोई मेरा ऐसा सज्जन मित्र है ? जो मुझे नित हरि गुन सुनाता रहे । जिससे मेरे विरोधी दुखों नाश हो और मै अपने तन, मन अथवा सर्वस्व को जिसे अर्पण कर दूं । ( ऐसा मित्र सिवा के कौन है )

*समर्पण-भाव* पूर्ण समर्पण भाव मे भक्त अपने और परमात्मा के मध्य में पत्नी और पति का अपना लेता है ।

निर्गुणवाद के प्राय सभी सन्तों ने भक्ति के इस प्रकार को अपनाया है यथा —

"मै बौरी मेरा राम भतार । रचि-रचि ताको करो सिंगार ॥
भले निंदौ भले निंदो भले निंदो लोग । तन मन मेरा राम पियारे जोग ।" —नामदेव (सत सुधासार

अर्थात्—मेरा भरतार (प्रियतम) राम है । मैं उसी पर बावली हुई फिरती हूँ । उसी से मिलने लिये मैं सुधार-सुधार कर शृंगार करती हूँ ।

लोग मेरी चाहे जितनी निन्दा करो । मैंने अपने तन, मन को राम प्रियतम से जोड़ लिया है ।

हू वारी, मुख फेरि पियारे । करवट दे मोहि काहे को मारे ।
करवत भला, न करवट तेरी । लाग गरे सुन विनती मेरी ।
हम तुम बीच भया नहिं कोई । तुमहिसो कत नारि हम सोई ॥
कहत कबीर सुनो नर लोई । अब तुम्हरी परतीत न होई ।।—कबीर (सत सुधासार )

\+ + +

अर्थात्—मैं तो वारी (नवीना) हूँ । मेरे प्रियतम मेरी ओर मुँह करलो । करवट बदल कर अर्थात पीठ देकर मुझे क्यो दुखी करते हो । तेरी करवट भली नहीं है भली तो करवत ( गलबांही ) है । इसलिये मेरी विनय सुनकर गले से चिपट जा । तुम्हारा जैसा कंत और हमारी जैसी काता हमारे तुम्हारे जमाने मे तो कोई हुए नहीं हैं । अरे (दुनियांदार) लोगों तुम्हारा अब विश्वास जाता रहा है और मैंने तो अपने मन को प्रभु-प्रियतम मे लगा लिया है ।

\+ + +

"मै बेदनि कासनि आखू , हरि बिन जिव न रहै कस राखू ।
जिव तरसै ल्यौं आसरु तेरा, करहु सँभाल न सुर मुनि मेरा ।
विरह तपै तन अधिक जरावै, नींद न आवै भोज न भावै ।
सखी सहेली गरब गहेली । पिय की बात न सुनहु सहेली ।
मै रे दुहागिनि अघ कर जानी । गया सो जोबन साध न मानी ।—रैदास-(सत सुधासार)

\+ + +

अर्थात —मैं वैद्य को क्या रोग बताऊ ।

प्रियतम के बिना यह जीव नहीं रहता, इसे किस विधि से रक्खूं । जब यह जीव तरसता है तभी तेरा आसरा लेती हूँ । मेरी सँभाल तो तुम्हीं करो क्योंकि मेरे तो संभाल करने वाला कोई ऋषि, मुनि और देवी, देवता भी नहीं है ।

जो साथिन है वे अभिमानिनी हैं । और हे सखी उस पति ( परमेश्वर ) की बात न पूछो । मैं तो

दुहागिन (दुर्भागी) रही। सिर्फ पाप कर्म करके ही मैंने जाने हैं। यौवन अब चला जा रहा है। कोई पूरी नहीं हुई।

+ + +

कहियो जाइ सलाम हमारी राम कूं। नैन रहे झड़लाय तुम्हारे नाम कूं।
कमल गया कुम्हलाय कलिया भी जायसी। हरि हर, वाजिद, इस वाडी में बहुरि न भँवरा आयसी।

—'वाजिद' (सन्त ...

अर्थात्—राम से जाकर हमारी नमस्कार कहना कि तुम्हारे दर्शन के लिये नैनो में झड़ी रही है।

कमल तो कुम्हला गया है। कलिया भी मुरझा कर गिरने वाली हैं। फिर इस वाटिका मे आकर क्या करेगा।

+ + +

इस आत्म समर्पण भक्ति को सिख गुरुओं ने भी अपनाया था उन्होंने भी कहा—

"मै मनि तनि विरहु अति अगला किउ प्रीतमु मिलै घरि आइ।
जा देखा प्रभु आपणा प्रभि देखियै दुख जाइ।
जाइ पुछा तिन सज्जणा प्रभु कितु विधि मिलै मिलाइ।"—श्री राग महला ४ घरू १

+ + +

मिलु मेरे प्रीतमा जिउ तुधु विनु खरी निमाणी।
मै नैणी नीद न आवै जीउ भावै अन्नु न पाणी।
पाणी अन्नु न भावै मरीऐ हावै बिनु पिरु किउ सुखु पाईऐ।—गौडी महला ३

+ + +

× × × ×

गुनु अवगुनु मेरो कछु न बीचारो।
नह देखिओ रूप रग सींगारो॥
चज अचार किछु बिधि नहीं जानी।
बाह पकरि प्रिय सेजै आनी॥
सुनिवो सखी कंति हमारो कीअलो खसमाना।
करु मसतकि धारि राखिओ करि अपुना किआ जानै इहु लोक अजाना॥

—आसा

अर्थात्—मेरे तन, मन में विरह की अत्यन्त तड़पन है। किसी तरह प्रीतम घर आकर जिसने अपने प्रियतम को देख लिया है। उसका दु:ख चला गया। क्योंकि प्रियतम के तो दे दु:ख चला जाता है। मैं अपने साजन से पूछती हूँ। प्रभु जिस विधि से तुम मिलते हो, उसी मिल जाओ।

× × × ×

मेरे प्रियतम मिल जाओ। तुम्हारे बिना मैं दुर्बल हो रही हूँ। मेरे नेत्रों की नींद उड़

और अन्न पानी कुछ भी नहीं भाते हैं। अन्न पानी अच्छा नहीं लगता है। जी मे मरने की आती है क्योंकि विना प्रियतम के सुख कहाँ है।

× × × ×

प्रियतम जब मेरे ऊपर निहाल हो गये तो उन्होंने न तो मेरे गुण अवगुणों को देखा और न रंग और शृंगार को।

चर्य्या (रोज मर्हि के रहन महन के ढंग) और आचार विचार की किसी विधि को भी जाना। बाँह पकड़ कर प्रियतम ने सेज पर सुला ली।

सखी! हमारे प्रियतम के खममाने के ढंग को सुना। अब प्रियतम से निवेदन है कि कोमल हस्त को मेरे मस्तक पर रक्खे रहो। अनजानो से भरा हुआ यह लोक भी क्या जानेगा? प्रीत ऐसी होती है।

सतों और गुरुओ के इन समस्त पदों मे आत्मा को नारी और परमात्मा को पुरुष मान कर विरह का रूपक बांधा है जो ईश-मिलन के लिये भक्ति की पराकाष्ठा मे होता है। इस प्रकार की भक्ति नाम "आत्म-समर्पण" भक्ति है।

भक्ति-भाव में हरिजनो ने ईश्वर को बालक, माता पिता, सखा और प्रियतम विभिन्न रूपों देखा है। इन भावनाओं के अनुसार ही उसे हँसाने, खिलाने, पालन पोषण करने और "बिगरे काज" सँवारने के लिये प्रेरित किया है।

गुरु-मत मे भक्ति को किसी भी संत सम्प्रदाय से कम महत्व नहीं दिया गया है।

## भक्ति और योग

वैदिक आर्य्य यहि लोक और परलोक के सुखों की प्राप्ति के लिये कर्म, ज्ञान और उपासना को आधार मानते थे।

कर्मों में शुभ कर्म, कुकर्म दो भेद थे। चोरी, व्यभिचार, दगा, फरेब, अहंकार, ईर्षा द्वेष आदि कुकर्म अथवा त्याज्य कर्म समझे जाते थे। परोपकार, परहित, दान, क्षमा, दया आदि शुभ कर्म कहे जाते थे। शुभ कर्मों मे अग्नि-होत्र का एक विशेष स्थान था। यह अग्नि होत्र ही बड़े पैमाने पर होने के कारण यज्ञ कहलाए।

प्राचीन आर्य्यों का यह भी ख्याल था—जोकि पौराणिक काल मे पूर्णता को प्राप्त होगया था—कि अमुक्त जीवों के लिये उनके कर्मों के अनुसार या तो स्वर्ग नर्क मे जाना पड़ता है या विभिन्न योनियों मे भटकना पड़ता है। पुराणकारों ने इन योनियों की संख्या चौरासी लाख निर्धारित की थी और सात स्वर्ग और चौदह नर्क गिनाये थे।

पौराणिक आर्य्यों की दृष्टि में यह कोई नियम न था कि जीव को चौरासी लाख योनियाँ भुगतनी ही पड़ें। उनकी निगाह मे तो यह दंड प्रकार था ठीक वैसे ही जैसे कि ताजीरातहिन्द मे पाँचसौ दस दफायें हैं किन्तु वे किसी भी एक आदमी पर लागू नहीं होती बल्कि जो जैसा अपराध करता है वह वैसी ही सजा का भागी होता है। जैसे कि दगा फरेब के लिये दफा ४२० अथवा कत्ल के लिये ३०२ हैं। उसी भांति चौरासी लाख योनियाँ भी भिन्न२ अपराधों की सजा भुगतने के लिये कल्पना मे लाई गईं थीं। यथा कजूसों के लिये सर्पयोनि का उल्लेख था, योवन पर घमंड करनेवालों का गुबरीला कीडा बनने की कल्पना थी।[1]

१. जो जानै मैं जोवन वंतु। सो होवन विसटा का जतु।—सुखमनी

ऐसे अपराध जिनमे किसी भी योनिद्वारा सजा पूरी होने की संभावना नहीं थी। उन्हें भुगतने लिये चौदह प्रकार के नर्क थे और चूंकि समस्त कर्मों मे यज्ञ श्रेष्ठ कर्म थे। अतः यज्ञ करने वालों के लि स्वर्ग थे।

आर्य्यों की कर्म फिलास्फी का यही संक्षिप्त व्याख्यान है। ज्ञान फिलास्फी संसार को स्व को और जो ससार और स्वयम से ऊपर है। उसे समझने के लिये काम की चीज थी। जिज्ञासा, म चिंतन और हल ज्ञान-फिलास्फी के आधार थे।

यह निश्चित हो जाने तथा मान लेने पर कि ससार और हमारे से कोई ऊपर भी है और सबका नियंता तथा पोषक भी है तथा पूर्ण आनन्द उसकी प्राप्ति मे है। उपासना का प्रादुर्भाव हु और ज्यों ज्यों प्रभु-मिलन की उत्कण्ठा प्रबल हुई उपासना के विभिन्न प्रवाह हो गये। जिनमे योग भक्ति मुख्य हैं।

ज्ञान ने यह बताया कि परमात्मा है किन्तु उससे मिलन आत्मा का ही हो सकता है। आत्मा को परमात्मा का साक्षात् होने मे बाधा क्या है? वह दीवार कौनसी है? जो दोनों के बीच मे है प्रश्न का हल भी ज्ञान फिलास्फी ने किया। ज्ञान ने कहा, आत्मा तो चार कोषों से ढका हुआ पांचवाँ है। अन्न, प्राण, मन और ज्ञान कोषों के बाद आनन्दमय कोष है। आत्मा का मुख्य स्थान यही है।

जैसा हम अन्न खाते हैं। वैसा हमारा प्राण और मन बनता है। सड़ा गला अन्न खाने से कमजोर और मन मलीन रहेगा। जैसा मन वैसी बुद्धि। और बुद्धि ही ज्ञान की प्रेरक है। निष्कर्ष निकला कि ऐसा खाद्य सेवन करो जो प्राण को पुष्ट करने वाला, मन को निर्मल बनाने वाला सद्-बुद्धि का उत्पन्न करने वाला है। अतः परमात्म-प्राप्ति के लिये आहार भी एक विषय बन । अहिंसा, दया और आचार इस आहार-शास्त्र के अंग हुए।

अन्न पूर्ण मिलता है अथवा आवश्यकता से भी अधिक मिलता है और प्राण भी पुष्ट इन्द्रिय स्फूर्तिवान होने के कारण चचल होंगी। चचल इन्द्रिया अनिष्ट कर्म भी कर सकती है। इस का समाधान ज्ञान ने यह कह कर किया कि इन्द्रिया मन से बधी हुई है। वही इनका प्रेरक है अतः वृत्ति पर काबू पा लो। मन की वृत्ति पर काबू पाने का नाम ही संयम हुआ। सत्यंवद, प्रियम्वद, म परदारेषु मातृवत और परद्रव्येषु लोष्टवत् संयम शास्त्र के अंग हुए।

शरीर की शुद्धि, प्राण की शुद्धि, मन की शुद्धि और बुद्धि की शुद्धि केवल आत्मा की के लिये अनिवार्य सिद्ध हो गये।

शरीर की शुद्धि ने स्नान, उबटन, क्षौर, मर्दन और व्यायाम को जन्म दिया। प्राण की श अरण्य निवास, उद्यान भ्रमण, ब्रह्मचर्य्य और प्राणायाम को जन्म दिया। मन की शुद्धि ने ध्यान, धारणा और अन्तर्वृत्ति को जन्म दिया। बुद्धि की शुद्धि के भावों ने सत्सग, स्वाध्याय और शुभ के निर्णय तथा स्थित-प्रज्ञता को पैदा किया।

इस प्रकार आत्मा के परमात्मा तक पहुँचने तथा तदाकार होने का जो राज मार्ग बना व निम्न भाति सामने आता है।

१—शरीर को स्वच्छ और स्वस्थ रक्खो। उसे शुद्ध व स्वस्थ रखने के लिए—न्हाओ धोओ करो, मर्दन करो और सात्विक आहार करो तथा श्रम एवं व्यायाम करो।

२—मन को स्वस्थ रक्खो। कायिक वाचिक, और मानसिक किसी प्रकार का पाप न करने से मन स्वच्छ और स्वस्थ रहता है। किसी को कटु वचन कहना, किसी की निन्दा करना, झूठ बोलना आदि वाचिक पाप हैं और किसी को पीटना, किसी का द्रव्य हरण करना, बुरी दृष्टि से देखना, दुर्गन्ध ... योनि ससर्ग करना आदि कायिक पाप हैं। किसी के अहित की योजनाए बनाना। बुरे विचार करना मानसिक पाप हैं।

३—प्राणों को सबल और स्वस्थ बनाओ। प्राणों की सबलता सुगन्धित द्रव्यों युक्त स्वच्छ वायु सेवन और प्राणायाम से होती है।

४—बुद्धि का सदुपयोग करो। बुद्धि के सदुपयोग की प्रेरणा स्वाध्याय और सत्संग से होती है और यदि बुद्धि अच्छी हो तो मन को सुमार्ग पर डाल सकती है। ज्ञान को जागृत कर सकती है। जगा हुआ ज्ञान ही परमात्मा और जीवात्मा को मिलाने वाला है।

५—आत्मा को ईश्वरोन्मुख कर दो।

ऊपर के समस्त प्रयत्नों के पूर्ण होते ही आत्मा ईश्वरोन्मुख हो जाती है।

बस इस सारे ही साधनों से सज्जित होने का नाम योग था। योग से जीवात्मा परमात्मा को प्राप्त करता है और उसमें लीन हो जाता है।

ज्ञान से जीवात्मा अपनी स्थिति का बोधत्व अथवा सजगता प्राप्त करता है। मन से वह ... बन्धनों को तोड़ता है और प्राण से क्रियाशील अथवा स्फूर्तिवान रहता है। अन्न प्राणों का आधार है

अत. जीवात्मा के परमात्म-प्राप्ति मे प्राण मन और ज्ञान सभी की सहायता अपेक्षित है। और इन सभी साधनों को यथावत जुडाने अथवा प्रयोग मे लेने का नाम ही योग है।

योग और भक्ति अर्थों मे अलग अलग भले ही हैं किन्तु लक्ष्य अथवा साधन दोनो का एक ही है। योग का अर्थ मिलना है और भक्ति का अर्थ अलग करना है। योग मन को प्रवृत्त करता है साधना मे। प्राणों को प्रयुक्त करता है ध्यान मे। भक्ति मन को अलग करती है माया मोह और अहम् से प्राणों को चिन्ता से।

योग का आधार ज्ञान है और भक्ति का आधार श्रद्धा और प्रेम। योगी परमात्मा का ...त्कार करता है और भक्त उसमें अपने को खो देता है।

सिख गुरुओं ने स्वर्ग, नर्क, चौरासी लाख योनि, कर्मफल, और यम और उसके दूत एव ... (चित्र गुप्त) का अस्तित्व वैसा ही माना है जैसा पौराणिक काल के आर्य्य मानते थे किन्तु उन्होंने ती... श्राद्ध और पूजा अर्चा को उसी रूप मे स्वीकार नहीं किया।

ईश्वर के मिलने के जो दो मार्ग योग और भक्ति थे। उनमें से उन्होंने भक्ति को प्रधानता दी। ... योग को भी अपनाया किन्तु योग के हठ अग को नहीं अपनाया। प्राणायाम मे से रेचक कुम्भक को छो... दिया किन्तु जप को अपना लिया।

हठ योग के नेति धोती और वस्ती आदि षट कर्मों को अग्राह्य कहते हुए भी उन्होंने हठ योगियों के इस कथन को स्वीकार किया कि नाभि कमल मे अमृत झरता है और उसकी ऊर्ध्व गति होने प... अमृतपान किया जा सकता है।

हठ योग के एक अंग (नासा) स्वर विज्ञान मे उन्होंने इड़ा, पिंगला का वर्णन किया है किन्तु व...

अर्थात्—बुरे कर्मों के लिये श्रम और गुरु निन्दा पचते नहीं हैं। इनका कुफल भोगना ही है। और जब मनुष्य भ्रम मे भूल जाता है घने दुख उठाता है। (अंत मे) जमदूत उसकी हड्डी ले को तोडकर खलिहान बना देते हैं।

अन्त.करण तो विष मे भरा हुआ हो और मुंह से मीठा बोले। ऐसा आदमी बाध कर जमपुर जाया जाता है जहाँ उसकी कुटाई होती है।

× × × ×

"ऐथै कमावै सो फलु पावै मनमुखि है पति खोई।

जमपुरि घोर अन्धार महतुगुबारु ना तिथै भैण न भाई।"—वडहंस महला ३

अर्थात्—यहा जो हम करते हैं उसी के फल भोगने पडते हैं। यह मनमुख होने का नतीजा है यमपुरी मे भयानक अन्धेरा है और गहरे गुबार ( धुआं ) मे ढकी हुई है। वहाँ अपना कोई नहीं है।

"लालचि लागै नामु विसारिओ आवन जावन जनमु गइआ।

जा जमु धाइ केस गहि मारै सुरति नही मुख काल गइआ।

अर्थात्—लोभ मे पड़कर परमात्मा के नाम को विसार दिया। जिससे आवागमन मे ही जन्म बीत गये। कितनी बार केस पकड़ कर के जम ने मार लगाई है। यह याद ही नहीं क्योंकि बहुते समय काल के मुंह मे चला गया।

लेकिन जम का त्रास किस प्रकार दूर हो इस पर गुरुओं ने कहा है—

'एक ऊपर जिस जन की आसा। तिसकी कटिऐ जम की फासा।

अर्थात्—जिस मनुष्य की आस एक ( परमात्मा ) मे ही लगी रहती है। उसके लिये जम फां कट जाता है।

जम की भाति ही गुरुओं ने चित्र गुप्त को भी याद किया है गुरु नानक देव ने कहा है—

"गावति तुधनोचितुगुपतु लिखि जाणनि लिखि धरा विचारै" (सोदरु म० १)

अर्थात्—कर्मों का हिसाब रखने वाला चित्र गुप्त भी तुम्हारा ध्यान करता है।

संत कबीर ने तो झुंझला कर कहा था—

"बाबा अब न बसउ इह गाउ। घरी घरी का लेखा मागै काइथु चेतू नाउ।"

अर्थात्—अब मैं (जीव) इस (काया) नगर मे नहीं बसूंगा क्योंकि चित्र गुप्त घडी-घड़ी हिसाब मागता है। (राग मारू)

"अधिक जनम भ्रमे जोनि माहि। हरि सिमरन बिनु नरक पाहि।

स्वर्ग नर्क —बसन्त महला ५ घरु १ दुतुके

बैकुंठ गोबिंद चरन नित धिआउ। मुकति पदारथु साधू सगति अमृत हरि का नाउ। ( सारग महला ५

"ईहा दुखु आगै नरकु भु चे बहु जोनि भरमावै। —सारंग महला ५

अर्थात्—ईश्वर के सिमरन को भूल जाने से अनेको योनियों का भ्रमण और नरक वास है।

१. यहा यह ध्यान में रखने की बात है कि नरक दड भी सावधि (मियादी) है। जोकि पाप के माप के अनुसार निश्चित है।

गोविन्द के चरणो के नित के ध्यान से बैकुंठ मिलता है। साधु संगति मुक्ति का हेतु और नाम अमृत है।

हरि के भूल जाने से यहां दुख है और आगे (मरने पर) नरक तथा योनियो का भ्रमण है।

योगियों का कहना है कि नाभि चक्र के ऊपर एक सर्पिणी रूप नाड़ी है। उसे उलट दिया तो ब्रह्मांड से जो अमृत श्राव होता है उसका रसास्वादन योगी स्वयम कर सकता है गुरुओं ने इस ५ मे कहा है.—

*अमृत श्राव* "अदिसटु अगोचरु पार ब्रहमु मिलि साधु अकथु कथाइआ था।
अनहद सबदु दसम दुआरि वजिओ तह अमृतु नाम चुआइआ था—(मारु महला ५)

अर्थात्—अदृश्य और न समझ मे आने वाले परमात्मा के सम्वन्ध मे एक साधु ने मिलने : विचित्र कथा कही थी कि जब दसवे द्वार (ब्रह्माड) मे अनहद शब्द का रव हुआ तो वहा अमृत स्राव हुआ।

इसी बात को भगत वेणी जी ने इस प्रकार कहा था —

इडा पिंगला और सुखमना तीन बसहि इक ठाईं।
वेणी सगमु तह पिरागु मन भजन करे तिथाई।"

× × × ×

उपजे गिआनु दुरमति छीजे। अमृत रस गगनतरि भीजे। (रामकली)

निरगुनी संतों ने एक ऐसे लोक की कल्पना की थी जहाँ केवल ईश्वर के भक्त ही जा ` सिख गुरुओं ने इस प्रकार के एक स्थान की कल्पना की है और उसे सुख महल दिया है यथा—

*सुख महल* "सुख महल जाके ऊंच दुआरे। ता महि बसहि भगत पिआरे।
सहज कथा प्रभ की अति मीठी, विरले काहू नेत्रहु डीठी। ।रहाउ।
तह गीतनाद रवारे सगा। अरा सत करहि हरि रगा।
तह मरणु न जीवणु सोगु न हरखा। साच नाम की अमृतबरखा।—सूही महला ५

अर्थात्—उस सुख महल (आनन्द भवन) के ऊंचे-ऊंचे दरवाजे है। उसमें बस्ती भगत ले है। वहां प्रभु की सहज मधु कथाओं का कीर्तन होता है। किसी विरले ने ही उसे नेत्रो से देखा : तहाँ नृत्य के साथ ( हरि ) गीतों का घोर रव होता है, और सत लोग हरि के साथ मिलकर रग हैं। वहा मरण जीने का झंझट नहीं। न शोक और हर्ष है। वहाँ तो हरि नाम की अमृत ' मुख्य है।

गुरु अर्जुनदेव जी ने रामकली राग मे इसी 'सुख महल' को 'आनन्द भवन' के नाम से ५ किया है। गुरु नानक देव ने इसी सुख महल ( आनन्द भवन ) को सचखंड कहा था। उनका "सच खड वसै निरंकारु। करि करि वेखै नदरि निहाल।" —जपुजी

भावातिरेक में गुरुओं ने इस सचखड को सुख महल, आनन्द भवन कहने के सिवा अनुभव और बेगमपुरा नाम भी दिये हैं। गुरु अर्जुन देव ने तो यहा तक कहा है कि "इन्द्रपुरी महि मरना। ब्रह्मपुरी निहचल नहीं रहना। शिवपुरी का होइगा काला।" अर्थात् जिसका विनाश नहीं वह यह "सुख महल" अथवा सचखंड ही है।

यह सचखंड कहा है। इसका कुछ-कुछ पता नानकदेव जी की पवित्रतम वाणी जपु जी से चलता है ( पौडी ३५ और ३६ )

पहिले धर्म खंड है फिर ज्ञान खड तीसरा सरम ( शील ) खंड है चौथा कर्म और पाचवा सच खंड है।

इनमें धर्म खड मे परमात्मा धरम साल अथवा धर्मराज के रूप मे सृष्टि रचता और मनुष्यों के कर्म फलों के निर्णायक का काम करता हुआ बताया गया है। वहाँ उन्हीं को प्रवेश मिलता है जो कच्चे नहीं हैं और सच्चे सिद्ध हुए हैं क्योंकि यह दरबार ही सच्चा है। कहने का मतलब यह कि जो लोग अपने जीवन में सच्चे उतरते हैं वे इस (धर्म खण्ड) लोक को प्राप्त होते हैं।

ज्ञान खण्ड मे यह विवेचन किया जाता है कि कितनी प्रकार की वायु हैं ? कितने जल और वैश्वानर हैं[1] तथा कितने कान्ह ( विष्णु ) और महेश हैं। अनेक रूप रंग और केशों से रचना करने वाले कितने ब्रह्मा हैं।[2]

काम मे आने वाली कितनी भूमियां हैं और मेरु (पहाड़) कितने हैं। कितने ध्रुव देश हैं और कितने ( उप=दूसरे+देस ) दूसरे देश हैं। कितने इन्द्र हैं कितने चन्द्र और सूर्य्य हैं और कितने इनके मडल-देश हैं। (मंडल देश से अभिप्राय सौर मंडल अथवा सौर परिवार चन्द्र मडल आदि से है ) इन मडल देशों में कितनी प्रकार के सिद्ध-बुद्ध और नाम है तथा देवियों के कितने प्रकार हैं। कितने देव, दानव, ऋषि, मुनि, और कितने रतनागार एवं समुद्र हैं। आदि आदि।

इस प्रकार ज्ञान खड मे ज्ञान की ही प्रबलता है अर्थात् वहां ज्ञान विज्ञान का लेखा जोखा रहता है। वहा शब्द-विनोद का घना आनन्द है।

शील (सरम) खंड मे वाणी सौंदर्य अथवा वाणी की मधुरता ही प्रमुख है। उसकी रचना अति विचित्र है। वहां की विचित्रता का वर्णन नहीं किया जा सकता। जो कोई वहा के सम्बन्ध मे कहेगा तो पीछे पछतायेगा कि मैं तो उसका कुछ भी नहीं कह सका। वहा पर सुरति (स्मरण) मति मनन, बुद्धि और शूर वीर व सिद्धों की शुचिता की रचना होती है।

कर्म खंड मे वाणी प्रबल है। उसमें केवल योद्धाओं, महावीरो और शूरवीरों का प्रवेश है और किसी का नहीं। उनमें परमात्मा रामरूप मे बसता है। वहा शाति सीता के यश गान के रूप में है। वे लोग जो कि वहां रहते हैं न तो मरते हैं और न ठगे जाते है क्योंकि उनके मन मे परमात्मा रामरूप मे बसते हैं।

सचखंड में स्वयम् निरकार परमात्मा का वास है। जहां से वह प्रत्येक खंड और खंड मडलों तथा

१. कहते हैं ४९ प्रकार की वायु सात प्रकार के जल और पाच प्रकार के वैश्वानर (अग्नि) हैं।

२. ब्रह्मा विष्णु, और महेश के सम्बन्ध में गुरु नानकदेव के ये शब्द भी विचारणीय हैं। एका माई जुगति विआई तिनि चेले परवाणु। इकु संसारी इकु भडारी इकु लाइ दीवाणु। जपु

अर्थात—एक मां ने युक्ति पूर्वक तीन बच्चे शिष्य रूप से जन्मे। उनमें से एक तो संसार को संवारने वाला हुआ। दूसरा भडारी अर्थात पालन कर्त्ता बना, तीसरा दीवाल अर्थात दंडधिकारी बना।

विभिन्न प्रकार के लोकों पर प्रसन्न दृष्टि डालता है तथा उन्हे नियत्रण मे रखता है। वहीं से देखने (सभालने) और विनिष्ट करने के विचार (आयोजन) करता है।

गुरु गोविन्दसिंह जी ने इस सच खंड का और भी भव्य चित्र खींचा था।

अपनी रचना 'विचित्र नाटक' में गुरु गोविन्दसिंह जी ने शरीर धारण से पूर्व जो कुछ उसका वर्णन उन्होंने इस प्रकार किया है —

"उत्तरा खंड मे एक हेमकूट पर्वत है। उसके सात शृंग (शिखर है) यह सातों शिखर शोभा चांदी के कलसों की तरह बढाते हैं। प्रात:काल मे जब सूर्य किरणें इन चोटियों पर इनका रंग देखते ही बनता है। इसे दूर से देखने से मालूम पडता है मानो तप्त सोना चमक रहा

इन चोटियों के नीचे एक ढलाव है। जहां समथल है। वहां स्वच्छ पानी का स्रोत भी की विचित्र माया यह है कि इन बर्फीली चोटियों के बीच यह स्रोत गर्म पानी देता है।

यहां एक छोटी-सी किन्तु मनोहर वाटिका है। उस वाटिका मे एक सुन्दर कुटिया है। इसी मे गुरु गोविन्दसिंह जी कहते हैं कि मैंने तपस्या की थी।

यहीं से तपस्वी गुरु गोविन्दसिंह जी की श्रुति रस और रंग के देश को पार करके होती हुई अनन्त में पहुंची थी।

उस अनन्त का वर्णन विचित्र नाटक के अनुसार इस प्रकार है वह अनन्त निर्जीव और नहीं किन्तु सजीव है और स्वयम् प्रकाशमान चेतना है। वह अनन्त मूर्ति अमूर्ति और अकाल वह अनन्त अनादि अयोनि और आनन्द स्वरूप है किन्तु ऐसा नहीं जैसा हम समझते है समझ से बाहर की और उसी के समझने की चीज है। वह स्वयम् अक्रिय है किन्तु होता सब करने से है। वह अनयन है किन्तु देखता सब कुछ है और सारा ससार जो देखता है वह देखने मिलती उसी मे है। अनन्त मे जो यह चमत्कार है इसका नाम 'आयुस' है। 'यह आयुस' ही कल्याण के लिये विशिष्ट आत्माओं को संसार में भेजता है।

वह अनन्त निर्जन भी नहीं है। इसमे बस्ती है। घर ऐसे पदार्थों के बने है जिनके लिये भाषा मे कोई शब्द नहीं है। अर्थात् ससार के मानवी घरों से यह विचित्र है।यह तो न पुराने न जीर्ण शीर्ण सदैव ही एक से रहते हैं। यहा न अपराधी हैं और न अपराधों को रोकने वाले अपराध ही नहीं। फिर यह मकान ऐसे हैं जब जैसी इच्छा करो बन जाते हैं। यह विचारों से सूक्ष्म-किसी वस्तु के बने है इनमे जो रहते है वे भी प्रकाश मूर्ति है। उनके चेहरे सूर्य से प्रकाशवान और चन्द्र से भी अधिक सौम्य हैं। खाने को यहा नाम-रस और कीर्तन नामक पदार्थ ही तृप्ति होती है यहां किसी को भूख नहीं। और है तो यही कि अनन्त के मध्य मे जो यह नगर अविचल विश्राम रहे। यहा फूल है किन्तु तोडने से वे घटते नहीं। इस नगरी के परे एक है वह बिलकुल दिव्य उसकी उपमा नहीं दी जा सकती। दीवारे भी तो प्रकाश की ही बनी हैं। यह महल सारे ससार के प्रकाश का केन्द्र है। संसार को जो भी कुछ मिलता है या कुछ मिलता है या ससार मे जो भी कुछ है उसका पसारा यहीं से होता है। वहां का प्रकाश चौंधियाता नहीं ठंडक देता है। इस महल मे एक सिंहासन है वह भी प्रकाश की किरणों से ही पडता है। इस सिंहासन पर जो ज्योति है वही वाहि गुरु हैं। वही जगत का पसारा है। इस निकट ही मुक्त पुरुषों को स्थान मिलता है। वे भी ज्योति मय ही दिखाई देते हैं।

# मुक्ति-पथ

इस सचखंड की प्राप्ति एवं ईश मिलन के लिये जो साधन एव सीढ़ियां ग्रन्थ साहब मे यत्र-तत्र वर्णन की है उन्हें यदि एक स्थान पर संग्रह कर दिया जाय तो गुरुमत का मुक्ति-पथ इस भांति बन जाता है।

मुक्ति के इच्छुक को पहले संसारी मोह से निवृत्त होना पडेगा। क्योंकि गुरुनानकदेव ने कहा है :–

"परविरती नरविरति पछाणै। गुरु कै संगि सबदि घरु जाणै।

किसही मंदा आखि न चलै सचि खरा सचिआरा हे।" मारु महला १

अर्थात् पहले तो किसी सत गुरु से शब्द (ईश्वर) के घर के बारे मे जान ले कि वह कैसा है और किस प्रकार प्राप्त हो सकता है। फिर प्रवृत्ति और निवृत्ति का ज्ञान प्राप्त करले और किसी को बुरा कह कर न चले अर्थात दूसरों के अवगुणों को देखने की बजाय अपने अवगुणों को ढूंढे और अपने ही को खरा और सत्यवादी बनाये।

इस पद मे ये बातें कही गई हैं –ईश्वर के घर की जानकारी प्राप्त करना, प्रवृत्ति निवृत्ति का बोध, दूसरों की निन्दा स्तुति से अपने को अलग रखना और आपे को सुधारने का प्रयत्न अथवा अपने को सत्य मय बनाने को चेष्टा करना।

अनन्त काल से भारतीय दार्शनिक कहते आये हैं कि ईश्वर तो महान् से महान् है वह अगम् है। अगोचर है। अपरम्पार है। दूर से दूर है किन्तु सूक्ष्म से सूक्ष्म और निकट से निकट भी है। यही बात गुरुओं ने भी कही है जैसा कि इन पदों से स्पष्ट होता है।

"वडा साहिब ऊँचा थाउ। ऊँचे उपरि ऊँचा नाउ॥

ए वड ऊँचा होवे कोइ। तिस वडे कउ जाणै सोइ॥"—जपु जी २

× ×

"पार ब्रह्म अपरम्पार देवा। अगम अगोचर अलख अभेवा॥"—मारु महला ५

× ×

"जब देखउ तब सभ किछु मूलु, नानक सो सूखम सोई असथूल।"—सुखमनी ४

× - ×

"एक पुरख में तेरा देखिआ, तू सभना माहि रवंता।"—सोरठ महला १

अर्थात्–परमात्मा बहुत बड़ा है। उसका स्थान भी बहुत ऊँचा है। ऊंचे से ऊंचा उसका नाम है। वह कितना बडा और कितना ऊंचा है। इसे तो वही बता सकता है जो उससे भी बडा और ऊंचा हो।

× × × ×

वह पारब्रह्म परमात्मा अगम्य है। इन्द्रियों की पहुँच से बाहर है। न उसे देखा जा सकता न उसके भेदों को जाना जा सकता है।

× × × ×

जब हम अधिक गहराई से उसे देखते हैं तो वह सब कुछ का मूल (आधार) दिखाई देता स्थूल भी है और सूक्ष्म भी।

एक अपूर्वता (अनोखापन) हमने और देखा है कि वह (महान् से महान् होते हुए भी) रमा हुआ है।

मोक्ष के आकांक्षी के लिये यही सहारा है कि वह सब जगह है और सब में है यहाँ घट ही माहिं समा रहा है और उसे वन में अथवा पर्वतों में खोजने के लिये जाने की आवश्यकता

जब मुमुक्षु को यह विश्वास हो जाय कि ईश्वर सब में है और मेरे घट में भी है। तब न की निन्दा करे और न खुशामद "स्तुति निन्दा दोनों त्यागे खोजे पद निर्वाना" और न किसी की करे। इससे चित्त निर्मल होगा। निर्मल चित्त में ही परमात्मा का प्रकाश होता है।

यह पता जब चल गया कि ईश्वर का घर तो अपने घट भीतर ही है तो फिर यह देखना है कौनसी ओट है जो हमें अपने भीतर बैठे परमात्मा को नहीं देखने देती है। गुरु कहते हैं कि ससार (माया) की अनुरक्ति अर्थात् मेरे तेरे में प्रवृत्ति।

माया से विरक्त होने के लिए गुरुओं ने निम्न शब्दों में सोये हुए लोगों को जगाया है।

सगि न चालसि तेरै धना, तू किआ लिपटा वहि मूरख मना।
सूत मीत कुटम अरु बनिता, इनते कहहु तुम कवन सनाथा॥
राज रग माइआ बिसथार, इनते कहहु तुम कवन छुटकार।
असु हसती रथ असवारी, झूठा डंफु झूठु पासारी।
जिनि दीए तिसु बुझै न बिगाना, नामु विसारि नानक पछताना॥—सुखमनी

× ×

जिनि कीता माटी ते रतनु, गरभ महि राखिआ, जिनि करि जतनु।
जिनि दीनी सोभा वडिआई, तिस प्रभ कउ आठ पहर धिआई॥

× ×

जिनि कीता मूड ते बकता, जिनि कीता बे सुरति ते सुरता।
जिसु परसादि नवै निधि पाई, सो प्रभु मनते विसरति नाही॥
जिनि दीआ निथावे कउ थानु, जिनि दीआ निमाने कउ मानु।
जिनि कीनी पूरन सभ आसा, सिमरउ दिनु रैनि सास गिरासा॥—गौडी गुआरेरी

अर्थात्—ओ मूर्ख मन, तेरे साथ न तो यह धन जायगा और न पुत्र, स्त्री, मित्र और जायेंगे, इनसे तू भला कैसे अपने को सनाथ मानता है और क्यों लिपटा हुआ है। राज (: यह तो माया का फैलाव है। इससे तुम्हारा कब छुटकारा होगा। हाथी, घोडे, रथ और अनेकों सवारियाँ सब ढोंग और मिथ्यापन का पसारा है और जिसने यह सब कुछ दिया है उसे तू नहीं है। पराई वस्तु अर्थात् धरोहर पर जान दे रहा है। तूने हरिनाम को छोड़ दिया है। इसके पछताना पड़ेगा।

× × × ×

जिस परमात्मा ने तुझ मिट्टी के पुतले को रतन का रूप दिया है। और गर्भ के भीतर यत्न से तेरी रक्षा की और जिसने तुझे यह शोभापन और वड़प्पन दिया है। उस प्रभु का ध्यान कर (नहीं फिर पछताना पड़ेगा)।

× × × ×

जिस परमात्मा ने तुझे मूढ़ से ज्ञानी और वेसुरति (नासमझ) से सुरतिवान (...) वनाया है। तथा जिसकी कृपा से नवोनिधि प्राप्त की हैं, उस प्रभु को मन से विसार न देना। परमात्मा ने विना सहारे वाले को सहारा और विना मान वाले का मान दिया है तथा जिसने स... आशाओं की पूर्ति की है उसे प्रत्येक श्वास के साथ याद करो।

गुरुओं ने विरक्ति-पक्ष में यह भी कहा —

"वालकु मरै वालक की लीला, कहि कहि रोवहि वालु रगीला।"

× × × ×

"भरि जोवन मरजहिकिजे, मेरा मेरा करि रोवीजे।"—मारू महला १

अर्थात्—वालक मर जाता है तो वालक के चुलवुल पन और उसके रंग ढग को याद कर रोते हैं।

× × × ×

जवान मर जाता है तो "मेरे लिये वह ऐसा था। वह जीता होता तो मेरे लिये यह करता" ऐसा कह कर रोते हैं।

भाव यह कि वालक के मरने से हमारे मनोरजन और भावी आशाओं को धक्का लगता है और युवा के मरने से हमारे हितों और स्वार्थों को चोट पहुँचती है। इसलिये रोते हैं वरना कोई किसी के लिए नहीं रोता है। गुरुओं के इस उपदेश के साथ हमें याज्ञवल्क्य ऋषि का वह उपदेश याद आता है जो उन्होंने मैत्रेयी को दिया था कि हे मैत्रेयी! पुरुष स्त्री को इसलिये नहीं प्यारा है कि वह पुरुष है अपितु इसलिये प्यारा है कि वह उसकी आकांक्षाओं को पूरी करता है और स्त्री पुरुष को इसलिये प्यारी नहीं है कि वह स्त्री है। अपितु इसलिये प्यारी है कि वह उसके अभाव की पूरक है।

इस प्रकार संसार से विराग का उपदेश देते हुए गुरुओं ने वताया है कि माया से वचना यदि हो तो ईश्वर की ओर (हरि-उन्मुख) हो जाओ क्योंकि —

"जह अछल अछेद अभेद समाइआ।
ऊहा किसहि विआपत माइआ॥"—सुखमनी म० १

अर्थात्—जहाँ केवल परमात्मा का ध्यान है वहाँ माया की व्यापना नहीं हो सकती।

मनुष्य ससारी वस्तुओं को पराई अर्थात् ईश्वर की समझते हुए उन्हें इस भाति वरते कि ये ईश्वर की धरोहर है। धरोहर मे मेरा मोह न होना चाहिए। क्योंकि —

"वसतु पराई अपनी करि जाने।
हउमे विचि दुख घाले॥—सुखमनी महला १

अर्थात्—पराई वस्तु के अपनी समझने मे अहम् पैदा होता है जो दुख का कारण है। वल्कि कवीर के शब्दों मे यह भाव होना चाहिये कि —

"मेरा मुझको कुछ नहीं, जो कुछ है सो तोर। तेरा तुझको सोपते क्या लागै है मोर॥"

गुरु नानक कहते हैं कि बस इस वृत्ति को धारण करें —

"राम जपुहि अन्तरि गति घिआने ।

लालच छोडि रचहु अपरम्परि इहु पावहु मकति दुआरा ।।" - मारु महला १

अर्थात्—अन्तः करण मे ध्यान पूर्वक राम का भजन करो। लोभ लालचों को छोड़ उस अपर परमात्मा के रग मे रंग जाओ। बस तुम्हें मुक्ति का द्वार मिल गया ऐसा समझ लो और इस . नाम ही ब्रह्मज्ञान है जो वैराग्य से ही प्राप्त हो सकता है।

जहाँ इस प्रकार का वैराग्य हुआ नहीं कि मनुष्य के ज्ञान कपाट खुल जाते हैं। वह बन जाता है।

यह एक स्वय-सिद्ध सिद्धान्त है कि यह ससार सागर अनेक संशय रूपी विकारों से भरा है।सशयों का निवारण ब्रह्मज्ञानी ही कर सकता है।यह एक गोपनीय अथवा रहस्य पूर्ण बात है। वही समझ सकता है जिनकी आत्मा को किसी ब्रह्मज्ञानी ने जगा कर इस रस का आस्वादन कराया

क्योंकि —

गिआनु अजन मै भजना देखु निरजन भाइ ।

गुपतु प्रगटु सभ जानिए जे मनु राखै ठाइ ।।"—श्री राग महला १

अर्थात्—क्योंकि ज्ञानांजन ही संसार के माया मोहों को नष्ट करने वाला है। इसी से को देखा जा सकता है। ससार और ईश्वर के जो रहस्य है, वे भी इसी से जाने जा सकते हैं। इसी मन को स्थिर रखा जा सकता है।

ज्ञान मन को समझा कर कह सकता है :—

"परिहरि कामु क्रोध झूठ निंदा तजि माइआ अहंकार चुकावै ।

तजि काम कामिनी मोह तजैता अजन माहि निरजन पावै ।।"

अर्थात्—काम, क्रोध, झूठ, निन्दा को छोड दे। इसके छोडने से माया छूट जायगी और खत्म हो जायगा और काम वासनाओं तथा कामिनी के मोह को भी छोड़ दे। इनके छोडने वाले को परम दृष्टि-गत होने लगता है।

लेकिन इस प्रकार का ज्ञान विना गुरु के नहीं हो सकता है। यथा :—

"भाई रे गुरु विनु गिआन न होई ।

पूछहु ब्रह्मे नारदै वेद विआसै कोई ।।"

अर्थात् —ब्रह्मा, नारद, और वेद व्यास चाहे जिससे पूछ लो वह यही कहेगा कि ज्ञान गुरु प्राप्त होता है।

१—"इहि ससारु विकारु सहजे रखि, तरिओ ब्रह्म गिआनी ।

जिसहि जगाइ पिआवै इहु रस, अकथ कथा तिनि जानी ।।"—राग गोडी पूर्वी महला ५

क्योंकि—

चारि पदारथ कहै सभु कोई । सिमृति सासत पडित मुखि सोई ।

बिनु गुर अरथु विचारु न पाइया । मुकति पदारथु भगति हरि पाइआ ।

(गौडी महला १)

+ + +

जनमि मरै त्रैगुण हित फारु । चारे वेद कथहि आकारु ।
तीन अवसथा कहहि वखिआनु । तुरी अवसथा सतिगुर ते हरि जान ।
(गौडी महला

\+ + +

अर्थात्—स्मृति, शास्त्र और प्रमुख पण्डित सब कोई ऐसा कहते हैं कि अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष चार पुरुषार्थ हैं जो मनुष्य जीवन का लक्ष्य हैं किन्तु बिना गुरु के उपदेश के यह भाव विचार मे ही नहीं सकता है कि मनुष्य जीवन का जो अन्तिम लक्ष्य मुक्त पदार्थ है। वह हरि भगति से ही प्राप्त हो सकता

\+ + +

चारों वेदों का यह कथन है कि जीव का मरण जीवन उसके त्रिगुणात्मक प्रकृति के फंदे में पड़ने है। भाव यह कि प्रकृति के सतगुण की अधिकता से जीव अच्छे सात्विकी कर्म करता है और रजोगुण तमोगुण की प्रधानता से राजसी और तामसी कर्म करता है। यह कर्म ही उसको भली बुरी योनियो लाने ले जाने के कारण है।

जीव की तीन अवस्थाओं जाग्रत, स्वप्न और सुपुप्त की तो सब कोई व्याख्या कर सकते हैं चौथी तुरीय अवस्था का अनुभव तो हरि का जानने वाला सत-गुरु ही करा सकता है।

इस व्याख्या मे गुरुओं का अभिप्राय है कि गुरु ही ज्ञानी है। ज्ञानी और गुरु दो नहीं हैं। कि दुनिया के जितने भी महादेव, ब्रह्मा, गोरख, व्यास, नारद आदिक ज्ञानी थे वह गुरु थे ज्ञानी ही हो सकता है। और वही सत असत और मनुष्य जीवन तथा मक्ति के रहस्यों को बता सकता है। प्रकार गुरु मत का सम्पूर्ण उपदेश सार रूप से इस पद "परविरती नरविरती पछाणै गुरु कै स सवदि घरु जाने"। अर्थात् गुरु के सतसग से प्रवृत्ति निवृत्ति (परा अपरा विद्या, के रहस्य को समझ ले और शब्द (ईश्वर) के घर अर्थात् ब्रह्म विद्या को प्राप्त कर ले और साथ ही "किस ही मदा आखि न सचि खरा सचियारा है।" अर्थात दुनियां के दूसरे लोगो के अवगुणों को देखने की बजाय अपने को सत्य स्वरूप परमात्मा के अनुरूप बनाये।

लेकिन सभी लोग तो किसी भी सम्प्रदाय में मुक्ति के अभिलापी नहीं होते। अधिकाश तो में रहकर अपने जीवन को नेक बनाने के इच्छुक होते हैं। उन के लिए भी गुरुओं ने कुछ स्थिर किये थे।

उन्होंने सच्चा होने की सलाह तो सब को दी थी। कहा था —

बावा एहु लेखा लिखि जाणु। जित्थै लेखा मंगीए तित्थै होइ सच्चा निसाणु।

अर्थात् अपने भविष्य के लिए ऐसा लेखा (हिसाब) डालो कि जब वहा (परलोक में) माँगा जाय तो सच्चा उतरे। और

"अनदिन कीरतनु केवल वखयानु। गृहसत महि सोई निरवानु"

अर्थात्–गृहस्थ का केवल प्रतिदिन के हरि कीर्तन और हरि चर्चा से ही कल्याण हो जाता क्योंकि —

कल मैं एक नामु किरपानिधि जाहि जपे गति पावै।
और धरम ताके सम नाहित इहि विधि वेद बतावै। सोरठि म० ६

वैसे पूर्ण धर्म तो वह था जिसे लोग सतयुग मे वरतते थे किन्तु उसका ह्रास बराबर होता है यथा:—

सत युग साच कहै सभ कोई। सचि वरतै साचा सोई।
अंते धरम कला इक चूकी। तीन चरन इक दुबिधा सूकी।

+

दया दुआपुरि अधी होई। गुरमुखि विरला चीन्हे कोई।

+

इस कथन का अभिप्राय था कि जो लोग पूरा धार्मिक जीवन बिताना चाहते हैं, वे सत्य अ
वाले बनें। अपनी नेक कमाई में से दान पुण्य भी करते रहें।[1] और दीन दुखियों पर दया भाव र
हरि का सच्चे दिल से स्मरण करें। बस यही गृहस्थ के लिये कल्याण का मार्ग है। एक बात उन्होंने
के लिये और बड़े जोर की कही थी कि कोई किसी का शोषण न करे। उनके इस सम्बन्ध के र
मार्मिक है यथा —

"जे रत्त लगे कपड़े जामा होए पलीत। जो रत्त पीवें माणसा तिन कउ निरमल चीत।"

अर्थात्–कपड़ों को लगने वाला रक्त जब अमिट होता है तो उन लोगों के चित्त कैसे नि
जो मनुष्य का रक्त पीते हैं और इसी हेतु गुरु नानक ने अमीर मलिक भागों का भोजन गरीबों
में सना हुआ कह कर खाने से इन्कार कर दिया था।

१. घालि खाहि कछु हथहु देहि।
२. हिंसा तउ मन ते नहीं छुटी जीअ दया पाली।

## अनुकूल-प्रतिकूल

ग्रन्थ साहब में जहाँ गुरु महानुभावो की अपनी वाणियाँ है। वहाँ अन्य,भगतों की भी है। भगतो की वे वाणियाँ है वे भी अधिकांशत. उन्हीं विचारों के निकटवर्ती थे जिनका कि गुरु मह प्रचार करते थे। अत. उन्होंने इस प्रकार के भक्तों की वाणियों का तो संग्रह किया ही साथ ही सम्बन्धी उन विधियों को भी 'ग्रन्थ साहब' मे स्थान दिया है जिन्हें कि कबीर, नामदेव, दादूदयाल रैदास प्रभृति संत मान्य करते थे।

इसी भांति जिन संतों अथवा भगतो से गुरुओं का मत नहीं मिलता था उनकी बहुत सी का ग्रन्थ साहब में खंडन भी किया है। इस प्रकार के सम्प्रदायों मे अवधूत, नाथ, आई, नारदीय थे। वैष्णव लोगों का मत गुरु-मत के निकट नहीं था किन्तु चूंकि श्री रामानन्द जी एक उदार वैष्णव इसलिये वैष्णवों के सम्बन्ध मे केवल इतना कहकर ही गुरु लोग चुप हो गये कि '—

वैसनो सो जिसु ग्रपरिसु प्रसन्न। विसनकी माइग्रा ते होइ भिन्न ॥
करम करत होवे निह करम। तिसु वैसनो का निरमल धरम ॥"—सुखमनी

अर्थात्—वैष्णव तो वह है जिससे अस्पृश्य (अछूत) भी प्रसन्न रहे और जो विष्णु की माया बचा हुआ हो। अर्थात् जिसे धन दौलत का मोह न हो। कर्म करते हुए भी निष्कर्म हो, (बिना फल इच्छा से किये कर्म निष्कर्म कहलाते हैं)। इस तरह का जो वैष्णव है उसका ही धर्म शुद्ध है। इसी मिलती जुलती बात किसी संत ने इन शब्दों में कही थी —

"वैष्णव जन तो तैने कहिए पीर पराई जाने रे।"

वैष्णवों की भाति ही उन्होंने भागवत लोगों के लिये कहा था कि सच्चा भागवत तो वह है जो:

"भगउती भगवत भगति का रंगु, सगल तिआगे दुसट का सगु।
मनते विनसै सगल भरमु, करि पूजै सगल पारब्रह्म।
साध सगि पापा मलु धोवै, तिसु भगवती की मति ऊतम है ॥"—सुखमनी

अर्थात्—जिसे एक भगवान की भक्ति का रंग लगा हो और जिसने सब प्रकार के दुष्ट संग को छोड़ दिया हो तथा जो मन के समस्त संशयों को दूर करके केवल पारब्रह्म का पुजारी बना हुआ हो। बस वही उत्तम भागवत है जिसने साधुओं के सतसग से अपने पापों को धो डाला है।

भागवत और वैष्णवों की भाति ही पंजाब मे उन दिनों साधुओं की एक सम्प्रदाय रामदासियों के नाम से भी प्रख्यात थी, उसके सम्बन्ध में भी गुरुओं ने कहा था :—

"जिसके मनि पार ब्रह्म का निवासु, तिसका नाम सति रामदास।"

× ×

"सगल संगि आतम-उदासु, ऐसी जुगति नानक रामदासु।"

अर्थात्—जिसके मन में केवल परमात्मा का निवास है। उसी को सच्चा रामदास क० सकता है।

× × × ×

सर्व प्रकार के झंझटों को छोड़कर जो अपने आत्मचिन्तन में रहता है। ऐसी ही युक्ति आदमी रामदास है।

ऐसा जान पड़ता है कि पंजाब में अथवा निचले भारत में कोई अस्पर्श (अपरस) नामक सम्प्रदाय था और यह लोग अपने को किसी से भी छू जाने से बचते थे। ऐसे लोगों को गुरुओं शब्दों में समझाया था —

"मिथिआ नाहि रसना परस, मन महि प्रीति निरंजन दरस

× ×

"पर त्रिय रूप न पेखे नेत्र, साध की टहल संत संग हेत।
करन न सुनै काहू की निंदा, सभतें जानै आपस कउ मंदा॥
गुरु प्रसादि बिखिआ परिहरे, मन की बासना मन ते टरै।
इन्द्री जीत पंच दोख ते रहत, नानक कोटि मधे ऐसा अपरस—सुखमनी

अर्थात्—जिसकी जिह्वा ने स्वादों को छोड़ दिया है। मन में निरंजन के दर्शन की ... पर स्त्री के रूप पर जिसके नेत्र चंचल नहीं हो उठते हैं। साधु सतों की सेवा में अपना समय ...ता। कानों से किसी की निन्दा नहीं सुनता, अपने को सबसे छोटा मानता है। गुरु के आशीर्वाद से समस्त और मानसिक विकारों को छोड़ दिया है। इन्द्रियजित होकर पाचों प्रकार के दोषों से मुक्त हो चुक ऐसा ही मनुष्य सच्चा अस्पर्श (अपरस) है जो करोडो में ढूढने पर मिलता है।

भारतवर्ष मे पंडितों का कभी भी कोई सम्प्रदाय नहीं रहा किन्तु वे सदैव ही स... अगुवा रहे है और प्रत्येक नये समाज संशोधक ने उनके सम्बन्ध में टीका की है। महात्मा बुद्ध था '—"पंडित तो वह है जिसके हृदय में ज्ञान का प्रकाश है दृष्टि मे समता है और जो प्राणियों नहीं समझता है। तथा जिसने अपने को वासनाओं से मुक्त कर लिया है।

इसी प्रकार गुरुओ ने भी कहा—

"सो पंडितु जो मन पर बोधे। रामनाम आतम महि सोधे।

× × × ×

वेद पुराण सिमृत बूझै मूलु। सूखमं महि जानै असथूलु।
चहु वरना कउ दे उपदेसु। नानक उस पंडित कउ आदेसु। —सुखमनी

अर्थात्—पंडित तो वह है जिसने मन को समझ लिया है और रामनाम को आत्मा दिया है। वेद पुरान और स्मृतियों के मूल भाव को समझ लिया है और इस सत्य को जिसने ... लिया है कि स्थूल भी सूक्ष्म का ही रूप है। और चारो ही वरणों को उपदेश देता है। ऐसा ... पंडित है और वही बलिहारी योग्य है।[1] उस समय के भारत मे कुछ सम्प्रदाय ऐसे भी थे जो यह

१. उस समय के पंडित शूद्र वर्णन को उपदेश देना पाप समझते थे।

थे कि आदमी इस जीवन में भी मुक्त हो जाता है।[1] इस प्रकार के विचार रखने वालो के लिए गुरु मत था कि—

"प्रभ की आगिआ आतम हितावै। जीवन मुकत सोऊ कहावै।
तैसा हरखु तैसा उसु सोगु। सदा अनदु तह नहीं बियोगु।
तैसा सुवरन तैसा उसु माटी। तैसा अम्रतु तैसी बिखु खाटी।
तैसा मानु तैसा अभिमानु। तैसा रकु तैसा राजानु।
जो वरताए साई जुगति। नानक ओहु पुरखु कहिए जीवन मुकति। —सुखमनी

अर्थात्—जिसने अपने आपको प्रभु की रजायुस पर छोड़ दिया है और जिसके लिये हर्ष, शोक, मिलन, वियोग सुवरन, माटी, अमृत, विष, मान, अपमान, राजा रंक सब समान है तथा जो प्रभु युक्ति पर चलता है वही मनुष्य इस जीवन में जीवन्मुक्त है। नारदीय सम्प्रदाय के पूजा विधान गुरुओं ने इस भांति कटाक्ष किया था—

"हिन्दू मूले भूले अखूटी जाही। नारद कहिआ पूज कराही।
अंधे गूंगे अन्ध अधार, पाथर लै पूजहि मुगध गवार
उहिजा आप डूबे, तुम कहा तारणहार। (वार बिहाग महला १)

अर्थात्—हिन्दू आरम्भ से ही गलती करते हैं कि अक्षय वट के पास जाकर नारद के द्वारा कही गई रीति से (मूर्ति) पूजन करते हैं। ये पत्थरों के पूजने वाले जब आप ही (मूर्खता) में डूब रहे तब यह औरों का क्या निस्तार करेंगे।

एक और स्थान पर इसी भांति कहा है कि "नारद करै खुआरी।" अर्थात् लोगो को सही राह पर जाने से यह नारद-पन्थी रोकते हैं।

कुछ साधु वैरागी कहलाते थे। यह प्रायः वैष्णवों का ही एक दल था जो लोग घर बार को छोड़ कर जंगलों और तीर्थों में जाकर भजन करते थे। उन्हें लोग वैरागी और उदासी दोनों नामों से याद करते थे। गुरु नानक स्वयम् वैरागी होगये थे, वैरागी लोग गृहस्थ में उलटना पसन्द नहीं करते थे। जब नानकजी जब से अपने परिवार को लेकर करतारपुर की धर्मशाला में रहने लगे तो उनसे वैरागियों ने पूछा भी कि तुम्हारा कैसा वैराग है तब अथवा ऐसे ही अन्य अवसर पर उन्होंने कहा था—

हरि की भगति रते बैरागी, चुके मोह पिआसा।
नानक हउमै मार पतीजे विरले दास उदासा। —आसा महला १ छन्द
गुर वचनी बाहर घर एकै नानक भया उदासी। मारु महला १

अर्थात्—वैरागी वह है जो मोह को छोड़ कर हरि भगति में अनुरक्त हो गया हो और जिसने अहम् को भी मार दिया हो। ऐसा आदमी चाहे घर रहे चाहे बाहर क्योंकि गुरु का उपदेश तो घर बाहर एकसा है। उसे कहीं भी पालन कर लो।

गोरख पंथी लोगो के हठ निग्रह के तो गुरु लोग कतई विरुद्ध थे जैसा कि नीचे लिखे पदों से पता चलता है।

१ शंकर मत के कुछ अनुयायी अपने को जीवन में मुक्त हुआ खयाल कर लेते थे।

निउली करम खट् करम करीजै । रामनामु विन विरथा सासु लीजै ।

× + × ×

सुण माछिन्द्रा नानक बोलै । वसिगत पच करै नहि डोलै ।

ऐसी जुगति जोग कहूँ पालै । आप तरै सगले कुल तारै ।—रामकली महला १

अर्थात्—हठ योग सम्बन्ध नौली आदि छहों कर्म विना राम नाम के व्यर्थ हैं।

× × × ×

मच्छीन्द्रनाथ के अनुयायी सुनो—नानक ने कहा—पांचों विकारों से बचाव करले वही योग है।

'आई पंथ' के लोगों से उन्होंने कहा था.—

"आई पथी सगल जमाती मन जीते जगु जीत।" ( जपु )

अर्थात्—सच्चा "आई" तो वह है जो सव को अपनी जमात ( सम्प्रदाय ) का मानता जिसने मन पर कावू पा लिया है।

पंजाव के हरियाना इलाके मे साध लोगों का एक सम्प्रदाय था। उनके पड़ोस में ही नाथ उनसे ऊपर सिद्ध। इन लोगों के सम्वन्ध में गुरु नानक देव ने कहा था—"आपिनाथ नाथी सभ रिद्धि-सिद्धि अवरा साद।" (जपु)

अर्थात्—रिद्धियों ( करामातों ) के दिखाने वाले सिद्ध लोग और दूसरे साध लोग त इन सव का नाथ ( मालिक ) एक वही परमात्मा है जिसने सारी दुनिया को नाथ रक्खा है नकेल डाल रक्खा है। अत. इन सव को व्यर्थ की वातों को छोड़ कर उसी जगत् नाथ की शरण में चाहिए।

ये तो हैं वह वाते जिनका गुरु-मत के सस्थापकों ने विरोध किया। अब हम उन वातों पर डालते हैं जो उन्होने अन्य सन्त सम्प्रदायों की भांति ही ग्रहण करलीं थीं।

परमात्मा को निर्गुन भाव मे मानने वाली समस्त सन्त सम्प्रदायों ने अनहद नाद की दर्शन के आकांक्षियों का ध्यान दिलाया है। गुरु गोरखनाथ ने कहा था कि प्राणों के ब्रह्मरन्ध्र नासा तक पहुंचने पर नाद सुनाई-देता है जो गहिर गम्भीर और सार का है।[1] इन्द्रियों के दमन और ससार के विकारों से उदासीन रहने से यह अनह वजता है।[2] कवीर साहव ने इसी वात को यों कहा था.—"जव कुम्भक लीना। तह वाजै अनहद वीणा।"

अनहद

गुरु नानक देव ने अनहद के सम्बन्ध मे अपनी स्वीकारोक्ति इस प्रकार दी थी —पाच अनहद वाजे हम घर साजन आये।" (सूही महला १)

निर्गुनै सतों का खयाल था कि परमात्मा का जव निर्मल हृदय से चिन्तन किया ज ता ब्रह्माड मे एक अद्भुत प्रकार का शब्द होता है जो वड़ा ही अच्छा लगता है और यह निरन्तर ज इस सुन लेने पर फिर किसी वस्तु की इच्छा नहीं रहती। जैसे वीण पर सर्प मुग्ध होकर खेलने ल

१ सारम् सार गहिर गभीर गगन उछलिम्रो नाद।

२. अवघू दम को गहिवा उनमनि रहिवा ज्यू वाजवा अनहद तूर।

और हरिण चरना छोड़ कर आत्म-विभोर हो जाता है। अनहद को सुनकर वही दशा योगी अथवा की हो जाती है।

गगन मंडल अर्थात् ब्रह्माण्ड में इस अनहद को सुन वही सकता है जो उन्मनि अवस्था को कर लेता है गोरख, कबीर, नाम देव आदि सभी ने इस उनमनि पर जोर दिया यथा —

*उनमनि*

"उनमनि रहिबा भेद न कहिबा पीयबा निर्झर पाणी।—गोरख नाथ

× × × ×

पवन पति उनमनि रहन खरा। नहीं मिरतू न जनम जरा—कबीर—रामकली।

गुरुओं ने इसी मत को इस प्रकार व्यक्त किया जो हमारी समझ में कहीं अधिक सहज गम्य है "रसिक रसिक गुन गावहु गुरमति लिव उनमनि नाम लगान। अम्रितु रसु पीआ गुरसबदी हम न विरहु कुरबान।"

परमात्मा के मिलन के लिये जो मार्ग बहुत सोच विचार के बाद पुरातन ऋषियों ने तय किया वह था योग मार्ग। आगे चलकर योग मार्ग दो पगडंडियों में विभक्त हो गया एक हठ योग मार्ग दूसरा राज-योग-मार्ग। बौद्ध-मत के योगियों ने इन्हें वज्रयान और सहज यान परिणत कर दिया। सतकाल में हठ योग-नाथ, सिद्ध जोगियों और अवधूतों सीमित रह गया। कबीर के परवर्ती और उनसे प्रभावित दूसरे सन्तों ने सहज मार्ग को अपनाया। कि नीचे उद्धरण से स्पष्ट हो जाता है—

*सहजि*

दादू भाडा देह का तेता सहजि विचारि।
जेता हरि बीचि अन्तरा, तेता सबै निवारि।—दादू दयाल
मन का भ्रम मनही तें भागा। सहज रूप हरि खेलन लागा—कबीर

गुरुओं ने इस सहजि के सम्बन्ध में इस प्रकार के अपने विचार प्रकट किये थे —

भाई रे गुर बिनु सहजि न होइ।
सबदेहीते सहजि ऊपजै हरि पाइआ सच सोइ।—श्रीराग महला ३

× × ×

सहिज सालाही सदा सद सहिज समाधि लगाई।—श्रीराग महला ३

× × ×

गुर कै चरनि कीओ राज योग।—गौडी म० अष्टपदी

× × ×

गुरु सत सभा दुख मिटै रोग। जन नानक हरिवर सहिज योग—बसंत महला १

समस्त निर्गुणी सन्तों की वाणियों में शून्य शब्द का व्यवहार हुआ है जो निर्जन और पारब्रह्म दोनों ही के लिये प्रयुक्त हुआ है।

गुरुओं ने कहा था —

*शून्य*

"सुन कला अपरम्परि पारी। आपु निरालमु अपर अपारी।
भावै कुदरति करि करि वेखे सुनहु सुन उपाइदा।"

इसी शून्य को दूसरे संतो ने जिस प्रकार अपनी वाणियो मे प्रयोग किया है उसके ु इस भांति है :—

"सु नि मडल में सोधिले, परम जोति परकास।"—कवीर

× × ×

सहज सुन्नि सब ठौर है, सब घट सबही माहि।
तहा निरजन रमि रहा, कोउ दुख व्यापै नाहि।—दादू दयाल

× × ×

वसती न शून्य, न बसती अगम अगोचर ऐसा।—गोरख

निरगुनी सन्तों मे इसी प्रकार की भाव-व्यजना सम्बन्धी अनेकों समता है। सुरति, शब्द, सत्य लोक, और निर्वाण का वर्णन लगभग सबका—कुछ ही अन्तरों से एकसा है।

इस प्रकार हम देखते है महात्मा बुद्ध और शंकराचार्य के बाद जिस निर्गुण कल्प-तरु ु वपन हुआ था। उसके पौदे की गोरख ने बाढ़ की। कबीर और उनसे प्रभावित नामा, दादू ने सींचा और गुरुओं ने उसे खाद देकर बड़ा किया और यह भी कहा जा सकता है कि उसको की। बस 'गुरु-ग्रन्थ साहब' से जिस 'गुरु-मत' की झांकी होती है वह वही निर्गुन पंथ है। ु और शंकर के पश्चात् पौदा अकुरित हुआ जो अनेकों एकेश्वरीवादी सन्तों द्वारा पालित- गुरुओं के हाथों मूर्त रूप को प्राप्त हुआ। आचार्य विनोवा भावे ने इस धर्म-वृक्ष (गुरु-मत) को के अधिक नजदीक बताया है।

# सिखों का स्वर्ग

स्वग की कल्पना नई नहीं है और न यह दो चार सदियो से ही है। ससार में ऐसा कोई भी धर्म नहीं जिसने किसी न किसी रूप में स्वर्ग की कल्पना न की हो। वैदिक आर्यों से लेकर मूसावी, ईसाई, जरदुश्थी मुहम्मदी सभी ने स्वर्ग की कल्पना की है। नास्तिक लोगों ने भी निर्वाण और परमानन्द के रूप मे—आशिक तौर ही सही-स्वर्ग को माना है।

स्वर्ग कहाँ है ? यह प्रश्न होने पर उसके स्थान का भी पता दिया है। ईसाइयो ने चौथे आसमान पर औ। मुसलमानो ने सातवें आसमान पर अपने स्वर्ग (बहिश्त) का अस्तित्व माना है। जो लोग आस्मान को ठोस पदा नहीं मानते-और वास्तव मे वह ठोस है भी नहीं-वे इस बात का सहज ही उपहास उड़ाते रहे हैं। वैसे बात है सही यही कि आस्मान स्थूल न होने के कारण गिने भी नहीं जा सकते। किन्तु विज्ञान की अधिक खोज बताती है कि इस पोल मे भी मडल अथवा स्तर हैं। जहा का Timedphere (वायुमडल) (एक के बाद · का) अलग है। इस तरह के चार स्तरों का पता उन वैज्ञानिकों ने लगा लिया है जो मगल या चन्द्र की यात्रा प्रयत्नों मे लगे हुए हैं। इन स्तरों अथवा मण्डलों पर कैसा लगता है ? वहा का वातावरण कैसा है ? मन को प्रफुल्लि करने वाला है अथवा डराने वाला ? इसकी सूचना वैज्ञानिक शायद उस समय सही रूप में दे सकेंगे जब इन स्तर पर अड्डे कायम करना सभव हो जायगा।

यह हो सकता है कि पच्छिम (यूरोप) के प्राचीन ज्योतिषियों ने तारों की खोज के साथ ही इन स्तर (मडलों) का भी आभास कर लिया हो और ज्योतिषियों की उसी सूचना के आधार पर ईसाई लोगो ने यह कहा हो कि हमारा स्वर्ग चौथे आसमान पर है। मुस्लिम धर्म प्रचारकों के अपने बहिश्त को सातवे आसमान पर बताने के दो कारण हो सकते हैं एक तो यह कि ईसाइयों से ऊँचे पर अपने स्वर्ग को बताया दूसरे अरब अथवा मिश्र के नजू मियों (ज्योतिषियों) की जानकारी मे सात आसमानो (वातावरण) के स्तर जॅच गये हों।

पौराणिक आर्य्यों ने स्वर्ग को बैकुंठ नाम भी दिया है। और इसे विष्णुलोक में बताया है। उन्होंने स्वर्गों की गिनती भी दी है। "सात स्वर्ग अपवर्ग सुख धरिये तुला इक अग" मे तुलसीदास ने यही सकेत किया है। वह विष्णुलोक कहा है ? यह तो नहीं बताया गया किन्तु बताया उसे कहीं आस्मान मे ही है। जहा वह स्वर्ग है वहा कोई क्षीर सागर है। वहीं विष्णु रहते हैं। पौराणिक आर्य्यों में जो लोग शैव हैं वह शिवलोक में स्वर्ग मानते हैं। शिवलोक में कोई कैलाश है, वहाँ शिवजी रहते हैं। ब्रह्मा के उपासकों ने अपना स्वर्ग ब्रह्मलोक मे माना था।

पौराणिक लोगों से पहले के लोग जिन्हे वैदिक आर्य की संज्ञा इतिहासकार देते हैं। स्वर्ग को (सम्भवतया) इन्द्रलोक मे मानते थे जो देवलोक भी कहलाता था। इस स्वर्ग में सदा सुख ही सुख का भोग था। भोगों के फलों

का विधान नहीं था। दुख का नामनिशान न था। इन्द्रियां यहां जिन भोगों को प्राप्त करने में असमर्थ लालायित रह जाती थीं वे सब भोग इस स्वर्ग में थे। उपनिषद् काल तक ऐसे ही स्वर्ग की कल्पना आर्यों में आ रही थी। यम ने नचिकेता को इसी स्वर्ग का प्रलोभन दिया था।

इस स्वर्ग-सुखको वही लोग प्राप्त कर सकते थे जो शुभ कर्म कर सकते थे। शुभ कर्मों का सार पंच मह में केन्द्रित कर दिया गया था। इन पंच महाकर्मों को ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, पितृयज्ञ, अतिथि यज्ञ और बलिवैश्व नाम से पुकारा जाता था। सब प्रकार की ईश्वर प्रार्थनाएँ ब्रह्मयज्ञ में शामिल थीं और सर्व प्रकार के—द पाक्षिक[2], ऋत्विक[3], पार्विक[4] और समारोहिक[5] अथवा सोद्देश्यिक[6] अग्निहोत्र ( हवन ) देव-यज्ञ कहे आगत लोगों के भोजन और सत्कार तथा दीन और विद्वानो को दान अतिथि यज्ञ कहलाते थे। गाय, बैल, कीट आदि के प्रति सदय होना और उनके लिए खाने को देना तथा दूसरे रूपसे उनका हित करना बलिवैश्व

इन समस्त यज्ञो का मुख्य आधार त्याग, परोपकार और अपनी कमाई का समाज के हित मे ७.थे बहिश्त की प्राप्ति के लिए मुसलमानों ने भी पांच ही लाजिमी महाकर्म (रूकुन) तय किये थे। नमाज, रोजा, सुन्नत और हज उनके नाम दिये थे।

हिन्दुओं में पौराणिक युग के बाद सिद्ध, योगी, अवधूत और साधु, सन्तो का क्रमश: युग आता है। और योगियों ने दर्शनो के मार्ग का ग्रहण किया और योग के द्वारा आत्मा की मुक्ति के प्रयत्न को अपनाया ध्यान मे रखने की बात है कि वैदिक-उपनिषद कालीन आर्य्य मुक्ति और स्वर्ग दोनों को मानते हुए भी मु अधिक इच्छुक थे किन्तु पौराणिक काल के आर्य जिन्हें कि हिन्दू कहना अधिक उपयुक्त है। स्वर्ग प्राप्ति के इच्छुक थे। सिद्ध, अवधूत और योगियों के बाद भक्त और सन्तों का समय आया। भक्त लोगों का मु बजाय ईश्वर-दर्शन व वैकुण्ठवास की ओर और सन्तो का मुक्ति एवं निरंजन के सामीप्य की ओर अधिक रहा। पौराणिक लोगो का धार्मिक नेतृत्व ब्राह्मणों के हाथ और भक्तिकाल के लोगो का नेतृत्व विरक्त वैरागी भक्त लोगों के हाथ रहा। ये भक्त, वैरागी अथवा साध लोग विचारो की दृष्टि से पौराणिकों के अधिक न किन्तु कर्मकाण्ड इनका यज्ञ, हवन न होकर पूजा और भक्ति प्रधान था। सन्त लोग विचार की दृष्टि से औपनिषदिक और दार्शनिक लोगों के अधिक निकट थे किन्तु मोक्ष के लिये इन्होने योग के कठिन साधनो का न करके सहजि मार्ग को अपनाया और मुक्ति अथवा निर्वाण के बाद जीव की स्थिति के सम्बन्ध में ऐसी कल्प जिसमें मुक्त पुरुष को मुक्ति और स्वर्ग दोनों का आनन्द प्राप्त हो जाय।

यों तो भारत मे कई प्रमुख सन्त हुए हैं किन्तु उत्तरी हिन्दुस्तान मे कबीर और नानक ही दो ऐसे है जिनके लाखो लाख अनुयायी हैं। रैदास, नामदेव, पीपा और दादू कबीर से ही अनुप्राणित थे।

कबीर ने निर्वाण के साथ ही स्वर्ग को भी स्वीकार किया था। उनके स्वर्ग का स्वरूप हम उन वाणियो से इस प्रकार व्यक्त कर सकते हैं:—

लोक दस हैं। जिसका जैसा ज्ञान और साधना है उसी के अनुसार भक्त लोग इन लोको को प्राप्त हैं। इन दसो लोकों —नासूत, मलकूत, जबरूत, लाहूत, अचित्य, सोहंग, इच्छा, ओंकार, सहज, मे सत्यलोक सर्वोच्च लोक है। कबीर पंथियों का यह लोक विभाजन सूफियो और निर्गुनियो दोनो के लिये

१—दैनिक-प्रात. सायं किये जाने वाले हवन। २—पाक्षिक अमावस, पूर्णिमा पर होने वाले। ३—ऋत्विक ऋतुओं (मौसमों) के आरम्भ पर होने वाले। ४—पार्विक पर्वो एव त्यौहारो पर होने वाले। ५ रोहिक जन्म, मरण, ब्याह शादी, विजय पर होने वाले। ६—सोदेश्यिक उद्देश्य पूर्ति से लिये जैसे राजसूय, २४

त्मक विभाजन है। इन दस लोकों की कल्पना कबीर के पश्चात् कबीर-पंथियों द्वारा की गई कल्पना है। स्वयं कबीर जी के पदों से सत्यलोक रंग महल और बेगम देश का ही पता चलता है। वे गगनमंडल में सत्यलोक को मानते हैं। उसी सत्यलोक में बेगम देश है और बेगम देश में रंगमहल है। वही कबीर का स्वर्ग है। यथाः—

"सत्यलोक सतपुरुष का करे सुरति से ध्यान।"

\+ + +

"अवधू बेगम देस हमारा।
धरन, अकास-गगन कछु नाहीं, नहीं चन्द्र नहीं तारा।
सत्य धर्म की हैं महरावें, साहिब के दरबारा॥

× × ×

जोग जुगति सो रंग महल में पिय पायो अनमोल रे।
कहैं कबीर आनन्द भयो है, बाजत अनहद ढोल रे।

× × ×

अपनें विचारि असवारी कीजै। सहजै के पावडें पाव जब दीजै।

× × ×

दे मुहरा लगाम पहराऊँ। सिकली जीन गगन दौराऊँ।
चलि बैकुंठ तोहि लै तारौं। थकि हित प्रेम ताज नें मारूं।

× × ×

जहां जरा मरण व्यापै नहीं, मुवा न सुणिए कोइ।
चलि कबीर तेहि देसड़ें, वैद विधाता होइ।
कबीर हरि चरणों चला, माया मोह ते छूटि।
गगनमण्डल आसन किया, काल गया सिर कूटि।

× × ×

देखो करम कबीर का, कछु पूरब जन्म का लेखा।
जाका महल न मुनि लहैं, सो दोसत किया अलेखा।

गुरु महानुभावों ने भी अपने पूर्ववर्ती एवं समकालीन निर्गुनिये संतों की भांति स्वर्ग की कल्पना की है। उनके स्वर्ग का नाम सच खंड है। यह सचखंड पांचवा लोक है। इन पांचो स्वर्गों (खंडों) का सिलसिला इस प्रकार है। (१) धर्मखण्ड (२) ज्ञानखण्ड (३) सरमखण्ड (४) कर्मखण्ड (५) सचखण्ड। इस सचखण्ड में ही परमात्मा का वास है।

गुरुनानक देव जी ने इन पांचो खण्डों पर इस प्रकार प्रकाश डाला है.—

रातो रुती थिती वार। पवन पाणी अगनी पाताल।
तिसु विचि धरती थापि रखी धरमसाल।
तिसु विचि जीअ जुगति के रंग। तिनकें नाम अनेक अनंत।
करमी करमी होइ वीचारु, सचा आपि सचा दरबारु॥
तिथै सोहनि पंच परवाणु। नदरी करमि पवै नीसाणु॥
कच पकिआई ओथै पाइ। नानक गइआ जापै जाइ।, ३४॥
धरम खन्ड का एहो धरमु। (गियानखन्ड का आखहु करमु)।

अर्थात्—(उस अकाल पुरुष ने) (अधो)—रात्रि के पश्चात ऋतुओं, तिथियों और वारों में का विभाजन किया। फिर पवन से पानी और पाताल ने अग्नि को विभक्त करके धरती को स्थापित किया। सृष्टि के सम्बन्ध में परम्परा से भारतीयों का यह मत रहा है कि सृष्टि रचना से पूर्व अर्थात् प्रलय की स्थिति में एक धुं (कुहरा) जैसा आच्छादन था। उसी का ठोस रूप होने और तत्वों के विभाजन से जगत बन गया अग्नि, पानी, और पृथ्वी तत्वों के अलग अलग होने से जो पोल हुई, अर्थात् आसमान बना, उस आसमान और पाताल मे पृथ्वी की स्थापना की। यह पृथ्वी (स्वर्ग एव मोक्षके अभिलाषियोंके लिये उनके आवागमन के मार्ग मे) धर्म जैसी है। सूफी साहित्य मे भी जगत को सराय फानी कहा गया है।

फिर इस पृथ्वी पर युक्ति के साथ अनेकों रंगों (प्रकारों) के जीवों की रचना की। जिनके कि उनके बनावट, चालढाल और कार्य अथवा जीवन के ढगों के अनुसार अनेक नाम है, और वे हैं भी; अनेकों प्रकार

ये जीव इस पृथ्वी पर जैसा कर्म करते हैं उन कर्मों पर सत्य (धर्म) रूप परमात्मा अपने मन पर विचार करता है।

उस दरबार में उन्हें ही शोभा (प्रतिष्ठा) प्राप्त होती है जो पच परवाण हैं। अर्थात् जिन्होंने पाप से अपना आचरण मुक्त रखा है। अपने शुभ कर्मों के कारण वे वहा रहने का निशान प्राप्त करते हैं। उ परमात्मा की कृपा दृष्टि प्राप्त होती है।

वस (सक्षेप) में धर्मखण्ड अथवा धर्मलोक का यही धर्म (व्यवहार एवं कारोबार) है।

(धरम खंड का एहो धरमु)। गिआन खंड का आखहु करमु॥
केते पवण पाणी वैसन्तर केते कान्ह महेस।
केते बरमे घाडति घडीअहि रूप रंग के वेस।
केतीआ करम भूमी मेर केते केते धू उपदेस।
केते इन्द चन्द सूर केते केते मंडल देस।
केते सिध बुध नाथ केते केते देवी वेस।
केते देव दानव मुनि केते केते रतन समुंद।
केतीआ खाणी केतीआ बाणी केते पात नरिंद।
केतीआ सुरती सेवक केते नानक अंतु न अंतु॥ ॥ ३५ ॥
गिआनखंड महि गिआनु परचंडु। तिथै नाद विनोद कोड अनंदु।

अर्थात्—अब ज्ञान खण्ड अथवा ज्ञानलोक के व्यवहार व कारोबार के सम्बन्ध मे कहते हैं। परमा विराट विश्व मे कितनी ही प्रकार की अग्निया हैं। कितनी ही प्रकार के पवन और पानी है। और कितनी भूमिया हैं। इन कर्मभूमियो मे कितने ही मेर अर्थात् उच्च स्थान और कितने ही ध्रुवप्रदेश और रतनों के समुद्र हैं अर्थात् इन कर्मभूमियों में जल-थल वाले तथा शीत और उष्ण सभी प्रकार के देश हैं। जिनके लिये ही इन्द्र और कितने ही चन्द्र, सूर्य्य हैं और उन चन्द्र. सूर्य के कितने ही मडल ( अर्थात सौर मडल और च आदि ) हैं। अभिप्राय यह कि इन चन्द्र, सूर्यो के साथ ही उनके मडल भी हैं (इन ग्रहों के प्रत्येक मडल में उपग्रह होते हैं)।

इन सभी कर्मभूमियों के लिये कितने ही कृष्ण (विष्णु) महेश और ब्रह्मा हैं। जो कि इसका सृजन और विनाश करने के काम में लगे हुए हैं। इन भूमियों में कितने ही धर्माचार्य अर्थात् कपिल ( सिद्ध ) सिद्धार्थ गौतम (बुद्ध) कितने ही गोरख मछेन्द्र आदि (नाथ) और शाक्त उपासक हैं। तथा कितने ही देव,

इन भूमियों में अनेका प्रकार के जीव (प्राणी) हैं और उनकी अनेकों ही बोलियां हैं। उस अकाल पुरुष इस विराट विश्व का सञ्चालन ज्ञानखण्ड अथवा ज्ञानलोक से होता है जहां कि नाद ( अनहद ध्वनि ) और विनो (चिदानन्द) का बहुतेरा आनन्द है।

( इसके पश्चात् सरम खंड अथवा शील लोक की बात सुनो । )

सरम खंड की बाणी रूप। तिथै घाडित घडीए बहुत अनूप।
ताकीआ गला कथीआ ना जाहि। जे को कहै पिछै पछुताइ॥
तिथै घडीऐ सुरति मनि बुधि। तिथै घडीऐ सुरा सिधा की सुधि॥

अर्थात्—सरम (शील) खंड की अभिव्यक्ति वाणी से नहीं अपितु उसके सौंदर्य से होती है जहां पर (परमात्मा अपने) विराट विश्व की विचित्रताओं का सृजन करता है। उस विचित्रताओं के रचना सौंदर्य की बात कही नहीं जा सकती अर्थात् उसे कहने को शब्द और भाव व्यंजना शक्ति दोनों का ही अभाव है। जो कोई कहने की चेष्टा भी करेगा तो उसे पीछे पछताना पडेगा। क्योंकि वह समझेगा कि मैं ठीक से उसका वर्णन नहीं कर सका। वहां पर सुरति, मनोभाव और बुद्धि (मेधा) का सृजन होता है। और वहीं देवताओं और सिद्ध पुरुषों के लिये सुधि (दिव्य गुणों और साधनाओं ) की रचना होती है।

और—

करम खंड की बाणी जोरु। तिथै होरु न कोई होरु।
तिथै जोध महाबल सूर। तिन महि राम रहिआ भरपूर।
तिथै सीतो सीता महिमा माहि। ताके रूप न कथने जाहि।
ना ओहि मरै न ठगे जाहि। जिनकै रामु वसै मन माहि।
तिथै भगत वसहि के लोअ। करिहि अनन्दु सचा मन सोइ।

अर्थात्—कर्म खंड की यदि हम वाणी द्वारा व्याख्या करें तो कहना होगा कि वह शक्ति लोक है।[1] वहां पर महाबली शूरवीर योद्धाओं का वास है और कोई वहां नहीं प्रवेश पाता। इनमे वीर रूपसे राम व्याप्त होरहा है और महिमा (कीर्ति) रूप से सीता जी हैं। उनके सौंदर्य का बखान नहीं किया जा सकता। उन लोगों के हृदय मे राम का वास है। इसलिये वे न तो मरते हैं और न ठगे जाते हैं। वहां कई प्रकार के भक्तों का वास है। जिनका कि मन सच्चा था वे वहां (पहुँच कर) आनन्द (मौज) कर रहे हैं।

"सचि खंड वसै निरंकार। करि करि वेखै नदरि निहाल।
तिथै खंड मंडल वर भंड। जे को कथै अतन अंत।
तिथै लोअ लोअ आकार। जिव जिव हुकमु तिवै तिवकार।
वेखि विगसै करि विचार। नानक कथना करडा सारु।

अर्थात्—(इन सब लोकों मे जो सबसे ऊपर लोक है वह सचखण्ड है ) सचखण्ड (सत्य लोक) में निराकार परमात्मा का वास है। यहां से ही वह अपनी रचना को कृपापूर्ण दृष्टि से अवलोकन करता है। वहां उस सचखण्ड में बड़े २ श्रेष्ठ मंडल हैं। उनके सम्बन्ध में कहा जाय तो पार नहीं आ सकता वहां अनेकों प्रकार के लोग हैं जब जिसे जो हुकुम दिया जाता है उसे करने को वह प्रस्तुत रहते हैं।

नानक कहते हैं मेरे लिये (वहां की रचना का) कथन करना लोहे के चने चबाना जैसे कठिन है। ( मैं

१. पौराणिक लोगों ने इस लोक का नाम सूरलोक, सूर्य मण्डल और शिवलोक दिया था। जहां पर युद्ध क्षेत्र में मरने वाले जाते थे।

इतना ही कह सकता हूँ कि ) उसे देखने और विचार करने से ही चित्त प्रफुल्लित हो जाता है।

इन पाचों प्रकार के खण्डों (लोकों) के वर्णन में गुरु जी ने जो कुछ कहा है उसका सार यह है। मात्मा ने 'अहोरात्रि' काल की सामाप्ति पर ऋतुओं, तिथियो और वारों में काल का विभाजन किया। ५५ अग्नि और पृथ्वी के रज कणों से जो धु धूकारा छाया हुआ था। उसे अलग अलग करके आकाश और मध्य में पृथ्वी को जीवों के लिये एक धर्मशाला (सराय) के रूप मे स्थापित किया। इसका भाव यह है जीव यह ससार एक सराय के रूप में है यह उसका वास्तविक घर नहीं है यहा उसे चन्द दिन रहना है।

इस पृथ्वी पर अनेकों योनियों वाले जीव हैं उनमें जो कर्मी जीव हैं (यह याद रहे कि प्राय: सभी तो केवल भोग योनिया हैं। इन मे कुछ ही कर्म योनिया और भोग योनिया दोनों हैं। मनुष्य योनि भोग ही कर्म योनि भी है ) उनके कर्मों पर धर्मखण्ड (धर्म लोक) में सच्चे प्रभु के सच्चे दरबार मे विचार होता है से जो श्रेष्ठ कर्मों वाले होते हैं वही वहा ठहरते हैं और उन्हें ही वहा रहने का चिह्न मिलता है। और जो हैं उन्हें पक्के (सच्चे) होने के लिये वापिस कर दिया जाता है। बस यही धर्म खण्ड का वर्णन है। तात्पर्य यह धरती रूपी धर्मशाला में रैन बसेरा करने वाले मुसाफिरों में कुछ को तो उनके अच्छे आचरण के फल स्व खण्ड में रोक लिया जाता है और जो आचरण के कच्चे साबित होते हैं वे फिर इधर ही वापिस कर दिये जाते धर्म खण्ड में साधारण ग्रहस्थ भी अपने कर्त्तव्य में सच्चे उतर जाय तो जा सकते हैं।

ज्ञान खण्ड में ज्ञानियों के लियें ही स्थान है। और ज्ञान खण्ड की विचित्रता का तो कहना ही ५५ पृथ्वी पर क्या है। वहा तो ऐसी पृथ्वियो के रचने वाले ब्रह्मा तक हैं आदि आदि। वहा पहुचने वालों के ही आनन्द है।

ज्ञान खण्ड में परमात्मा के विराट विश्व दर्शन हैं तों सरम खण्ड में मनुष्यों के लिये घड़ी जानी व सम्पदायें बुद्धि, विवेक, शील आदि हैं।

कर्म खण्ड में उन लोगों का प्रवेश है जो परोपकार के लिये अपने प्राणों की बाजी लगाते हैं। महिमा की देवी सीता और बल के स्वरूप राम के दर्शन होते हैं।

सचखण्ड में केवल वे ही लोग प्रवेश पाते हैं जो कि हुक्मी के हुक्म पर चले अर्थात् जिन्होंने ईश्वर के अर्पण कर दिया है।

ससार के सुधार के लिये भी इस सचखण्ड में से ही (सुधारक) भेजे जाते हैं। इस सचखण्ड में ही नामका एक नगर है। उस नगर में जो सुख महल (आनन्द भवन) है। सत लोग उसी में स्थान पाते हैं। गुरु सिहजी के कथनानुसार उन्हें इस पृथ्वी लोक में परमात्मा ने इसी सच खण्ड नाम के लोक से भेजा था।

"सुख महल जाके ऊच दुआरे। तामहि बसहिं सत पिआरे" इस सम्बन्ध का वर्णन हम पीछे के ट चुके हैं। पाठक इस सदर्भ और उस वर्णन को साथ साथ मिला कर पढें, इससे उनकी जानकारी--इस सम्बन्ध भी वृद्धि होगी।

सिख-गुरुओ का स्वर्ग सम्बन्धी यह कल्पना चित्र आध्यात्मिक है तब भी अच्छा हैं और यदि वा ऐसे कहीं स्वर्ग हों तब भी अच्छा है।

आज जबकि आस्था पर तर्क हावी है। सहज ही लोगों की समझ में नहीं आता है कि स्वर्ग विशेषों पर हो सकतें हैं किन्तु यदि हों तो कोई आश्चर्य की बात नहीं है। क्योंकि स्वर्गों की कल्पना दो चार नहीं और नहीं किसी एक देश की ही है।

जो लोग कर्म-फल- सद्धान्त को मानते हैं उन्हें कर्म फलोंके भोग के लिये, योनि-प्रवाह (आवागमन

(Interval) और इति (End) अथवा मोक्ष भी मानना पड़ेगा। और अस्थायी और स्थायी विश्रामों की अवधिमें किसी स्थान की कल्पना कर ली जाय तो हमारे वर्तमान जीवन को उन्नत बनानेमें कोई बाधा भी नहीं पहुँचती। अपने जीवनमें जहां हम अनेक आशाओं और मनोइच्छाओं की पूर्ति के लिये जूझते रहते हैं वहां स्वर्ग की प्राप्ति के लिये भी प्रयत्न करें तो कुछ बुरा भी नहीं होगा और जब स्वर्ग मिलने के लिये कर्म भी ऐसे बताये गये हों जिनमें दूसरों का हित भी सन्निहित है तो भला ही भला है।

अब रहा यह प्रश्न कि स्वर्ग को देखकर कोई लौटा हो तो उससे तसल्ली की जावे। इसका तो सीधा सा उत्तर है कि चन्द्र, सूरज और राहु, केतु को कोई भी देखकर नहीं लौटा है। अतः ज्ञान से अथवा विज्ञानसे जब पुराने लोगों द्वारा इनके सम्बन्धमें बताये गये अन्वेषण काफी दूर तक सच हैं तो फिर स्वर्ग के सम्बन्धकी सूचनायें भी सही हों तो कोई आश्चर्य नहीं।

अपनी ओर से तो इस सम्बन्ध में हम इतना ही कह सकते हैं कि गुरु नानक देव जी ने सूख महल का और गुरु गोविन्दसिंहजीने सचखण्ड का जैसा चित्र खींचा है उसके अनुसार सिखोंका सचखड (स्वर्ग) निहायत भव्य है। तथा हृदय में प्राप्ति के लिये भावनाओं का बीज बोता है। और आत्मा कहती है कि ऐसे स्वर्ग की अस्ति (हूद) सच ही हो। कल्पना नहीं।

# गुरुमत हमारी दृष्टि में

सिखों के सम्बन्ध मे लिखते हुए विभिन्न विभिन्न विचारकों ने गुरु-मत पर एक से ही वि
प्रकट नहीं किये। डाक्टर ट्रम्प ने 'ग्रन्थ साहब' का जो अनुवाद अंग्रेजी मे किया था उसमें लिख
कि गुरु नानक एक पूर्ण हिन्दू-विचारक थे।[1] उन्होंने यह भी लिखा था कि उन पर इस्लाम मत
प्रभाव था वह भी इस्लाम-जन्य नहीं अपितु सूफी-जन्य था जो कि हिन्दुओं के ही सर्वात्मवाद का
रूप है किन्तु "दी डिक्शनरी आफ इस्लाम" मे—सिख धर्म पर एक निवन्ध लिखते हुए फेडरिक :
ने उन्हे इस्लाम धर्म्मावलम्वी वताया था और पंजावियों के सुपरिचित मित्र मैकालिफ साहव ने 'दि।
रिलीजन" नामक पुस्तक मे गुरु-मत को नितान्त तीसरा धर्म माना है।

फेडरिक पिंकाट के कथन का समर्थन तो कोई भी नहीं करता न सिख और न ही मुसलमान
मानते है। हॉ यह बात अवश्य है कि गुरु नानक की यह भावना अवश्य रही थी कि हिन्दू और
दोनों धर्म अपनी-अपनी बुराइयो को छोड़कर एक दूसरे के निकट आ जावें हालांकि उस समय की
यह थी कि "हिन्दू कहू तो मारा जाऊँ मुसलमान मैं नाहीं।" लेकिन फिर भी गुरु नानक और
परवर्तियों ने इस्लाम धर्म की त्रुटियों की खुले दिल से आलोचना की।

"गुरु-मत" तीसरा धर्म है। वाहर से देखने और सुनने मे ऐसा ही लगता है किन्तु यह
ग्रन्थ साहब से सिद्ध नहीं होती। क्योंकि तनिक से मतभेद से अथवा विचार-स्वातन्त्र्य की
से "गुरु-मत" तीसरा धर्म है तो उसे तीसरा न कहकर हजारवां कहना भी गलत न होगा क्योंकि
वेदों, छ हों शास्त्रों और सभी उपनिपदों मे एक ही प्रश्न का उत्तर देने के लिये मत स्वातन्त्र्य का पूरा
किया गया है।

वास्तव मे तो "ग्रन्थ-साहव" में एक तीसरा पंथ चलाने की कोई बात ही नहीं है। वहां तो
है कि मनुष्य अपने जीवन को सच्चा वनावे—ताकि वह सत्य स्वरूप परमात्मा को प्राप्त कर
परमात्मा की प्राप्ति के लिये जो साधन बताये गये हैं वे भी सहस्रों उन साधनों में से ही हैं जो कि।
धर्म-ग्रन्थों मे विभिन्न ढंगों से कहे गये हैं। अत: गुरु-मत की उपमा हम वृक्ष की उस डाल से दे
हैं जो पुरानी डालों के बीच मे एक नवीन-जीवन को लेकर नव पल्लवों से आच्छादित होती हुई
पड़ती है।

यही कारण है कि उस विशाल हिन्दू धर्म-वृक्ष से खाद्य प्राप्त करते हुये भी 'गुरु-मत'

१. दी आदि ग्रन्थ इन्ट्रोडक्शन पृ० ९७—११८।

शाख अपना अलग ही अस्तित्व दिखाती है। प्रमाण के लिये हम यहा कुछ शीर्षकों के साथ ग्रन्थ साहब के कुछ स्थलों पर विचार करते है।

द्वैत अद्वैत

गुरु महानुभाव द्वैतवादी थे या अद्वैतवादी "ग्रन्थ साहव" को पढ़ने के पश्चात् यह प्रश्न स्वभावत. मस्तिष्क मे उठता है? जिन लोगो का द्वैतवाद की ओर झुकाव है वे 'ग्रथ साहव' में से द्वैतवाद सिद्ध कर सकते हैं और जिन लोगों का 'अद्वैत' से मोह है वह अद्वैत के प्रमाण—'ग्रन्थ साहव' मे से सामने लाकर रख देगे। जैसा कि नीचे के उद्धरणों से प्रकट है :—

"तू पिर गुणवन्ता हउ अउगुण भारा। ( राग वडहस म० ४ ) —द्वैत

'कहु नानक हम नीच करमा'

सरणि परे की राखहु संरमा।—(राग आसा म० ५) —द्वैत

नाहि न गुन नाहि न कछु जपु तपु कउन करम अव कीजै।

नानक हारि परियो सरनागति, अभै दान प्रभ दीजै। (राग जैतश्री म० ६) —द्वैत

हारि परियो सुआमी के दुआरे दीजै बुद्धि विवेका। (रा० सो० म० ५) —द्वैत

जो दीसै सो तेरा रूप (राग तिलग म० १)—अद्वैत

जिउ जल तरग जलु जलहि समावहि—राग वडहस अष्टपदी म० ४ —अद्वैत

नानक आपि आपै रमइआ —अद्वैत

जव इनु किछु करि माने भेदा।

तव ते दूख दड अरु खेदा। राग गौडी अष्टपदी। महला ५ —अद्वैत

प्रणवै नामा भए निह कामा को ठाकुर को दासा रे। राग माली।—अद्वैत

इस प्रकार दोनो पक्षों के पचासों उदाहरण 'ग्रन्थ साहव' से दिये जा सकते हैं। और जिन लोगो ने गम्भीरता से गुरु-मत दर्शन का अध्ययन नहीं किया है। वे अपना चाहे जैसा मत बना सकते हैं।

ऊपर के उदाहरणों के अनुसार यदि कोई कहता है कि गुरु लोग द्वैतवादी थे तो हिन्दू-दर्शन में द्वैतवादी मीमांसक हैं ही और यदि कोई उन्हे अद्वैतवादी बतावे तो वेदान्ती सामने हैं। हिन्दू दर्शन बहुत विस्तृत है उसका सक्षिप्त रूप ग्रन्थ-साहब है।

द्वैत अद्वैत के सम्बन्ध में हमारा अपना निर्णय यह है कि गुरु महानुभाव थे तो अद्वैतवादी ही। किन्तु उन्होंने अपने अहम् को इस स्थिति तक समाप्त कर दिया था कि वे द्वैतवादी से जान पड़ते हैं वे यह कहने का साहस ही नहीं करते कि "मैं ही ब्रह्म हूँ"। सोऽहम अथवा "तत्वमसि" कहने के बजाय उन्होंने अपने लिये "मैं कीट, मैं नीच" आदि शब्दों का प्रयोग किया है। "घटाकाश और महाकाश" के सिद्धान्त को मानते हुए भी उन्होंने परमात्मा को सागर कहा है तो अपने लिये उसकी बूंद माना है। उसे सूर्य्य कहा है तो अपने लिये उसकी किरण कहा है। "मैं वही हूँ" यह दावा उन्होंने कहीं नहीं किया। बस वेदान्त के अद्वैत और ग्रन्थ साहब के अद्वैत मे यही अन्तर है। वेदान्ती कहता है जीव ब्रह्म ही है। माया के आवरण मे ढका होने के कारण वह अपने को अथवा 'स्वात्म' को पहचान नहीं पाता है अत वह जीव है। माया के पर्दे के हटते ही वह ब्रह्म है। गुरु लोग भक्त तुलसी दास की भाति कहते हैं "जीव ईश्वर का अंश है।[1] माया से छुटकारा पाते ही वह ईश्वर मे उसी भाति समा जाता है जैसे जल, जल मे मिल

१ ईश्वर अश जीव अविनासी। रामायण

जाता है ।[1] जब तक पानी का बुलबुला पानी में नहीं मिलता तब तक सभी लोग उसे बुलबुला ही [illegible] है । इसी प्रकार जब तक जीव ईश्वर में नहीं मिलता है तब तक गुरुओं ने उसे जीव ही माना है चूंकि वह अपने किन्हीं अवगुणों के कारण ही ईश्वर में मिलने से वंचित है। [illegible] अतः उसे [illegible] और नीच भी कहा है । वह अपनी सेवा से अथवा प्रेम से ईश्वर को प्राप्त कर लेने का यत्न [illegible] गुरुओं के शब्दों में वह सेवक, दास और प्रियतमा है और [illegible] होने पर "ज्यों जल [illegible] जल होइ है तथा सेवक ठाकुर भये एका" हो जाता है । उस समय न सेवक सेवक रहता है और न ठाकुर, दोनों का एक रूप (ब्रह्म) हो जाता है । गुरुमत के [illegible] जीव को [illegible] नहीं द्वैत का भास होने [illegible] किन्तु यह द्वैत न तो स्थायी है न वास्तविक यह तो मायवि और [illegible] है ।

इस बात को हम यों भी कह सकते हैं कि गुरुमत आदि में अद्वैत को मानता है और [illegible] भी अद्वैत को मानता है किन्तु बीच के समय में जब तक कि ईश्वर से अलग हुआ जीव ईश्वर नहीं समा जाता है 'द्वैत' को मानता है और वास्तव में [illegible] उस समय तक रहता भी है [illegible] गुरु गोविन्दसिंह जी ने कहा है कि "द्वैत एक रूप है गयो ।" किन्तु [illegible] बहुत तपस्या साधी । महां काल काल का आराधी" अर्थात काल का भी जो महाकाल (प्रभु) है आराधना करते हुए बहुत समय तक तप किया एवं—अपने में जो अवगुण और [illegible] हैं उन [illegible] किया तब हमारा द्वै से एक रूप हुआ ।

गुरु लोग बीच के जिस समय को जीव के लिये "द्वैत काल" मानते हैं उसे वेदान्त 'भ्रम' कहता है । गुरु-मत अद्वैत होने के लिये भक्ति को प्रमुख साधन मानता है और वेदान्त आत्म-[illegible] प्रमुखता देता है । वास्तव में गुरु-मत अद्वैतवाद को सिद्धान्त के तौर तो वेदान्त की भांति मानता किन्तु साधन उसका वेदान्तिक न होकर भागवतिक है ।

हम समझते हैं कि ईश्वर जीव अथवा द्वैत और अद्वैतवाद के सम्बन्ध में गुरुओं का जो उसकी हमने सही अभिव्यक्ति की है । अब संसार के सम्बन्ध में जो गुरु-मत है उस पर विचार [illegible]

संसार

वेदान्तका मत है कि यह संसार मिथ्या है किन्तु न्याय दर्शन ऐसा नहीं मानता भांति 'गुरु ग्रंथ' में भी दोनों ही मतों की पुष्टि करने वाली सामग्री मिलती है कि नीचे दिये गए उद्धरणों से स्पष्ट है.—

जगु सुपना बाजी बनो, खिन महि खेलु खिलाइ ।
सजोगी मिलि एक से विजोगी उठि जाइ ॥—(श्री राग महला १)

× × × ×

मृग त्रिसना जिउ जग रचना यह देखहु रिदै विचारि । (राग देव गधारी म० ६)
यह जग धुए का पहार । तै साचा मानिआ किह बिचार । (राग बसन्त महला ६)

× × × ×

इस संसार की रचना मृग-मरीचिका जैसी है ।

जैसे धुंए का पहाड नहीं है । वैसे यह जगत सत्य नहीं है ।

यह वाणियाँ तो कहती हैं कि संसार—स्वप्न, मृग—मरीचिका और धुँए के पहाड़ की मिथ्या है ।

१. जल जल माहि खटाना—ग्रन्थ साहब
२. तब ही आतम तत्त को दरसै परम पुरुष कह पावै । गुरु गोविन्दसिंह

और निम्न वाणियां कहती हैं कि उस सत्य से उत्पन्न सब कुछ सच्चे हैं।

यथा सचे तेरे खण्ड सचे ब्रह्मण्ड। (राग आ० वा० म० १)

× × × ×

आपि सति धारी सभु सति। तिस प्रभु ते सगली उतपति (सु० अ० म० ५)

अर्थात् तेरे खण्ड-ब्रह्माण्ड सब सच है।

जब आप सत्य का धारण करने वाला है तो जो कुछ भी तैंने किया है सब सत्य है क्योंकि सब की उत्पत्ति तुझ सांचे से ही तो है।

इन दोनों तरह की वाणियों को पढने वाले के लिये भ्रम होना सहज बात है किन्तु यह दोनों बातें अधिक गौर करने पर विरोधी नहीं अपितु एक दूसरे की पूरक हैं। जहाँ तक इनके अस्तित्व का प्रश्न है। यह सब सत्य हैं क्योंकि जिन पाँच तत्व और पच्चीस प्रकृतियों से यह संसार अथवा ससार के पदार्थ बने हुए हैं। उनका अस्तित्व तो है ही किन्तु जहाँ उनके इसी रूप में रहने की स्थिरता का सवाल है यह विनष्ट होने वाले हैं।[1] और इन्द्रियों के भोग के लिये भी सब सच हैं किन्तु आत्मा के भोग के लिये तो यह कुछ भी नहीं है। अतः संसार संसारी की दृष्टि में सत्य है। जिन तत्वों से बना है वे भी सत्य हैं किन्तु उन तत्वों का वर्तमान रूप चिरकाल तक के लिये स्थायी न होने के कारण नाशवान अथवा मिथ्या है और इसी भांति इन्द्रियाँ जिन वस्तुओं का भोग करती हैं इन्द्रियों के लिए सब सत्य हैं किन्तु आत्मा जो स्वयम एक तत्व है उसके लिए यह कोरा स्वप्नवत ही हैं। हम समझते हैं कि षड-दर्शन का भी संसार के सम्बन्ध में (समन्वयात्मक) भाव यही है।

हिन्दू दर्शन ने कर्म सिद्धान्त का मथन करके यह निर्णय किया है कि "संचित, प्रारब्ध और क्रियमाण" तीन तरह के कर्म होते हैं। वर्तमान में जैसे भी—सुकर्म अथवा कुकर्म—कर्म हम करते हैं।

*कर्म-सिद्धान्त*

वे 'क्रियमाण' कर्म कहलाते हैं। और इन किये हुए कर्मों का योग जो होता है। वही संचित कर्म के नाम से पुकारे जाते हैं। उदाहरण के लिए एक आदमी एक रुपया रोज कमाता है और बारह आने खर्च करता है तो चार आने बचत वाले उसका संचित धन (कर्म) हैं। यदि पिछले दिन के चार आने और उसकी जेब में हैं तो आज उसके पास आठ आने संचित हैं।[2] इस संचित धन ( कर्मों ) के भोग का नाम ही प्रारब्ध कर्म है। प्रारब्ध को ही लेखा-जोखा ? 'कर्म रेख', 'भाग्य लिखा' आदि संज्ञायें दी गई हैं। हिन्दू कर्म विज्ञान ने कर्म-फल का भोग भोगना तो जीव के लिये अनिवार्य बताया है किन्तु उसे कर्म करने में स्वतन्त्र और फल भोगने में संस्काराधीन अथवा ईश्वराधीन रक्खा है। अच्छे कर्मों के भोगने के लिये अच्छी स्त्री, अच्छे पुत्र, अच्छी विद्या अच्छे घरों में जन्म और अच्छी संगति की प्राप्ति के अलावा स्वर्ग मिलन का विधान और है। इसी प्रकार बुरे कर्मों के भोगने के लिये चौरासी लाख योनिया एव विभिन्न प्रकार के नरक और यम की यातनायें हैं। गुरुओं ने इन सब को स्वीकार किया है।

यथा— बहु जोनी भवहि धुरि किरति लिखि आसा।

जैसा बीजहि तैसा खासा—(गौडी गुइआरेरी म० ९)

\+ + + +

१. सचित कर्म (धन) ऋण और भोग दोनों ही दिशाओं में होता है।

२. दिसट मान सब बिनसिये · (बिलावल म० ५)

कई जनम भये कीट पतंगा । कई जनम गज मीन कुरंगा ।
कई जनम पखी सरप होइओ । कई जनम हैवर[1] बृख[2] जोइओ ।

+ + + +

फल पावहि मिटै जम त्रास । नित गावहि हरि हरि गुण जास । (गौड़ी गुआरेरी म०

+ + + +

ऐ तु मोहु फिर जोनी पाइ । मोहे लागा जमपुरि जाइ ।-- (माझा महला १)

+ + + +

मरन नहीं धार ब्रह्म को मिटिया आवागमन । —(गौड़ी थिती महला ५)

+ + + +

स्वर्ग वास ना बाछीए, डरीए न नरक निवास ।
होना है सो होइ है मनहि न कीजै आस ।
रमइया गुन गाइए जाते पाइए परम निधान ।

+ + + +

त्रिबिधि करम कमाईअहि आस अन्देसा होइ । (श्री राग म० १)

+ + + +

कर्म के प्रसंग में जहां सर्व मान्य सिद्धान्त हिन्दू-दर्शन का यह है कि जो जैसा करेगा उसे भोगना पड़ेगा । वहां कर्म-विपाक का विधान भी है और यह मत कि यदि किसीने कोई बुरा काम कि और उसके करने से उसे मानसिक वेदना हुई है तो कर्म की गुरुता के अनुपात से ही उसे प्रायश्चित चाहिये । इस प्रकरण में 'हिन्दू-कर्म-विधान' विभिन्न कर्मों के प्रायश्चित के लिये विभिन्न ही बताता है किन्तु गुरुमत इस सम्बन्ध में हिन्दू-दर्शन का साथ न देकर सन्त मार्ग का ही अनुकरण है और बड़े मजे के साथ कहता है—

"जब होवत प्रभ केवल धनी । तब बन्ध मुकति कहु किस कउ गनी ॥
जब अबिगत अगोचर प्रभ एका । तब चित्र गुपत किसु पूछत लेखा । (सुखमनी)

अर्थात—जब केवल प्रभु ही हमारा धनी हो जाता है । अर्थात् हम प्रभु की शरण में च हैं । तब बन्धन और मुक्ति किस लेखे में हैं । और जब केवल परमात्मा ही हमारा धनी है । तब गुप्त भी किस से हिसाब पूछेगा । इसका भाव यह है कि बन्ध, मोक्ष और स्वर्ग नर्क तो उन लो लिये हैं जो संसारी हैं और जब हम केवल राम के हो जाते हैं तब इनकी हमें क्या परवाह है ।

ईश्वर के मिलने के जो अनेकों मार्ग पूर्ण विकास पर पहुँचे हुए हिन्दू-दर्शन अथवा धार्मिक भ बताये गए हैं उनमें से गुरुओं ने भी अन्य निरगुनी संतों की भांति सहज म

सहजि ही अपनाया है । अंतिम लक्ष्य उनका सच खंड प्राप्ति अथवा ईश्वर मिलन

## नानक महान्

इस कथन के पश्चात कि गुरु नानक देव पिछली दस शताब्दियों में एक महान् पुरुष थे . प्रसंग को समाप्त करते हैं । उनकी महानता को साधारण जनता ही नहीं अपितु उनके युग के

१— हैवर=घोड़ा २ बृख=भेड़िया । बृखभ=बैल ।

भी स्वीकार किया था। इसके कुछ प्रमाण जो हमें मिल सके हैं इस प्रकार हैं:—

पानप, नानक, रैदास, कबीरा। एक तत्व के चारि शरीरा।[1]
नानक सूरज रूप, भूप सारे परकासे। मघवा दास कबीर ऊसर सूसर वरखा से।
दादू चंद सरूप, अमीकर सबको पोषै। बरन निरजनी मनो त्रिषा हृदि जीव सतोषै।
ये चारि महत चदु चक्कवै चारि पथ निरगुन थपे।
नानक, कबीर, दादू, जगन, राघो परमातम जपै।—राघोदास निरंजनी सन्त

अर्थात्—कबीर, नानक, रैदास और पानप नाम के जो चार महासंत हुए हैं। वे एक ही तत्व चार शरीर थे। (इनमें) नानक सूर्य्य रूप थे जिनका सभी लोकों में प्रकाश है। कबीर इन्द्र की तरह जिन्होंने ऊसर जमीन को भी उपजाऊ बना दिया अर्थात् नास्तिकों को आस्तिक बना दिया। दादू चन्द्र की भांति उपदेश रूपी अमृत की वर्षा करने वाले थे। ये चारों निर्गुणी पन्थ के चक्रवर्ती थे।

१ पानपदासी सम्प्रदाय की जन श्रुति (उतरी भा० की० सं० प)

# परिशिष्ट

## विविध विषय

सिखों की जन-सख्या सन् १६५१ ई० की गणना के अनुसार कुल भारत मे ६२ लाख है ब्योरा निम्न प्रकार है। उत्तरप्रदेश १ लाख ६७ हजार ६ सौ १२, विहार ३८ हजार ७ सौ ३, ४ हजार १ सौ ६३, पश्चिमी बंगाल ७६ हजार ८ सौ ६७, आसाम ४ ह । ७, मद्रास २ हजार ८ सौ २६, बम्बई ३८ हजार १७, मध्यप्रदेश ३३ ह ७ ६६, मैसूर ३ हजार २ सौ ४७, ट्रावनकोर राज्य २ सौ ७५, सौराष्ट्र ८ सौ ८ भारत १२ हजार ५ सौ २१, हैदराबाद ८ हजार ४ सौ ४६, राजस्थान १ लाख ४४ हजार २ सौ ३१, १ लाख ३७ हजार ६६, पेप्सू १७ लाख २१ हजार ६ सौ ३५, अजमेर राज्य ३ हजार ६ सौ ६४, ५०, त्रिपुरा ३५, कुर्ग ६, कच्छ ४ सौ ७८, विन्ध्य प्रदेश ५ सौ २६, भूपाल ५ सौ ६२, हिमांचल ' १६, अंडमान १ सौ २६, सिक्कम १८।

*जन-संख्या*

इनमें सिख जाटों की संख्या अन्य १७ जातियों की सयुक्त संख्या से भी दो गुनी है। २ अन्य बड़ी से बड़ी किसी भी सिख जाति से जाट सिख १४ गुने से भी अधिक हैं। अरोड़े । बीस गुने और खत्रिय सिखों से चालीस गुने हैं। रियासतों की जन-संख्या मे उनका अनुपात इस कहीं ज्यादा है। किन्तु शिक्षा में वे उतने अग्रसर नहीं जितने कि संख्या मे हैं।

पंजाब, सीमान्त और काश्मीर से बाहर के अन्य सूबों मे जो आबादी सिखों की है। व शहरों मे है। देहात में बहुत ही सूक्ष्म है। यह भी याद रहे उपरोक्त गिनती मे उदासी और ्रिं लोगों की गिनती शामिल नहीं है। न भारत से बाहर की संख्या इसमें शामिल है।

एक समय था जब पजाब के समस्त इलाके मे सिख सिक्के चलते थे। महाराजा ने अपने राज्य में सिक्के ढलवाने की टकसाल खुलवा रक्खी थी। पटियाला, नाभा, जीन्द कैथल मे भी अपने रुपये चलते थे।

*सिख मुद्रायें*

कहा जाता है सबसे पहला सिख-सिक्का गुरु गोविन्दसिंह जी ने था और आनन्दपुर मे एक टकसाल भी खोली थी। यह असंभव बात नहीं है प्रमाणों का अभाव अवश्य है।

"सैरे पंजाब" के लेखक को कुछ सिक्के पंजाब के सिखों के मिले थे। उसने लिखा है यह सरदारान सिख इस मुल्क में फैल गये। हरेक ताइफउल्मुल्क होगया और दारुलजर अपनी रियासतों का बतौर खुद जारी करके सिक्का जुदागाना जारी कर दिया। चुनाचे बहुत किस्म के ।

(रुपये) इस दुआबा सतलज व जमुना में हमने जारी पाये। उनकी जिस कदर तफसील मालूम कैद मरुजा कीमत हाल जैल है। इन सिक्कों के अक्षर पढ़ने में नहीं आते हैं।

जगाधड़ी ॥।—) सगतसिंह ॥।) जीन्द स्वरूपसिंह ॥≈) कैथली ॥।—) पटियाला शाही नाभा शाही ॥।≈) यह कीमत पंजाब पर प्रभुत्व हो जाने के बाद अंग्रेज सरकार ने स्थिर की थी।

सभी सिक्को पर एक ओर "देगो तेगो फतहो नुसरत व दरग। याफ्त अज नानक गुरु • सिंह" लिखा रहता था। पटियाले के सिक्के पर एक ओर इस प्रकार लिखा रहता था "हुक्म शुद कादरे बे चू व अहमद बादशाह। सिक्कह जन बर सीमो जर अज ओ जे माही ता बमाह।" यही ॐ जीन्द के सिक्के पर भी होती थी। नाभा के सिक्के की इबारत खालसा शाही या नानक शाही । . भाति होती थी। किसी-किसी सिख राज्य में सोने के भी सिक्के थे।

सिखो के पूरे शस्त्रों के नाम दशम ग्रन्थ में शस्त्र नाम माला मे श्री गुरु गोविन्दसिंह जी ने ।ि हैं किन्तु कूटस्थ पद होने के कारण समझने मे गलती होने की सम्भावना होती है। वैसे अनेक धर्म पर गुरु गोविन्दसिंह जी के शस्त्र दिखाये भी जाते है। आम तौर से जो सिख योद्धा बांधते थे उनके नाम इस प्रकार हैं।

*सिख शस्त्र*

खड्ग—तलवार जैसा शस्त्र सिख सवार प्राय इसे कंधे के सामने करके चलते हाथ का समकोण बनाकर मूंठ को इस प्रकार पकडते थे कि सिर ऊपर की ओर हो। यह हथियार के सामने आ जाता है। कभी २ कमर मे भी लटकाया जा सकता है।

वर्छी—भाला और वर्छी मे अधिक अन्तर नहीं होता इसकी नोके त्रिधारा होती हैं यह। के पास नौ-नौ फुट तक की होती थी। यह दोनों ही हाथ से हूल-हूल कर चलाई जाती है।

कृपाण—यह तो सिखों के पंच ककार मे शामिल है और उनका चिर सहचर हथियार है। त मे और इसमे कोई खास अन्तर नहीं है।

चक्र—यह कन्धे पर बगल मे होकर लटकाया जा सकता है। घुमाकर चलाने का शस्त्र है।

तीरकमान—सिर तक ऊंची कमान और तीक्ष्ण तीर चलाने मे सिख बड़े पैने साबित होते

बन्दूक—तुफग भी कहलाती थी।

तोप—पिछले समय मे अच्छी २ तोपें आ गई थीं।

बघनख—यह भी लाहौर के किले मे है।

जिरह बख्तर—जिन्हें पहनकर गोली का भी डर नहीं रहता था।

लौह टोप—जो सिर पर पहने जाते थे।

भाई काहनसिंह जी ने गुरु शब्द रत्नाकर महान् कोष में शस्त्रों के चार चित्रों मे नामावली प्रकार दी है —

१, असि २. अर्धचन्द्र ३ परशु ४. शमशेर ५. सारग ६ सिरोही ७. सूल ८ सैफ ६. कती : करद ११, करौती १२ किरच, १३. कुहुकबाण १४. कुकरी १५. कृपाण १६. खजर १७ खंडा १८. १६. गुरज २०. गोफिया २१ चपड़ा २२. जमदाड़ २३. तंबर २४. ढाल २५. धनुष बाण २६ तेग बन्दूक २८ त्रिशूल २६. नेजा ३० बरछा ३१. बघनख ३२. पेकाकस ३३ रामपल आदि लगभग ६२ न बताये हैं। इन शस्त्रा के नमूने पटियाला के म्यूजियम मे आज भी मौजूद हैं।



३५ नाचक, ३६ बगनक, ३७ बिछुआ, ३८ बज्र, ३९ गुर्ज,
४० कुकरी, ४१ फाक, ४२ छुरा, ४३ परशु, ४४ तबर, ४५ चुगदा,
४६ गुप्ती ४७ मुगदर, ४८ छोई, ४९ कृपाण, ५० चक्कर पुराना,
५१ जम्भुआ, ५२ चक्कर नया।



५२ तोडेदार बन्दूक ५४ पथरकला, ५५ रिवाल्वर, ५६ धमाका, ५७ जम्बूरक, ५८ मसाले टोपीदार बन्दूक, ५६ मीनमुखा तीर, ६० जजोल, ६१ तमचा।

सिखों के झंडे का रग केसरी है और उसके बीच मे चक्र और कृपाणो का चित्र होता

पताका — सिखों का धार्मिक और राजनैतिक दोनों प्रकार का झंडा है। इसे सिख ले साहब के नाम से पुकारते हैं। प्रत्येक ग्राम मे और प्रत्येक गुरुद्वारे पर यह फहराता रहता है। झडे की सलामी देने की प्रथा सिखों मे नहीं है किन्तु नहीं कि वे अपने झडे के सन्मान मे कोई बड़ी कुर्बानी न कर सकते हों।

विजयोत्सव तथा उल्लास में वे 'सत श्री अकाल' नारा लगाते हैं। सभाओं मे हर्ष-वर्द्ध

कौमी नारा — सिख धर्म के सन्मान की बात आने पर "एक आदमी जोर से चिल्ला कर - 'जो बोले सो निहाल' फिर समस्त जन घोर धुनि के साथ बोलते हैं "सत श्री नमस्कार जयकारा की जगह 'वाहि गुरुजी का खालसा वाहि गुरुजी लिखते हैं।

जिस समय खान बहादुर जकरिया खान माहियाखान और मीर मन्नू के जमाने में त

सिंहों के बोले — के अत्याचारों से पैदा हुये कष्टों मे गुजर रहे थे तो उनके मन की ०४ अन्दाजा उन शब्दों से लगाया जा सकता है जो कि उन्होंने उस समय रचे और प्यास से मरते थे लेकिन दुखित जीवों की तरह वे निराशापूर्ण और ... नहीं होते और कहते थे कि खालसा 'कड़ाके' हैं। लंगर में जब कोई चीज न पकी हो तो 'लंगर' कहते। जब खाने पीने को कुछ न मिलता और घास फूस पर गुजारा करना पड़ता, ईश्वर सन्तुष्ट उसे 'स्वादी' के नाम से पुकारते, खाते तो वे चने होते किन्तु नाम उन्हे 'वादाम' का देते। ज अकेला ही सिंह शत्रुओं से घिर जाता तो घबरा कर निस्सहाय होने की बजाय अपने आपको लाख' घोषित कर शत्रु पर टूट पड़ता और जब कोई शत्रु से लड़ता भिड़ता मर जाता तो उसे । गया या चढ़ाई कर गया पुकारते। जब किसी ओर को जाने को तैयार होते तो कहते फौजें अ पर धावा बोल रही हैं। और जब किसी कार्य्य के लिए तैयारी करते तो कहते खालसा ने 'कमर कर लिया। फौज मे कुछ ऐसे शब्द बोले जाते हैं जो साहित्यिक भाषा से घनिष्ठ सम्बन्ध न रखने व हुए भी स्फूर्ति दायक होते हैं। अपने कष्ट व सैनिक काल में खालसा वीरों ने भी ऐसे अनेकों की रचना की थी। यहां हम कुछ ऐसे ही शब्दों को देते हैं जो सिख जबान में 'सिंहा दे बोले' कह

कमर कस्सा = तैयार, (अंग्रेजी में रैडी शब्द जैसा)
महा प्रसाद = जगी खाना, गोश्त का भोजन
रामजगे = बन्दूक
सिंह जी = पुरुष का सबोधन
सिहणी = स्त्री का सबोधन
भुजंग = बालक
भुजंगिनी = बालिका
अफलातून = रजाई, रुई वाला ओढ़ने का कपडा
सरब रस = नमक (स्वतन्त्रता के सैनिक को सचमुच नमक ही सर्व रस है)
सजना = तैयार होना — पाच लख = पाच
अथक्क = मरियल टट्टू — अकाली फौज = शहीदी दल

असवारा करना = चढ़ाई करनी
अरदासा = प्रार्थना
सुचालासिंह = लंगड़ा
लखबॉहा = लुंजा
लख अक्खां = काणां
रूपा = प्याज
लड्डू = टींड
खुरमे = बेर
जलेबी = जंड की फली
दाख = पीलू
बदाम = चने
सवा लख = एक
अकल दान = सोटा, डंडा
आनन्द = विवाह
बाज = खुरपा
कुही = दांती
पतालपुरी = कस्सी
सफाजंग = तकुआ
सिरखंडी = शकर
कलगासिंह = गंजे
सूरासिंह = अंधे
स्वर्गद्वारी—नकटा
ठीकरी = रुपया

कुछ ऐसे भी शब्द हैं जो विभिन्नपरिस्थितियों से सम्बन्ध रखते हैं। बानगी देखिये:— असवारा = गुरु ग्रंथ साहब की बीड़, आकाशपरी = बकरी, अंजनी = रात, ऐरावत = भैंसा, वेला = प्रात काल, इन्द्रजल = वर्षा का पानी, इन्द्राणी = तवा, सचखड = स्वर्ग, सच्चा शाह = गुरु, शिकारी = व्यभिचारी, शीशमहल = झोंपड़ी, कच्चा पिल्ला = मर्यादा हीन, कोतल = च।. गोपाल चदन = मरहम ।

इसी प्रकार के सैकड़ो शब्द हैं। यह सब साकेतिक शब्द हैं। षड़यन्त्र कारियों और क्रान्ति को इन शब्दों को पढ़कर आश्चर्य होगा कि मुगल हुकूमत को नष्ट करने का कठोर व्रत लेने वाले ^ कितनी २ बुद्धिमानी से काम लेना पड़ा था।

# सहायक पुस्तक सूची

इस हिन्दी "सिख इतिहास' को लिखने मे जिन पुस्तको का अध्ययन किया गया तथा जिनसे किसी रूप में सहायता ली गई उनमें से प्रमुख पुस्तकों की सूची इस प्रकार है—

## अंग्रेज लेखकों की


| | |
|---|---|
| दी हिस्ट्री आफ सिख | कनिंघम । |
| हिस्ट्री आफ पजाब राजाज एव पजाब चीफस | सर लेपिल ग्रिफन |
| सर लोगन एन्ड महाराजा दिलीपसिंह | मिसेज लोगिन |
| दी सिख रिलीजन | एम० ए० मैकालिफ |
| दी आदि ग्रन्थ इन्ट्रोडक्शन | डा० ट्रम्प |
| दी डिक्शनरी आफ इस्लाम | फ्रेडरिक पिंकाट |
| दी आर्यन रूल इन इंडिया | ई० वी० हैवल |
| ओरीजन आफ दी सिख | एच० टी० प्रिन्सिप |
| हिस्ट्री आफ दी सिख | डब्ल्यू० एल० एम० ग्रेगर |
| रणजीतसिंह | सर लेपिल ग्रिफन |


## मुस्लिम लेखकों की


| | | |
|---|---|---|
| हिस्ट्री आफ दी पजाब—फ्रोम एन्टी क्वालिटी आफ टाइम | | सैयद मुहम्मद लतीफ |
| तारीख फरिश्ता | | मुहम्मद कासिम |
| तारीख काशमीर | | मुहम्मद फौक |
| आइने अकबरी | ( उर्दू ) | अबुल फजल |
| तुजुक जहागीरी | ( उर्दू ) | |
| औरगजेब नामा | ( उर्दू ) | |
| सैर-उल-मुताखरीन | ( उर्दू ) | मुशी लतीफ |
| दास्ताने हिन्द | ( उर्दू ) | मकबूल शाह |
| बाबा फरीद (गज शकर) | ( उर्दू ) | बशीर अहमद |
| सवाने हयात दातागज | ( उर्दू ) | ,  , |

## हिन्दू लेखकों की

| | | |
|---|---|---|
| तारीख पंजाब | ( उर्दू ) | भाई परमानन्द |
| साखी गुरु नानक देव | ( उर्दू ) | ला० दौलतराम |
| ,, ,, गोविन्दसिंह | ( उर्दू ) | ,, ,, |
| सिखों का परिवर्तन | (हिन्दी) | डाक्टर गोकुलचंद नारंग |
| सिखों का उत्थान पतन | (हिन्दी) | प० नन्दकुमार शर्मा |
| पंजाब हरण और दिलीपसिंह | (हिन्दी) | ,, ,, ,, |
| इतिहास गुरु खालसा | (हिन्दी) | सन्तोषसिंह |
| जाट इतिहास | (हिन्दी) | ठाकुर देशराज |
| मुगल साम्राज्य का क्षय और उसके कारण | (हिन्दी) | प० इन्द्र विद्या [illegible] |
| भारतवर्ष का इतिहास | (हिन्दी) | ला० लाजपतराय |
| तारीख पंज हजार साला | ( उर्दू ) | अज्ञात |
| रिपोर्ट बन्दोबस्त पंजाब | ( उर्दू ) | अज्ञात |
| गुरु का बाग | (हिन्दी) | प्रताप प्रेम |
| भारत में अंग्रेजी राज | (हिन्दी) | प० सुन्दरलाल |
| गुरुकुल (काव्य ग्रंथ) | (हिन्दी) | मैथलीशरण गुप्त |
| सन्त सुधासार | (हिन्दी) | वियोगी हरि |
| उत्तरी भारत की संत परम्परा | (हिन्दी) | परशुराम चतुर्वेदी |
| कबीर की विचारधारा | (हिन्दी) | डा० गोविन्द त्रिगुणायत |
| श्री रामानन्द ग्रन्थ माला | (हिन्दी) | अवधकिशोर 'श्रीवैष्णव' |
| हिन्दी काव्य में निर्गुण सम्प्रदाय | (हिन्दी) | डा० पीताम्बरदत्त बड़थ्वाल |
| कबीर पदावली | (हिन्दी) | डा० रामकुमार वर्मा |
| श्रीचन्द्रदिग्विजय | (हिन्दी काव्य) | प० अखिलानन्द शर्मा |
| कल्याण 'संत अंक' | (हिन्दी मासिक) | गोरखपुर |
| भारत का धार्मिक इतिहास | (हिन्दी) | प० शिवशंकर मिश्र |
| सिखों का बलिदान | (हिन्दी) | श्रीमती कुमुदिनी |
| गुरु नानक | (हिन्दी) | श्री शालिग्राम ,, |
| गुरु गोविन्दसिंह | (हिन्दी) | श्री रामवृक्ष शर्मा |
| उदासीन कमल | (हिन्दी) | श्री ब्रह्मकेतु |
| गुरु गोविन्दसिंह | (हिन्दी) | श्री राधामोहन गोकुल |
| गुरु गोविन्दसिंह के पुत्रों की धर्म बलि | (हिन्दी) | पुरोहित हरनारायण |
| पंजाबी शब्द भंडार | (गुरुमुखी) | भाई विशनदास पुरी |
| दसम ग्रंथ कोष | ( उर्दू ) | अनुवादक प० सुखलाल |
| सूफी काव्य संग्रह | (हिन्दी) | परसुराम चतुर्वेदी |

## सहायक पुस्तक सूची

| | | |
|---|---|---|
| नाथ सम्प्रदाय | (हिन्दी) | हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| गोरखनाथ जी | (हिन्दी) | पीताम्बर दत्त बड़थ्वाल |

## सिख लेखकों की

| | | |
|---|---|---|
| सूरज प्रकाश | (गुरुमुखी) | |
| पन्थ प्रकाश | (गुरुमुखी) | |
| भाई गुरुदास की वारें | (गुरुमुखी) | भाई गुरुदास |
| तवारीख राज खालसा | (गुरुमुखी) | भाई ज्ञानसिंह |
| तवारीख सिंधू बराड़ा अते खानदान फूल | (गुरुमुखी) | |
| तारीख कपूरथला | ( उर्दू ) | |
| तारीख पटियाला | ( उर्दू ) | |
| तारीख नाभा | ( उर्दू ) | |
| सिख सिंहनियां | (गुरुमुखी) | अज्ञात |
| बीबी दीपकौर | ( „ ) | भाई मोहनसिंह |
| गुरु नानक प्रकाश चार भाग | (हिन्दी) | भाई सतोखसिंह |
| पंजाब केसरी महाराजा रणजीतसिंह | (अंग्रेजी) | प्रो० डासिंह केवल |
| गुरु शब्द रत्नाकर महान् कोष | (गुरुमुखी) | भाई कान्हसिंह |
| पंजाब दीआं वारां | (गुरुमुखी) | डा० गंडासिंह |
| गुरमत प्रकाश | ( „ ) | प्रो० साहबसिंह |
| गुरमत दिवाकर | (गुरुमुखी) | प्रो० गुरमत-प्रेस अमृतसर |
| अनहद शब्द दसम दुआर | (गुरुमुखी) | भाई रणधीरसिंह |
| गुरमत-दर्शन | (गुरुमुखी) | प्रो० शेरसिंह ज्ञानी |
| गुरमत फिलास्फी | (गुरुमुखी) | ज्ञानी प्रतापसिंह |
| सूफियां दा कलाम | (गुरुमुखी) | डा० मोहनसिंह |
| कतक कि वैसाख | (गुरुमुखी) | स० कर्मसिंह |
| बाबा फरीद दर्शन | (गुरुमुखी) | प्रो० दीवानसिंह |
| अरदास | (गुरुमुखी) | स० ब० जोधसिंह |
| सिख धर्म की रूपरेखा | (हिन्दी) | शिरोमणि गु० द्वा० प्र |
| मुस्लिम लीगियों के अत्याचार | (गुरुमुखी) | „ |
| सिख रहित मर्यादा | (हिन्दी) | „ |
| विचित्र नाटक | ( „ ) | „ |
| गुरमत लेक्चर | (गुरुमुखी) | ज्ञानी प्रतापसिंह |
| सिख इतिहास लेक्चर | ( ) | „ |
| सिखी की है ? | ( ) | प्रिंसिपल जोधसिंह |

| | | |
|---|---|---|
| टीका जपुजी साहिब | (हिन्दी) | प्रो० तेजसिंह |
| जीवन कथा गुरु हरिगोविन्द सा० | (गुरुमुखी) | प्रो० ग गासिंह |
| सरदार हरीसिंह जलुवा | (गुरुमुखी) | बाबा प्रेमसिंह |

## धार्मिक ग्रन्थ

| | | |
|---|---|---|
| श्री० आदि गुरु ग्रन्थ साहिब | (गुरुमुखी हस्तलिखित स० १८२६) | |
| श्री० ,, ,, | (हिन्दी सस्करण) शि० गु० प्र० कमेटी) | |
| ऋग्वेद सहिता | (हिन्दी टीका समेत) आ० सा० मडल | |
| ईश-केन-कठ० छादोग्य आदि दस उपनिषदे | (हिन्दी टीका समेत) (विभिन्न प्रकाशकों की) | |
| छ. दर्शन | (हिन्दी टीका) | वेंकटेश्वर प्रेस |
| श्रीमद्भागवत | (प० ज्वालाप्रसाद जी हिन्दी टीका समेत) | |
| गीता रहस्य | (हिन्दी सस्करण) | लोकमान्य तिलक |
| धम्मपद | (हिन्दी टीका) | आनन्द का० ९५ ५ |
| जपु जी टीका | (हिन्दी टीका) | प्रो० तेजासिंह |
| जपु साहिब टीका | (गुरुमुखी टीका) | प्रो० साहिबसिंह |
| सुखमनी साहिब | (गुरुमखी टीका) | ,, ,, |
| अवधूत गीता | | श्री० वेंकटेश्वर |
| नारद पचरात्र | | तरनतारन से प्रका |

## पत्र पत्रिकाएँ

| | | |
|---|---|---|
| फुलवाडी | (गुरुमुखी) | सन् १६३८ से १ |
| प्रीत लडी | (गुरुमुखी) | ,, ,, |
| कल्याण | (हिन्दी) | सत अक |
| सिख वीर | (हिन्दी) | |
| सतजुग | (गुरुमुखी) | सत अक स० १६ बसत अक स० १ |
| निर्गुणीआरा | (गुरुमुखी) | सन् १६३२ से १६ अंक |

नोट—इनके अलावा प जाब के कुछ जिलों के गजटियर, मर्दु मशुमारी की रिपोर्ट। (अग्रेजी) मे ट्रेक्ट सुसायटी और शिरोमणि गुरुद्वारा प्रबन्धक कमेटी के अनेको ट्रेक्ट (गुरुमुखी) मे देखने का भी अवसर सबके नाम देने की आवश्यकता नहीं समझी गई।

